आदिकविवाल्मीकिविरचित

रामायणे

# संक्षिप्तं बालकाण्डम्

(सरल-विवृति-दमयन्ती-सहितम्)


भूमिका-लेखक :

डॉ० कृष्णदत्त भारद्वाजः

लेखक :

सुधांशु चतुर्वेदी



प्रकाशक :

**मोतीलाल बनारसीदास**

**दिल्ली : बाराणसी : पटना**

## समर्पणम्

विश्वविद्यालये राजधान्यां विष्वक्प्रतिष्ठिते ।
गीर्वाणानां सरस्वत्या विभागो यो विराजते ।।
तत्राचार्यपदञ्चैवमध्यक्षपदवीन्तथा ।
अध्यासीनाः स्ववैदुष्य-प्रभावेण प्रशंसिताः ।।
**नरेन्द्रनाथ**नामानश्चौधुरीपद-संयुताः ।
स्वभावस्य कृते भूरि संस्तुताश्छात्रसंसदि ।
तेषामेवात्रभवतामर्प्यते करपद्मयोः ।
संक्षिप्तबालकाण्डस्य स्वल्पेयं विवृतिर्मया

**सुधांशुचतुर्वेदिना** ।।

आ परितोषाद् विदुषां न साधु मन्ये प्रयोगविज्ञानम्।
बलवदपि शिक्षितानामात्मन्यप्रत्ययं चेतः ॥

कवीन्दुं नौमि वाल्मीकिं यस्य रामायणीं कथाम् ।
चन्द्रिकामिव चिन्वन्ति चकोरा इव साधवः ।।

श्रीः

# भूमिका

आदर्शं नर-लोके स्थापयितुकामः पुरा श्रीकान्तः
भूपति-दशरथ-सदने अवातार्षीद् राम-रूपेण[1] ॥

अमुमेवार्थं वैयाकरण-मौलि-मालायमानः कविवरो भट्टिः किलैवम-सूसुचत्—

अभून्नृपो विबुध-सखः परन्तपो
श्रुतान्वितो दशरथ इत्युदाहृतः
गुणैर्वरं भुवन-हित-च्छलेन यं
सनातनः पितरमुपागमत् स्वयम् ॥[2]

त्रेतायामयं दिव्योऽवतारो बभूव। तस्मादवतरणादारभ्य अद्यावधि रामोऽयमभिरामोऽस्माकं सर्वेषाम्। असंख्याताः पुमांसस्तं भगवन्तं श्री-रामं समाराध्य अभ्युदय-निश्श्रेयसयोः सरण्योर्यथारुचि सानन्दं सञ्चरन्तः कृतकृत्यतां भेजिरे। एतादृशी वै कृतकृत्यता धर्म-जन्या भवति; रामश्च विग्रहवान् धर्म एवासीत्; अतस्तं भजमानानां सा साधिष्ठैव। राम-नाम धर्म-प्राणानां सुधियां हृदये कमप्यपूर्वं मधुरिमाणमापादयति। मधुरिमा चासौ स्वान्ते सद्भिरनुभूयमानो द्रुतमेव वैषयिकीं कटुतां समूलमुन्मूलयति। विचित्रोऽयं पन्थाः साधकानामनुग्राहकः

---

१. नूत्नेयमार्या स्वकीया

२. भट्टिकाव्यम् १.१.

अथ कथमिह वयं जानीमहे यदस्माकं भारतभुवि किल भगवान् राम-रूपमवाप ? रामायणात् । सन्ति खलु रामायणान्यनेकानि, किन्तु तत्र वाल्मीकि-प्रणीतमेव तदितराण्यतिशेते ।

तमसा-पुलिने विहिते उटजे शुभे समुवास वाल्मीकिः
मुनिवर-नारद-वचसा चकार चारु राम-चारित्रम् ।।[1]

पवित्र-वातावरणे वसता महर्षिणा तारकमन्त्रजपरूपं दीर्घं तपस्तेपे । तपसश्च प्रभावेण विशुद्धान्तःकरणस्य तस्य प्रतिभा सम्यग् बभौ । किमपि कथावस्तु विचिन्तयन्तं तं देवर्षिर्नारदः समुपतस्थे । तदा करिष्यमाण-काव्यस्य कृते समुपयुक्तं नायकं वाल्मीकिर्नारदं पप्रच्छ । नारदश्च श्री-रामं सर्व-गुण-सम्पन्नं तथात्वेन निरूपितवान् ।[2] एकदा व्याधेन विद्धं क्रौञ्चमवलोक्य दयार्द्रहृदयस्य तस्य शोकः श्लोकत्वमापेदे ।[3] ब्रह्मदेवो-पदेशं बहुमन्यमानोऽसौ कविपुङ्गवः काव्य-निर्माणे प्रववृते ।[4]

तदनु वेदसारं गायत्रीमनुसन्दधताऽऽदिकविना तस्या गायत्र्याश्चतुर्विं-शतिं वर्णान् मनसि निधाय चतुर्विंशतिसहस्र-पद्य-संवलितं रामायण महाकाव्यं निर्ममे । तत्र प्रथम-सहस्रकस्यादौ गायत्र्याः प्रथमो वर्णो विराजते, द्वितीय-सहस्रकस्यादौ च गायत्र्या द्वितीयो वर्णः । एवं प्रति-सहस्रकं गायत्र्या वर्णाः क्रमशः कविना निहिता इति प्राची विद्वत्परम्परा । अतएव गायन्तं त्रायमाणां गायत्रीमाश्रित्य निबद्धं रामायणमुद्दिश्य समीचीनैवेयं सूक्तिः—

वेद-वेद्ये परे पुंसि जाते दशरथात्मजे
वेदः प्राचेतसादासीत्साक्षाद् रामायणात्मना ।

---

१. इयमप्यार्या नवीना स्वीयैव ।

२. रामायणम् १. १. ७०.

३. तदेव १. २. ४०.

४. तदेव १. २. ३२.

या प्रत्ना भारतीया संस्कृतिर्वैदिक-संहितासूपलभ्यते सैव रामायण विशदरूपेऽस्माकं नयनपथमवतरति । वेदाः प्रभुसम्मितया शैल्या जनतामुपदिशन्ति, पुराणानि मित्रसंमितया, काव्यानि च कान्तासम्मितयेति विदुषां समयः ।[1] अथ आदिकाव्य-पदवीमध्यासीनं रामायणमपि परम-रुचिरया प्रणाल्या सार्वजनीनं सत्यं शिवं सुन्दरं पन्थानमस्माकं पुरतः समुपस्थापयतीति न कोऽपि मनस्वी संशेते। तत्रेयं दिक् । मा भ्राता भ्रातरं द्विषन्निति[2] वैदिक आदेशो राम-भरतयोः राम-लक्ष्मणयोश्च चरिते सुस्पष्टमभिव्यक्तः । अनुव्रतः पितुः पुत्रो मात्रा भवतु संमना[3] इत्युक्ती रामस्य तत्पितृभ्यां सममादर्श-व्यवहारे चरितार्था। जाया पत्ये मधुमतीं वाचं वदतु शन्तिवामिति[4] वचनं च जानकीदेव्याश्चरितं स्वयमुदाहरतीव ।

अजायमानो बहुधा विजायत[5] इति भगवदवतारसिद्धान्तो रामायणस्य

एवं दत्वा वरं देवो देवानां विष्णुरात्मवान्।
मानुष्ये चिन्तयामास जन्मभूमिमथात्मनः ॥
ततःपद्मपलाशाक्षः कृत्वात्मानं चतुर्विधम् ।
पितरं रोचयामास तदा दशरथं नृपम् ॥[6]

इत्यादिभिः पद्यैर्निरूपितः ।

आयन्तु नः पितरः सोम्यासोऽग्निष्वात्ताः पथिभिर्देवयानैरिति[7] वेद-प्रतिपादितं पितॄणां समाहूतानामिहागमनं श्रूयते । रामायणेऽपि

---

१. काव्यप्रकाशः प्रथमोद्योतः ।

२. अथर्ववेदः ३. ३०. ३.

३. तदेव ३. ३०. २.

४. तदेव ३. ३०. २.

५. यजुर्वेदः ३१. १९.

६. रामायणम् १. १६. २९-३०.

७. यजुर्वेदः २९. ५८.

हर्षेण महताविष्टो विमानस्थो महीपतिः
प्राणैः प्रियतरं दृष्ट्वा पुत्रं दशरथस्तदा ।
आरोप्याङ्के महाबाहुर्वरासनगतः प्रभुः
बाहुभ्यां सम्परिष्वज्य ततो वाक्यं समाददे[१] ॥

इत्यादिपद्येषु स्वर्गतस्य महाराज-दशरथस्य रामं दर्शकस्य वर्णनमधीमहे ।

सावित्रीमन्त्रादि-श्रुतं ध्यानं[२] सन्ध्याविधिर्वा रामायणेऽपि दृश्यते । आञ्जनेयो विमृशति—

सन्ध्याकालमनाः श्यामा ध्रुवमेष्यति जानकी
नदीं चेमां शुभ-जलां सन्ध्यार्थे वर-वर्णिनी ॥[३]

सन्ति देवाः[४] इत्यादिवचनैः सूचितो देव-सत्तावादो रामायणे शरभङ्गाश्रमे समागतमिन्द्रं वर्णयद्भिः

रथप्रवरमारूढमाकाशे विबुधानुगम्
असंस्पृशन्तं वसुधां ददर्श विबुधेश्वरम्[५]

इत्यादिभिः पद्यैः समर्थितः ।

देवतायतनानि कम्पन्ते दैवतप्रतिमा हसन्तीत्यादि[६] वैदिकवचन-सूचितो देव–मन्दिराणां देव-मूर्त्तीनां च सद्भावो रामायणे

प्रविवेश ततो रामः सीतया सह लक्ष्मणः
प्रशान्त-हरिणाकीर्णमाश्रमं ह्यवलोकयन् ।
स तत्र ब्रह्मणः स्थानमग्नेः स्थानं तथैव च
विष्णोः स्थानं महेन्द्रस्य स्थानं चैव विवस्वतः ॥

---

१. रामायणम् ६. ११९. १२.

२. भर्गो देवस्य धीमहि ॥ ऋग्वेदः ३. ६२. १०.

३. रामायणम् ५. १४. ४९.

४. ऋग्वेदः १०. ९०. १६.

५. रामायणम् ३. ५. ५.

६. षड्विंश-ब्राह्मणम् पंचम प्रपाठके दशमः खण्डः ।

कार्त्तिकेयस्य च स्थानं धर्मस्थानं च पश्यति[1] इत्यादि-वचनैः प्रमाणितः ।

एवम् आ ब्रह्मन् ब्राह्मणो ब्रह्मवर्चसी जायतामित्यादि[2] वचोभिर्वैदिकैः सर्वगुणसमन्वितमादर्श-राष्ट्रं रामायणोक्ते राम-राज्ये वयं निपुणमुपलभामहे । उक्तमेव कविना––

नित्यपुष्पा नित्यफलास्तरवः स्कन्ध-विस्तृताः
कामवर्षी च पर्जन्यः सुखस्पर्शी च मारुतः ।
स्वकर्मसु प्रवर्त्तन्ते तुष्टाः स्वैरेव कर्मभिः
आसन् प्रजा धर्मपरा रामे शासति नानृताः ।
ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्या शूद्रा लोभविवर्जिताः
सर्वे लक्षणसम्पन्नाः सर्वे धर्मपरायणाः ॥[3]

उपरितनेन प्रतिपादनेनेदमायाति यद्वैदिका एव सदुपदेशाः श्रीरामचरितमाश्रित्य कवि-कृति-कुशलेन वाल्मीकिना स्व-रचनायां सुनिपुणमेव तथा सन्निवेशिताः यथेदमादिकाव्यं रामायणमस्माकं धर्मग्रन्थतामापन्नम् ।

महनीयेयं कृती रामायणाख्या सर्वैः संस्कृत-वाङ्मय-प्रणयिभिरवश्यमेव मननीया । अतएव रामायणं प्रविविक्षूणां हिताय दिल्ली-विश्वविद्यालयेन बी०ए०-उपाधि-परीक्षायाः कृते संस्कृत-पाठ्य-ग्रन्थेष्वन्यतमत्वेन संक्षिप्तं बाल-काण्डं निर्धारितं १६८ श्लोकात्मकम् । तस्याऽत्र विवृतिश्चिरञ्जीविना श्रीसुधांशु चतुर्वेदमहोदयेन प्रस्तुता । पदरचना-पद्यव्याख्यानभावार्थ-

---

१. रामायणम् ३. १२. १६-२०.
२. यजुर्वेदः २२. २२-
३. रामायणम् ६. १२८. १०२-१०४.

निरूपणादिद्वारा सा बालानां भृशमुपकरिष्यतीत्याशासे । विवृतिकारेण नवीनपद्धतिमनुसरता वाल्मीकिं तद्रचनां च समुद्दिश्य ये विषयाः प्रतिपादितास्तेऽपि परीक्षां दित्सुभिः सम्यग् हृदयं गमितास्तेषां सफलयितारो भवितार इत्यलं पल्लवितेनेति शम् ।

**कृष्णदत्त भारद्वाजः**

# निवेदन

'वाल्मीकीय रामायण' के 'संक्षिप्त बालकाण्ड' का प्रस्तुत आलोचनात्मक संस्करण बी० ए०, बी० ए० (ऑनर्स) तथा तत्समकक्ष विद्यार्थियों की आवश्यकता-पूर्ति को लक्ष्य में रखकर लिखा गया है। अभी तक 'संक्षिप्त बालकाण्ड' का ऐसा कोई भी संस्करण उपलब्ध नहीं था, जो कि विद्यार्थियों की समस्त आवश्यकताओं की पूर्ति कर सके। इस संस्करण में उनकी सम्पूर्ण आवश्यकताओं की पूर्ति का यथाशक्ति प्रयास किया गया है। साथ ही साथ मैंने इस पुस्तक में अनावश्यक विस्तार भी नहीं होने दिया है, परन्तु केवल संक्षेप के लिए आवश्यक विवरण का परित्याग भी नहीं किया है। इसमें मैंने श्लोक तथा उसका पाठान्तर, अन्वय, आँग्ल-हिन्दी-अनुवाद तथा संस्कृत-टिप्पणियाँ दी हैं। टिप्पणी में व्याकरण सम्बन्धी बातों का स्पष्टीकरण, समासादि का निर्देश तथा अन्तर्गत कथाएँ आदि भी दी गयी हैं।

इस ग्रंथ के सम्पादन में श्री चतुर्वेदी द्वारका प्रसाद शर्मा, तथा पं० श्रीपाद दामोदर सातवलेकर के बालकाण्डों से हिन्दी-भाषानुवाद में तथा श्री हरिप्रसाद शास्त्री के 'The Rāmāyana of Bālmiki' के Vol. I और Shri P.P.S. Shastri के 'Vālmiki Ramayana' से अंग्रेज़ी अनुवाद से सहायता ली गयी है। साथ ही साथ भूमिका लिखने में श्री बलदेव उपाध्याय के 'संस्कृत-साहित्य के इतिहास' स्व० पाण्डेय तथा डॉ० नानूराम व्यास की 'संस्कृत साहित्य की रूपरेखा', Shri A.A. Macdonell की 'A History of Sanskrit Literature', Weber की 'History of Indian Literature', Dr. V. Varadachari के 'Sanskrit Literature' तथा Shri N. Chandra

Sekhara के 'Preface to the Rāmāyana' आदि ग्रन्थों की सहायता ली गयी है, तदर्थ मैं इन लेखकों का हृदय से आभारी हूँ।

परम पूजनीय डॉ० कृष्णदत्त भारद्वाज एम० ए०, पी-एच० डी० ने अत्यधिक अध्यवसायपूर्वक प्रस्तुत पुस्तक का परीक्षण करके इस पर अत्यन्त पाण्डित्यपूर्ण भूमिका लिखकर इसकी उपादेयता को द्विगुणित कर दिया है, तदर्थ मैं उनका हृदय से आभारी हूँ।

परम श्रद्धेय डॉ० नरेन्द्र नाथ चौधुरी एम० ए०, डी० लिट०, आचार्य तथा अध्यक्ष, संस्कृत-विभाग, दिल्ली-विश्वविद्यालय; डॉ० रसिक विहारी जोशी एम० ए०, पी–एच डी०, डी० लिट०, रीडर, संस्कृत-विभाग, दिल्ली-विश्वविद्यालय; डॉ० चन्द्रभानु गुप्त एम० ए०, डी० लिट०, अध्यक्ष, संस्कृत-विभाग, हिन्दू कालेज (दिल्ली-विश्वविद्यालय) श्री सत्यभूषण योगी एम० ए०, अध्यक्ष, संस्कृत-विभाग, सेण्ट स्टीफेंस कालेज, (दिल्ली-विश्वविद्यालय) ने इस ग्रंथ के विषय में समय-समय पर जो उपयोगी परामर्श प्रदान किये हैं, तदर्थ मैं उनका अत्यन्त आभारी हूँ। साथ ही पं० दीनानाथ शास्त्री, सारस्वत, विद्यावागीश, अध्यक्ष, संस्कृत-विद्यालय रामदल दरीबा, दिल्ली; कुमारी कुसुम गोयल, एम० ए०, शास्त्री, अध्यक्ष, संस्कृत-विभाग, लेडी श्रीराम कालेज (दिल्ली-विश्व-विद्यालय), श्री कोशलेश भारद्वाज, एम० ए०, अध्यक्ष, संस्कृत-विभाग, सनातन धर्म कालेज (दिल्ली-विश्वविद्यालय) तथा श्री दयानन्द भार्गव, एम० ए०, अध्यक्ष, रामजस कालेज (दिल्ली-विश्वविद्यालय) का मैं हृदय से आभारी हूँ, जिन्होंने इस ग्रंथ को देखकर अपनी-अपनी सम्मतियाँ दे दी हैं।

इसके अतिरिक्त डॉ० नगेन्द्र एम०ए०, डी० लिट०, आचार्य एवं अध्यक्ष, हिन्दी-विभाग, दिल्ली-विश्वविद्यालय; डॉ० दशरथ ओझा एम० ए०, पी-एच-डी०, रीडर, हिन्दी-विभाग, दिल्ली-विश्वविद्यालय; डॉ० उदय-भानुसिंह एम० ए० पी-एच० डी०, डी० लिट०, प्राध्यापक, हिन्दी-विभाग, दिल्ली-विश्वविद्यालय आदि गुरुदेवों की सामयिक सहायताओं के लिए भी मैं हृदय से आभारी हूँ।

सम्भव है कि इस ग्रंथ में छपाई की कुछ त्रुटियाँ रह गयी हों, तो विद्वज्जनों से प्रार्थना है कि वे छपाई के इस दोष को क्षम्य समझते हुए भूल-सुधार करके अनुगृहीत करें । इस ग्रंथ के विषय में जो भी विद्वान् उचित संशोधनादि के विचार भेजेंगे, उनका विशेष अनुगृहीत होऊँगा । यदि संस्कृत-प्रेमी-जनता एवं विद्यार्थियों का इससे कुछ लाभ हो सकेगा तो मैं अपने परिश्रम को सफल समझूँगा ।

अन्त में, मैं श्री सुन्दर लाल जी जैन तथा श्री प्रकाश बाबू को हार्दिक धन्यवाद देता हूँ, जिन्होंने मेरे कथनानुसार इस पुस्तक को शीघ्र ही प्रकाशित कर दिया ।

इन समस्त महानुभावों के सक्रिय-सहयोग के उपरान्त भी यदि ग्रंथ में कुछ कमियाँ रह गयीं हों तो उनमें मेरी अल्पबुद्धि को ही कारण समझना चाहिए और यदि विद्वज्जनों को कुछ सौष्ठव दृष्टिगत हो, तो उसे गुरुवृन्द के पादारविन्द की अनुकम्पा ही समझना चाहिए—

"यदत्र सौष्ठवं किंचित्तद् गुरोरेव मे नहि ।
यदत्रासौष्ठवं किंचित्तन्ममैव गुरोर्नहि ।।"

—सिद्धान्तबिन्दु, पृ० ८२ ।।

अस्तु ! मेरी यह विनम्र-कृति सहृदय पाठकों के कर कमलों में सर्मपित है। किमधिकं विज्ञेषु !

वशंवद
सुधांशु चतुर्वेदी

C/O श्री गौरीशंकर कक्कड़
(लोकसभा-सदस्य)
११८, साउथ एवेन्यू,
नयी दिल्ली ।
फो० नं० ३३३१४.
दिनाङ्क—२८-२-६३.

# विषय-अनुक्रमणिका

## महर्षि वाल्मीकि और उनकी रामायण

# महाकवि वाल्मीकि

संस्कृत-साहित्योद्यान का प्रथम अप्रतिम पुष्प, जिसने अपने रमणीय सौन्दर्य से भारतीय साहित्य क्या समस्त विश्व-साहित्य सुरभिमय कर दिया है तथा संस्कृत-सरस्वती को गौरवमय आसन पर आसीन करा दिया है— वे हैं 'आदिकवि' महर्षि वाल्मीकि, जिन्होंने आदि महाकाव्य 'रामायण' की रचना की थी। महाकवि वाल्मीकि उन अमर साहित्यस्रष्टाओं एवं कलाकारों में से एक हैं, जो देश एवं काल की सीमा का अतिक्रमण कर जाते हैं। विषाद का विषय है कि इस महाकवि ने भी अपने विषय में अन्य संस्कृत कवियों के सदृश ही कुछ भी नहीं लिखा है। कारण स्पष्ट ही है कि उनमें यशलोलुपता रंचमात्र भी नहीं थी। अतः उनका जीवन-परिचय काल की अंधकारमयी गुफा में आवृत सुरक्षित है। परम्परागत कथन है कि वाल्मीकि वरुण के दशम पुत्र थे। परन्तु कुसंगति के फलस्वरूप वे लुटेरे (डाकू) हो गए। सौभाग्यवश एक दिन सात साधुओं को भी उन्होंने धन-प्रलोभन से बाँध लिया। इस निन्दनीय कार्य को देख कर साधुओं ने प्रश्न किया, "तुम यह विहर्गणीय कार्य क्यों कर रहे हो? तुम भगवान की भक्ति करो, 'राम' नाम का जप करो। यही तुम्हारे लिए श्रेयस्कर है। लौकिक संबंधी तुम्हारा साथ नहीं दे सकते। अन्त में धर्म ही तुम्हारी आत्मा का अनुगमन कर्ता होगा। अतः धर्म-विरुद्ध कार्य करना छोड़ दो।" इस पीयूष-वाणी का प्रभाव वाल्मीकि पर पड़ा और उन्होंने उन साधुओं को छोड़ दिया तथा घर लौटकर 'राम' नाम विस्मृत हो जाने पर 'मरा' का जाप किया। अन्ततोगत्वा वे ईश्वर के अनन्य भक्त हो गए और 'रामायण' जैसे अमर ग्रंथ की रचना की। महाकवि तुलसीदास ने भी अपने सुप्रसिद्ध ग्रंथ 'रामचरित मानस' में इस ओर निर्देश किया है—

"उलटा नाम जपत जग जाना। वाल्मीकि भये ब्रह्म समाना।"

रामचरितमानस, बालकाण्ड ।।

'कारयित्री प्रतिभा का परिणाम भावकता होती है'। वाल्मीकि में वे दोनों प्रकार की प्रतिभाएँ पूर्णरूप से सन्निविष्ट थीं। व्याध के बाण से बिंधे हुए क्रौञ्च के करुण-क्रन्दन को सुनकर जिस महर्षि के मुख से—

"मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।
यत्क्रौञ्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम् ।।"

रामायण १।२।१५ ।।

यह श्लोक बरबस ही जिसके कल-कण्ठ से प्रवाहित हो पड़ता है वह निःसन्देह एक सच्चा कवि है तथा जो व्यक्ति इसकी व्याख्या करते समय—

"समाक्षरैश्चतुर्भिर्यः पादैर्गीतो महर्षिणा।
सोऽनुव्याहरणाद् भूयः शोकः श्लोकत्वमागतः।"

रामायण, १।२।४० ।।

लिखकर 'शोक' का 'श्लोक' के साथ समीकरण करता है, वह निःसन्देह एक महनीय भावक है, आलोचक है। कविता का मूलस्रोत अभिव्यक्ति है। कवि के हृदय में उद्वेलित होने वाले भावों को शब्दों द्वारा प्रकट करने वाली ललित वस्तु का ही नाम कविता है। इसका व्याख्याता एक महनीय आलोचक है। महाकवि कालिदास[1] तथा आनन्दवर्धन[2] ने शोक तथा श्लोक का समीकरण करने वाले वाल्मीकि को महान् कवि होने के अतिरिक्त महान् आलोचक भी स्वीकार किया है।

---

१. तामभ्यगच्छद् रुदितानुसारी
कविः कुशेध्माहरणाय यातः।
निषादविद्धाण्डजदर्शनोत्थः
श्लोकत्वमापद्यत यस्य शोकः ।।

रघुवंश १४।७०।।

२. काव्यस्यात्मा स एवार्थः तथा चादिकवेः पुरा।
क्रौञ्चद्वन्द्ववियोगोत्थः शोकः श्लोकत्वमागतः ।।

ध्वन्यालोक १।१८।।

# आदिकाव्य रामायण

"सदूषणापि निर्दोषा सखरापि सुकोमला ।
नमस्तस्मै कृता येन रम्या रामायणी कथा ॥"

त्रिविक्रमभट्ट

महर्षि वाल्मीकि-कृत 'रामायण' में मर्यादापुरुषोत्तम भगवान् श्रीरामचन्द जी के जीवन का काव्यमय वर्णन है। उसकी वर्त्तमान उपलब्ध प्रति में सात काण्ड हैं, जिनमें कुल २४,००० श्लोक हैं[1]। यद्यपि 'वाल्मीकि-रामायण' का प्रचार सम्पूर्ण भारत के कोने- कोने में है, तथापि इन सब प्रान्तों की प्रतियों में 'रामायण' का पाठ-भेद अवश्य प्राप्त होता है। पाठ-भेद के अतिरिक्त 'रामायण' की कतिपय प्रतियों में तो कुछ ऐसे श्लोक, वृत्तान्त एवं सर्ग के सर्ग उपलब्ध होते हैं, जिनका अन्य प्रतियों में अस्तित्व ही नहीं है। 'रामायण' के अनेक संस्करण उपलब्ध होते हैं, जिनमें से चार संस्करण प्रमुख हैं, जिनका प्रसार भारत के विभिन्न प्रान्तों में है—

(१) देवनागरी संस्करण[2]—उत्तरी भारत में इसी संस्करण का विशेष प्रचलन है। (२) बंगाल संस्करण (कलकत्ते से प्रकाशित)—इस पर लोकनाथ की प्रसिद्ध टीका है। इस संस्करण का प्रकाशन डॉक्टर गोरेशियो ने अनेक उपयोगी टिप्पणियों के साथ किया है[3]। (३) काश्मीर

---

१. इसीलिए इस आदिकाव्य को 'चतुर्विंशति साहस्री संहिता की अभिधा से अलंकृत किया गया है।

२. निर्णय सागर बम्बई से प्रकाशित।

३. डॉ० गोरेशिओ ( G. Gorresio ) ने इस संस्करण को

संस्करण—इसका प्रचलन उत्तर पश्चिमी भारत में विशेष रूप से था[१]। (४) दक्षिण भारत संस्करण[२]—इसमें और देवनागरी संस्करण में विशेष भेद नहीं है। आरम्भ के तीनों संस्करणों में पर्याप्त वैभिन्न्य दृष्टि-गोचर होता है। इस पाठ-भेद का प्रधान कारण यह प्रतीत होता है कि 'रामायण' आरम्भ में लिखित रूप में नहीं थी। स्तुतिपाठकगण 'रामायण' की कथा को कंठाग्र ही सुनाया करते थे तथा बहुत सम्भव है कि इस प्रकार कई शताब्दियों के उपरान्त श्लोकों के क्रम में परिवर्तन हो गया हो। अतएव ग्रन्थ लिखने के समय रामायण के परस्पर भिन्न पाठ भी उसी रूप में मसिचिह्नित कर लिये गये हों, जिस रूप में भिन्न-भिन्न प्रान्तों के स्तुति-पाठकगण उन्हें सुनाया करते थे। यद्यपि मुख्य कथानक की दृष्टि से इन संस्करणों में मौलिक भेद परिलक्षित नहीं होता, तथापि इन संस्करणों का विशेष मन्थन एवं अनुशीलन करके मौलिक संस्करण (जहाँ तक सम्भव हो सके) का प्रकाशन अपेक्षित है। अभी तक तो कुछ विद्वान् बङ्गाल संस्करण को अधिक पुराना एवं विशुद्ध मानते हैं और कुछ देवनागरी संस्करण को। परन्तु बिना अपेक्षित अध्ययन एवं अनुशीलन के यह निर्णय करना अत्यधिक दुष्कर कार्य है कि उपलब्ध संस्करणों में से कौन अधिक मौलिक एवं महर्षिवर्य की लेखनी से उद्भूत है।

## रामायण के प्रक्षिप्त अंश

मानव में अनादि काल से रुचि-वैभिन्न्य दृष्टिगोचर होता है—

---

प्रकाशित किया है तथा इटेलियन भाषा में इसका अनुवाद भी किया जा चुका है (१८८४—८७)।

१. डी० ए० वी० कालेज लाहौर के अनुसंधान कार्यालय से प्रकाशित, १९१३।

२. मध्व विलास बुकडिपो, कुम्भकोणम् से प्रकाशित, १९२९–३०।

३. बलदेव उपाध्याय, संस्कृत साहित्य का इतिहास, पृ० ६९।

**'भिन्नरुचिर्हि लोकः'** तथा मानव में मतवैविध्य भी पाया जाता है—**'मुण्डे मुण्डे मतिर्भिन्ना'**। अतः प्रत्येक लोकप्रिय काव्य को कुछ परिवर्तनके साथ अपने अनुकूल बना लेने में मानव सुख का अनुभव करता है—**'अनुकूल-वेदनीत्वं सुखम्'**। 'रामायण' जनप्रिय एवं मानव-मानसामोदकारी काव्य रहा है। इसी लोकप्रियता के कारण उसमें निरन्तर कुछ न कुछ परिवर्त्तन होते रहे हैं एवं प्रक्षिप्तांशों का सन्निवेश होता रहा है। बहुत से आलोचकों का यह मत है कि बालकाण्ड एवं उत्तरकाण्ड मूलग्रन्थ में नहीं थे, वे बाद में संयुक्त कर दिए गए हैं। प्रो० याकोबी के मतानुसार 'रामायण' के मूलपाठ में अयोध्याकाण्ड से युद्धकाण्ड तक पाँच ही काण्ड थे। युद्धकाण्ड के अन्त में प्रदत्त फलश्रुति से रामायण की समाप्ति वहीं पर स्पष्टतः प्रतीत होती है। उत्तरकाण्ड की रचनाशैली अन्य प्रामाणिक काण्डों की शैली से भिन्न है। उसकी आधी से अधिक सामग्री 'रामचरित' से सम्बन्ध नहीं रखती, और जो सम्बन्ध रखती हैं, उसमें एकता नहीं है। उत्तरकाण्ड में अन्य काण्डों को देखते हुए पुनरुक्ति दोष तथा परस्पर विरोधी बातें भी उपलब्ध होती हैं। उदाहरणार्थ—युद्धकाण्ड के अन्तिम सर्ग में सुग्रीव, विभीषण आदि के चले जाने का स्पष्ट उल्लेख हुआ है, फिर भी उत्तर काण्ड में पुनः उनके प्रस्थान का वर्णन किया गया है (सर्ग ४०)। उत्तर काण्ड के सत्रहवें सर्ग में वेदवती की कथा आती है जिसके अनुसार सीता अपने पूर्व जन्म में वेदवती ही थी। यदि यह वृत्तान्त प्रक्षिप्त न होता तो उसका उल्लेख 'रामायण' के अन्य काण्डों में, जहाँ सीता-जन्म का प्रसङ्ग आया है, अवश्य किया जाता। साथ ही, यह भी उल्लेखनीय है कि महाभारत के 'रामोपाख्यान' में तथा संस्कृत के अनेक राम-काव्यों में उत्तरकाण्ड की कथा वर्णित नहीं है।[१]

शैली पर दृष्टिपात करने से ऐसा प्रतीत होता है कि बालकाण्ड और

---

**१. स्व० पाण्डेय तथा डॉ० नानूराम व्यास, संस्कृत साहित्य की रूपरेखा, पृ० १०।**

उत्तरकाण्ड में शैली-साम्य है। बालकाण्ड का भी लगभग आधा-भाग रामचरित से सम्बन्ध नहीं रखता। उसकी बहुत सी उक्तियाँ पश्चाद्वर्ती पांच काण्डों से मेल नहीं खातीं। उदाहरणार्थ–बालकाण्ड में लक्ष्मण और ऊर्मिला का विवाह वर्णित है, किन्तु अरण्यकाण्ड में शूर्पणखा के प्रसङ्ग में लक्ष्मण को अविवाहित (**अकृतदारः**) बताया गया है। बालकाण्ड एवं उत्तरकाण्ड में ही केवल राम हमारे समक्ष विष्णु अवतार के रूप में उपस्थित होते हैं। शेष पाँचो काण्डों में कतिपय प्रक्षिप्त अंशों को छोड़कर (उदाहरणार्थ––युद्धकाण्ड के अन्त में सीता के अग्नि-प्रवेश करने पर समस्त देववर्ग घटनास्थल पर आकर राम की विष्णु रूप में स्तुति करते हैं।)[१] वे एक आदर्श मानवीय महापुरुष के रूप में चित्रित किए गए हैं। इन दोनों ही प्रक्षिप्त काण्डों में, महाभारत के सदृश, कथानक का स्वाभाविक प्रवाह भी आनुषंगिक आख्यानों से बहुधा अवरुद्ध हो गया है। शेष पाँच काण्डों में ऐसे आख्यानों की संख्या स्वल्प है।

इस कथन का अभिप्राय यह समझ लेना भूल होगी कि अयोध्याकाण्ड से युद्धकाण्ड तक प्रक्षिप्तांशों का अभाव है। हाँ, इन काण्डों के प्रक्षेपों में पूर्वकथित प्रक्षेपों से वैभिन्न्य दृष्टिगत होता है। इन प्रक्षिप्तांशों की सृष्टि सूतों एवं कुशीलवों द्वारा हुई जिन्होंनें इन काण्डों के हृदयग्राही अंशों का विस्तार कर दिया। जब सहृदय श्रोतागण दशरथ, कौसल्या, अथवा वैदेही के हृदयस्पर्शी करुण-क्रन्दनों को सुनते ही अश्रु-विमोचन करनें लगते, अथवा राम-रावण के प्रचण्ड परामक्रमपूर्ण युद्धवर्णन से प्रभावित होनें लगते, अथवा नीतियुक्त या शील-सौन्दर्य-परिचायक उक्तियों पर मन्त्र-मुग्ध होनें लगते, तब इन कुशीलवों को वाग्विस्तार एवं अपनी कल्पना के प्रसार का सुअवसर प्राप्त हो जाता था। इस प्रकार 'रामायण' के प्रक्षिप्तांशों की सृष्टि हुई।

---

**१. उद्धृत, स्व० पाण्डेय तथा डॉ० नानूराम व्यास, संस्कृत साहित्य की रूपरेखा, प० ११।**

'महाभारत' के सदृश 'रामायण' का नियत रूप मसिचिह्नित हो जाने पर ही निर्धारित हो सका। परन्तु यह तभी हुआ होगा, जब रामायण की कथा इतनी प्रसिद्ध हो गई होगी कि उसका श्रवण और पारायण पुण्य कर्म माना जाने लगा[1] एवं उसे लिपिबद्ध करनेवाला स्वर्ग का अधिकारी समझा जाने लगा।[2] इसलिए 'रामायण' के प्रथम संग्रहकर्ताओं एवं सम्पादकों के समक्ष जो कुछ भी रामायण के नाम से निर्दिष्ट सामग्री प्रस्तुत की गई, उसका उन्होंने स्वागत किया तथा उसे आलोचक की दृष्टि से नहीं, अपितु भक्ति-भावना-पूर्वक लिखित रूप दे दिया। इस प्रकार यदि सम्पूर्ण भारतवर्ष के प्रचलित पाठभेदों को छोड़ दिया जाय तो 'रामायण' के मूल रूप का कुछ अनुमान लगाया जा सकता है। ऐसा करने से मेरा विश्वास है कि विशालकाय महाकाव्य 'रामायण' के २४००० श्लोकों में से एक तिहाई भाग ही अवशिष्ट रह जाएगा अथवा इससे भी कुछ कम ही। समालोचकगण कुछ भी कहते रहें, परन्तु मुझे पूर्ण प्रतीति है कि जनरुचि इसके एक-एक शब्द को महर्षिवर्य कथित मान कर अत्यधिक श्रद्धा के साथ पठन-पाठन से प्रेरणा प्राप्त करती रही है और अनन्तकाल तक यह ग्रन्थ उसका पूर्ववत् आदर्श-स्तम्भ एवं प्रेरणा-स्रोत बना रहेगा।

## रामायण का रचना काल

महर्षि वाल्मीकि विरचित रामायण का रचनाकाल काल की गहन-अंधकारमयी गुफा में आवृत सुरक्षित होते हुए भी भ्रान्ति-विभ्रम के कारण

---

१. आदिकाव्यमिदं चार्षं पुरा वाल्मीकिना कृतम्।
यः शृणोति सदा लोके नरः पापात्प्रमुच्यते॥
रामा० ६।१२८।१०६॥

२. भक्त्या रामस्य ये चेमां संहितामृषिणा कृताम्।
ये लिखन्तीह च नरास्तेषां वासस्त्रिविष्टपे॥
रामा० ६।१२८।१२०॥

एवं ऐतिहासिक तथ्यों की ज्योतिके अभाव में अन्वेषण करना समालोचकों के लिए एक जटिल समस्या बन गया है। तथ्यों के समीप होते हुए भी पाश्चात्य विपश्चितों की विलक्षण परिकल्पनाएं उन्हें पुनः अपनी भूल-भुलैयों में डालकर वास्तविकता हस्तगत करने से वञ्चित कर देते हैं। वैसे तो रामायण के कर्ता महर्षिवर्य वाल्मीकि भारतीय परम्परा एवं 'रामायण' के अन्तरंग प्रमाणों के आधार पर राम के समकालीन थे तथा उन्होंने अपने ग्रंथ की रचना राम के राज्यकाल में ही कर ली थी (पार्जिस्टर महोदय के अनुसार राम १६०० ई० पू० में उत्पन्न हुए थे), परन्तु आधुनिक अन्वेषकों ने 'महाभारत' के द्रोणपर्व एवं शान्तिपर्व तथा अन्य निर्देशों से अनुमान लगाया है कि 'वाल्मीकि-रामायण' से पूर्व भी राम-कथा-सम्बन्धी आख्यान प्रचलित थे, जिनके आधार पर वाल्मीकि ने अपनी 'रामायण' की रचना की। ऐसे पाश्चात्य विद्वानों का अभिमत है कि यह किसी एक समय की रचना नहीं है। रामचरित सम्बन्धी अनेक वीर-गीत 'सूतों' द्वारा गाये जाते रहे होंगे। कालान्तर में उन्हीं के आधार पर रामायण का आधुनिक रूप निर्मित हुआ। प्रो० जैकोबी का विचार है कि भाटों की अनेक पीढ़ियों ने असली भाग को नष्ट न करते हुए रामायण में बहुत कुछ बढ़ा दिया है।

पाश्चात्य विपश्चित् मेकडॉनेल तो सम्पूर्ण रामायण को वाल्मीकि कृत ही मानते हैं। उनके अनुसार इसकी रचना पूर्वी भारत में हुई थी —

"The Rāmāyana, again, is, in the main, the work of a single poet, homogeneous in plan and execution composed in the west of India."

(A History of Sanskrit Literature, A. A. Macdonell, p. 281)

'रामायण' का रचना-काल निर्धारित करते समय उसके इन दो रूपों को स्पष्ट रूप से समक्ष रखना होगा—एक तो मौलिक रामायण जो वाल्मीकि की प्रक्षिप्तांश रहित मौलिक रचना है तथा दूसरी वर्त्तमान

प्रचलित 'रामायण' जिसमें अनेक प्रक्षेप भी सन्निविष्ट हैं। इस दोनों का रचना काल भिन्न-भिन्न था। मतवैभिन्न्य होते हुए भी समस्त पाश्चात्य विद्वान् यह स्वीकार करते हैं कि वाल्मीकीय रामायण का रचनाकाल ईसवी सन् के पूर्व लगभग छठी शताब्दी से अधिक पूर्व का नहीं है, किन्तु पाश्चात्य विद्वान् लेखकों ने रामायण के वाह्य एवं अन्तः प्रमाणों के आधारों पर जो आनुमानिक कल्पनाओं का भवन निर्माण किया है, उसकी मूलभित्ति दृढ़ नहीं है। पूर्वापर विवेचनाओं की निकष पर कसने से वे कल्पनाएँ सर्वथा निराधार प्रमाणित हो जाती हैं। पाश्चात्य विद्वानों के अतिरिक्त कतिपय एतद्देशीय विद्वानों ने भी इस विषय पर उल्लेख किये हैं, परन्तु विवाद का विषय है कि पाश्चात्य शिक्षा से प्रभावित होने के कारण उनके विचारों में भी पाश्चात्य दृष्टिकोणों का ही प्राधान्य रहता है। अस्तु, अव हमें विभिन्न आलोचकों के मतों को लेकर आलोचना-प्रत्यालोचना करनी चाहिए।

रामायण की रचनाकाल के विषय में कुछ विद्वानों के स्थलमत इस प्रकार हैं :—

(१) प्राफेसर वेबर (Weber) 'महाभारत' और ग्रीस देश के कवि होमर के पश्चात् 'रामायण' का रचना काल मानते हैं।[1]

(२) डॉ० भण्डारकर व्याकरणाचार्य श्री पाणिनि के बाद 'रामायण' का रचनाकाल मानते हैं।[2]

(३) मि० ए० बी० कीथ 'रामायण' का रचनाकाल ई० सन् के पूर्व चतुर्थ शताब्दी बतलातेहैं।[3]

---

१. देखिए, Weber, History of Indian Literature.

२. देखिए, Rāma and Homer.

३. देखिए, जर्नल आव द रायल एसियाटिक सोसाइटी सन् १९१५; पृ० ३२०।

(४) मि० जेकोबी ई० सन् के पूर्व छठी शताब्दी में 'रामायण' का रचनाकाल स्वीकार करते हैं।[१]

(५) रायबहादुर श्री चिन्तामणि विनायक वैद्य रामायण के दो रूप मानते हैं। एक तो महर्षि वाल्मीकि कृत मूल या प्राचीन रामायण, जिसका समय श्री वैद्य 'भारत' के बाद और 'महाभारत' के पूर्व मानते हैं। दूसरे प्रचलित वर्तमान वाल्मीकीय रामायण को 'भारत' और 'महाभारत' दोनों के बाद ई० सन् के लगभग दो शताब्दी पूर्व का मानते हैं। श्री वैद्य महाभारत के भी दो रूप स्वीकार करते हैं---एक भगवान् वेदव्यासकृत 'भारत' और दूसरा नैमिषारण्य में शौनकादि ऋषियों को श्रवण कराने वाले सौति द्वारा परिवर्द्धित रूप अर्थात् वर्त्तमान 'महा भारत'।

उपर्युक्त मतों को ध्यान में रखते हुए अब हम बाह्य साक्ष्य एवं अन्तः साक्ष्य के आधार पर रामायण का समय निर्धारित करने का प्रयास करते हैं —

**बाह्यसाक्ष्य** (१) महाभारत के सम्बन्ध से–'रामायण' का मूलभाग 'महाभारत' से प्राचीन है, क्योंकि 'महाभारत' के वनपर्व में राम की कथा का वर्णन है। 'महाभारत' में वाल्मीकि का एक महान् ऋषि के रूप में उल्लेख किया गया है। साथ ही 'महाभारत' में 'रामायण' के कुछ श्लोक भी उद्धृत किए गए हैं। अतः 'महाभारत' के वर्त्तमान स्वरूप को प्राप्त करने से पूर्व ही 'रामायण' अपने प्राप्तरूप में आ चुकी थी, इसमें रंचमात्र भी सन्देह नहीं है। 'महाभारत' के वर्त्तमान स्वरूप को प्राप्त करने का समय विद्वानों ने चतुर्थ शताब्दी माना है। अतः इससे एक-दो शताब्दी पूर्व अर्थात् दूसरी शताब्दी में ही रामायण अपना वर्त्तमान रूप धारण कर चुकी थी। इस विषय में पाश्चात्य समालोचक श्री मेकडॉनेल का मत उल्लेखनीय है—

---

**१. देखिए, श्री पी० वी० काणे की साहित्यदर्पण की अंग्रेजी भूमिका।**

"The original part of Rāmāyana appears to have been completed at a time when the epic kernal of Mahābhārata had not as yet assumed definite shape."

(A History of Sanskrit Literature, A.A. Macdonell, p. 206)

(२) बौद्ध-साहित्य के सम्बन्ध से–वेबर आदि कतिपय पाश्चात्य समालोचकों का मत है कि रामायण किसी बौद्ध गाथा के आधार पर रची गई है, परन्तु मेरी समझ में यह धारणा तर्कसंगत नहीं है क्योंकि एक तो पाली जातकों में जो 'दशरथ जातक' आदि में रामकथा उपलब्ध होती है, उस पर रामायण का प्रभाव परिलक्षित होता है, यहाँ तक कि 'रामायण' का एक श्लोक भी (६–१२८) पाली रूप में प्राप्त होता है। दूसरे, साहित्य-पर्यवेक्षण से स्पष्टतः परिलक्षित होता है कि बौद्ध-साहित्य पर 'रामायण' का प्रभाव पड़ा है, 'रामायण' पर बौद्ध-साहित्य का नहीं। रामायण में एक स्थल पर जो 'बुद्ध' और 'तथागत' का नाम प्राप्त होता है, वह श्लोक ही प्रक्षिप्त है। तीसरे, प्रो० जेकोबी ने भाषा के आधार पर यह निर्णय किया है कि 'रामायण' बौद्ध काल से पूर्व की रचना है। प्रो० विण्टरनिट्ज़ के मत में भी बौद्ध-धर्म का प्रभाव 'रामायण' पर प्रमाणित नहीं किया जा सकता। अतः स्पष्ट है कि 'रामायण' की मूल-कथा बौद्धयुग से पूर्व की अर्थात् ५०० ई० पू० के लगभग की रचना है।

(३) यूनानियों के सम्बन्ध से—प्रो० वेबर ने यह सिद्ध करने का प्रयास किया है कि 'रामायण' पर यूनानी प्रभाव परिलक्षित होता है, क्योंकि दो श्लोकों में यवनों का नाम उपलब्ध होता है, परन्तु प्रो० जैकोबी का मत है कि ये दोनों ही श्लोक प्रक्षिप्त हैं। अतः 'रामायण' यूनानियों के आगमन से पूर्व की रचना है।

इस प्रकार बाह्य साक्ष्य के आधार पर 'रामायण' का समय २०० ईसा से ५०० ई० पू० के मध्य दोलायमान हो रहा है। **अन्तःसाक्ष्य से भी इसकी सम्पुष्टि हो जाती है।**

अन्तः साक्ष्य

(१) मूल रामायण में अयोध्या नामक राजधानी का उल्लेख है[१]। इतिहास से विदित होता है कि बुद्ध के समय से इसका नाम जैन और बौद्ध ग्रन्थों में साकेत नाम प्रख्यात हो गया और लव ने श्रावस्ती ही अपनी राजधानी बनाई[२]। इससे प्रमाणित होता है कि 'रामायण' का मूलरूप बुद्ध से पूर्व रचा गया।

(२) 'रामायण' में उस स्थान पर राम के जाने का वर्णन है, जहाँ पर आज पटना (पुराना पाटलिपुत्र) नगर विद्यमान है, परन्तु पाटलिपुत्र का नाम निर्देश नहीं। इससे विदित होता है कि पाटलिपुत्र के बसने से पूर्व ही रामायण की रचना हो चुकी थी।

(३) 'रामायण' में मिथिला[३] एवं विशाला[४] दो नगरी कही गई हैं, परन्तु बुद्ध के समय से दोनों को मिलाकर वैशाली नगरी नाम दे दिया गया था। इससे विदित होता है कि 'रामायण' की रचना बुद्ध से बहुत पहले हो चुकी थी।

(४) भारत का दक्षिणी भाग एक विराट् अरण्यानी के रूप में अंकित किया गया है जिसमें वन्दर भालू आदि असभ्य जातियाँ निवास करती थीं। इन देशों में आर्य सभ्यता के प्रसार होने से पूर्व की यही अवस्था थी। अतः दक्षिण भारत के आर्य बनने से पूर्व ही रामायण का निर्माण हुआ।

---

१. 'अयोध्या नाम नगरी तत्रासीत् लोकविश्रुता'।

रामायण, १।५।६।

२. 'श्रावस्तीति पुरी रम्या श्राविता च लवस्य च'।

रामायण, ७।१०८।५।

३. मिथिला में जनकवंशी नरेशों का आधिपत्य था। उस समय मिथिला के राजा का नाम सीरध्वज जनक था।

द्रष्टव्य बाल० सर्ग ५०।

४. द्रष्टव्य बालकाण्ड, सर्ग ४७, श्लोक ११-२०।

(५) उत्तरी भारत आर्य अवश्य था, परन्तु बालकाण्ड से सिद्ध होता है कि कोशल, अंग, कान्यकुब्ज, मगध, मिथिला आदि अनेक छोटे-छोटे राज्यों में यह विभाजित था। यह राजनीतिक अवस्था बुद्ध-पूर्व भारत में ही दृष्टिगोचर होती है।

उपर्युक्त विवेचन एवं पर्यालोचन के आधार पर हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि 'रामायण' की रचना बुद्ध जी के जन्म से पूर्व हुई अर्थात् 'रामायण' की रचना ५०० ई० पू० के लगभग मानना ही तर्कसंगत एवं युक्तियुक्त है। श्री बलदेव उपाध्याय ने भी संस्कृत साहित्य के इतिहास में रामायण का रचनाकाल ५०० ई० पू० ही सिद्ध किया है।[1]

## रामायण में प्रमुख रस

रामायण के साङ्गोपाङ्ग अध्ययन करने से यह स्पष्ट हो जाता है कि महाकवि आद्यन्त एक करुण-रस की मन्दाकिनी प्रवाहित करता चलता है। वस्तुतः इस मन्दाकिनी में अवगाहन करने के उपरान्त आनन्दवर्धन ने स्पष्टतः 'करुण' को ही 'रामायण' का प्रमुख रस स्वीकार कर लिया है। 'रामायण' महाकाव्य का आरम्भ ही करुण रस से हुआ है तथा राम के समक्ष सीता के पृथ्वी के अन्दर अन्तर्धान होने के दृश्य से 'रामायण' का अवसान भी करुण रस से ही होता है—

**"रामायणे हि करुणो रसः स्वयमादिकविना सूचितः 'शोकः श्लोकत्वमागतः' इत्येवंवादिना। निर्व्यूढश्च स एवं सीताऽत्यन्तवियोगपर्यन्तमेव स्वप्रबन्धमुपरचयता।"**

ध्वन्यालोक, उद्योत ४, पृ० २३७।

परवर्ती समस्त भारतीय रामकाव्य रचयिताओं के वाल्मीकि प्रेरणा-स्रोत एवं उपजीव्य हैं, विशेषतः कालिदास तथा भवभूति के। इन दोनों ही महाकवियों ने रामायण का गहन अध्ययन एवं अनुशीलन किया था। अतः इनकी कविता-कामिनी को रसाप्लावित करने में 'रामायण'

---

१. **बलदेव उपाध्याय, संस्कृत साहित्य का इतिहास पृ० ७३।**

की भक्ति कम सहायक नहीं रही है। कालिदास का शृंगार रस सर्वश्रेष्ठ माना जाता है, परन्तु उनका करुण रस भी कुछ कम हृदयस्पर्शी एवं प्रभाव शाली नहीं है। पत्नी के लिए पति की करुणा का रूप हमें 'रघुवंश' के अज-विलाप में उपलब्ध होता है और पति के निमित्त पत्नी की करुण-परि-वेदना 'रति-विलाप' हमें सहसंवेदनशील बना कर साथ-साथ रुदनाथ प्रेरित करती है। लोहा भी ताप से पिघल जाता है, तो कोमल मानव-चित्त संताप से मृदु बन जायगा, क्या इस विषय में सन्देह के लिए कोई स्थान है ?—**"अभितप्त-मयोऽपि मार्दवं भजते कैव कथा शरीरिषु ?"**[१] कालिदास के काव्यों में ऐसे मर्मस्पर्शी स्थलों का अभाव नहीं है। ऐसे करुणालुप्त-क्रन्दन मानव-हृदय को प्रभावित करने की क्षमता रखते हैं, भवभूति के 'उत्तररामचरित' में तो करुण-रस अपनी पराकाष्ठा पर पहुँच गया है। यह भवभूति का ही अनुपम चमत्कार था कि उन्होंने सीता के वियोग में राम को करुण-क्रन्दन करते देख कर पत्थर को भी रुदननिरत कर दिया, और वज्र के हृदय को भी विदीर्ण होते दिखला दिया है—

**"अपि ग्रावा रोदित्यपि दलति वज्रस्य हृदयम्।"**[२]

महाकवि भवभूति ने करुण को 'एकोरसः'—प्रमुख रस, अर्थात् समस्त रसों की प्रकृति माना है। **'एको रसः करुण एव निमित्तभेदात्'**— इस कथन के मूल का हमें वाल्मीकि के अन्दर अन्वेषण करना चाहिए।

वाल्मीकीय रामायण धरतीतल को विदीर्ण कर उगने वाले उस विशालकाय वट वृक्ष के सदृश है, जो अपनी शीतल छाया में भारत के समस्त मानवों को आश्रय प्रदान करता हुआ प्रकृति की विशिष्ट विभति के समान अपना मस्तक उन्नत किए हुए मानों महर्षिवर्य की कीर्ति की मूर्तिवती प्रतिमा सदृश ही स्थित हो। प्रायः ऐसा दृष्टिगोचर होता है कि

---

**१. उद्धृत बलदेव उपाध्याय, संस्कृत साहित्य का इतिहास पृ० ८१।**

२. ,, ,, ,, ,,

महाकाव्य वीररस प्रधान हुआ करते हैं, जिनमें युद्ध-घोष, विजय-दुन्दुभि का गर्जन एवं सैनिकों का तर्जन मानवों के हृदय में उत्साह एवं स्फूर्ति उत्पन्न किया करते हैं, परन्तु 'रामायण' का माहात्म्य वीर रस के प्रदर्शन में नहीं है। इसमें वीररस का अत्यधिक स्वाभाविक वर्णन करुण रस की सम्पुष्टि रूप में हुआ है, इसी प्रकार अन्य रसों का भी स्वाभाविक वर्णन हुआ है, परन्तु वे सब अंग रस अंगी करुण की सहायता करते हैं। किसी देवचरित के वर्णन में भी रामायण का गौरव नहीं है; क्योंकि महर्षि वाल्मीकि ने जब आदर्श गुणोंसे मण्डित किसी व्यक्ति का परिचय पूछा, तब नारदजी ने एक मानव को ही उन अनुपम गुणों का भाजन बतलाया—"**तैर्युक्तः श्रूयतां नरः**"। यह मानवीय चरित्र का ही कीर्तन है। भारतीय गार्हस्थ-जीवन का विस्तृत-चित्रण 'रामायण' का प्रमुख उद्देश्य प्रतीत होता है। आदर्श पिता, आदर्श माता, आदर्श भ्राता, आदर्श पति, आदर्श पत्नी आदि जितने आदर्शों को इस अनुपम महाकाव्य में आदिकवि की शब्द-तूलिका ने खींचा है, वे सब गृह-धर्म के पट पर ही चित्राङ्कित किये गये हैं। इतना ही क्यों, राम-रावण का वह भयानक युद्ध भी उस काव्य का उद्देश्य नहीं है। वह तो राम-जानकी—पति-पत्नी—की परस्पर विशुद्ध-प्रीति को सम्पुष्ट करने का एक उपकरण मात्र हैं तथा ऐसा होना नितान्त स्वाभाविक ही है।

(१) रामायण को भारतीय सभ्यता ने अपनी अभिव्यक्ति के लिए एक प्रधान साधन बना रखा है तथा भारतीय सभ्यता की प्रतिष्ठा गृहस्थाश्रम है। अतः यदि इस गार्हस्थ्य-धर्म की पूर्ण अभिव्यक्ति के लिए आदिकवि ने इस महाकाव्य का प्रणयन किया तो इसमें आश्चर्य क्या है? रामायण तो भारतीय सभ्यता का प्रतीक ठहरा, दोनों में परस्पर उपकार्योपकारक-भाव बना हुआ है। एक को हम दूसरे की सहायता से समझ सकते हैं।

(२) 'रामायण' महाकाव्य जिस प्रकार नैतिक आदर्शों का भण्डार है, उसी प्रकार वह एक महत्त्वपूर्ण मानवीय समाज-शास्त्र भी है, जो सहस्रों वर्ष पूर्व के भारतीय आर्यों के जीवनयापन का सजीव वर्णन

उपस्थित करता है। उसके प्रत्येक पृष्ठ पर तात्कालिक सामाजिक एवं राजनैतिक परिस्थितियों पर प्रकाश डालने वाली सामग्री बिखरी पड़ी है। यदि तत्कालीन सामाजिक जीवन, आहार, व्यवहार, यातायात, वर्ण-व्यवस्था, सामाजिक संगठन विवाह एवं प्रेम के आदर्श तथा लौकिक एवं पारलौकिक महत्त्वाकांक्षाओं आदि का 'रामायण' में अन्वेषण किया जाय, तो निश्चय ही हमारा अध्ययन अत्यधिक रोचक, हृदयस्पर्शी एवं ज्ञान-वर्द्धक सिद्ध होगा तथा रामायण का एक सर्वथा मौलिक, नवीन, अद्भुत एवं सर्वजनप्रिय स्वरूप अध्येताओं के समक्ष उपस्थित होगा। समस्त संसार में किसी जाति ने कहीं भी अपने विषय में जानकारी की ऐसी विस्तृत सामग्री नहीं छोड़ी, जैसी प्राचीन भारत के आर्यों ने छोड़ी है। अपनी संस्कृति के विषय में जो तथ्य उन्होंने वेदों, इतिहास-पुराणों, दर्शन-ग्रन्थों एवं काव्यों में लिपिबद्ध किये हैं, उनके आधार पर हमें उनके जीवन का जैसा सूक्ष्म, घनिष्ठ एवं विशद परिचय प्राप्त होता है, वैसा अपने सम-कालीन व्यक्तियों का भी प्राप्त होना कठिन है।

# चरित्र-चित्रण

## राम

महाकवि वाल्मीकि का चरित्र-चित्रण परवर्ती साहित्य का आदर्श बन गया है। वास्तव में उनकी अमर शब्द-तूलिका से खचित चरित्रों में स्वाभाविकता के दर्शन होते हैं। महाकवि ने अपने इस महाकाव्य-मन्दिर की पीठ पर प्रतिष्ठित किया है--मर्यादा पुरुषोत्तम महाराजा रामचन्द्र को। उनके माध्यम से कवि ने मानव-जगत् को शिक्षा दी है कि किस प्रकार मानव विभिन्न विकट परिस्थितियों के बीच नाना प्रकार के अवरोधों एवं विपत्तियों रूपी कण्टकाकीर्ण झुरमुटों (झाड़ियों) को वीरतापूर्वक नष्ट-भ्रष्ट करते हुए भी अपने शील के सौन्दर्य के रक्षण में तत्पर अपने अन्तिम उद्देश्य की ओर अविरल गति से अग्रसर होता रहता है। यदि आदिकवि की पुनीत तूलिका से यह चरित्र चित्रित न किया जाता, तो हमें मंजुल गुणों (सत्य, शील एवं सौन्दर्य) के सामञ्जस्य का परिचय कहाँ से उपलब्ध होता? भारतवासी किसी मानव के आदर्श-चरित्र के सुनने के लिए लालायित थे। वाल्मीकि ने उसी चरित्र को उनके समक्ष प्रस्तुत कर दिया। यही कारण है कि इस काव्य की मोहकता कभी भी कम नहीं होती, इसके शब्द माधुर्य से ओत-प्रोत हैं, चित्र चमत्कार से परिपूर्ण हैं। अतः मानव के श्रोत्र एवं नेत्र इसके पारायण एवं परिशीलन से आप्यायित हो उठते हैं। 'रामायण' को जितनी बार पढ़ा जाय, उतनी ही बार उसमें नई-नई बातें सूझती हैं। इन सरल परिचित शब्दों में इतना रस-परिपाक हुआ है कि अध्येताओं का अन्तस्तल आनन्द से गद्गद् हो उठता है। सत्य तो यह है कि 'रामायण' के इन अनुष्टुपों को पढ़ कर शताब्दियों से भारत का हृदय स्पन्दित होता आ रहा है एवं भविष्य में भी होता रहेगा।

पुरुषोत्तम राम के किन आदर्श गुणों के अंकन में लेखनी प्रवृत्त हो ? उनकी कृतज्ञता का वर्णन किन शब्दों में किया जाय ? राम तो किसी तरह किये गये एक ही उपकार से सन्तुष्ट हो जाते हैं, और अपकार चाहे कोई सैकड़ों ही करे, उनमें से किसी एक का भी स्मरण उन्हें नहीं रहता । अपकारों को भूलने वाला हो, तो ऐसा हो--

"कथञ्चिदुपकारेण कृतेनैकेन तुष्यति ।
न स्मरत्यपकाराणां शतमप्यात्मवत्तया ।।"

रामायण २।१।११।।

उनका क्रोध एवं प्रसाद दोनों ही अमोघ हैं । अपने अपराधों के कारण वध्य व्यक्तियों को बिना मारे वे नहीं रहते तथा अवध्य के ऊपर क्रोध के कारण कभी उनकी आँख भी आरक्त नहीं होती--

"नास्य क्रोधः प्रसादो वा निरर्थोऽस्ति कदाचन ।
हन्त्येष नियमाद् वध्यानवध्येषु न कुप्यति ।।"

रामायण २।२।४६।।

राम का शील कितना मधुर है । वे सदा दान करते हैं । कभी दूसरे से प्रतिग्रह नहीं लेते । वे अप्रिय कभी नहीं बोलते । साधारण स्थिति की तो बात ही क्या, वे तो प्राणसंकट उपस्थित होने की विषम परिस्थिति में भी सत्य एवं पराक्रम के नियमों का उल्लंघन नहीं करते--

"दद्यान्न प्रतिगृह्णीयान्न ब्रूयात् किञ्चिदप्रियम् ।
अपि जीवितहेतोर्वा रामः सत्यपराक्रमः ।।"

रामायण ५।३३।३६।।

अपने परिजनों के प्रति उनका व्यवहार कितना कोमल एवं सहानुभूतिपूर्ण है ! सीता के प्रति राम के प्रेम का वर्णन करते समय महाकवि ने मानस-तत्त्व का बड़ा ही सूक्ष्म निरीक्षण प्रस्तुत किया है । राम सीता के वियोग में चार कारणों से सन्तप्त हो रहे हैं अर्थात् सीता के प्रति उनके परिताप का कारण चतुर्मुखी है । धर्मशास्त्र आपत्ति में स्त्री की रक्षा करने

का उपदेश देता है, परन्तु राम से यह न हो सका, अतः वे अबला स्त्री की रक्षा न कर सकने के कारण 'कारुण्य' से सन्तप्त हैं। वन में सीता राम की आश्रिता थीं, परन्तु उन्होंने अपनी आश्रिता की रक्षा नहीं की, अतः 'अनृशंस्य'—आश्रित जनों के संरक्षक-स्वभाव से संतप्त हैं, फिर सीता तो उनकी पत्नी सहधर्मिणी ठहरीं। उस परम लावण्यमयी स्त्री के विनाश ने उनके हृदय में अतीत के उस आनन्दमय जीवन की मधुर स्मृति जाग्रत कर दी। इस कारण प्रेम से इन नाना भावों के कारण राम सीता के वियोग में संतप्त हो रहे हैं—

"स्त्री प्रणष्टेति कारुण्यादाश्रितेत्यानृशंस्यतः ।
पत्नी नष्टेति शोकेन प्रियेति मदनेन च ॥"

रामायण ५।१५।४९॥

लक्ष्मण के शक्ति लगने पर राम के अन्तस् से जो भ्रातृप्रेम विषयक करुण-उद्‌गारों की मन्दाकिनी प्रवाहित हुई है, उसकी गाम्भीर्य एवं प्रवाह-मयता के समक्ष किसी अन्य सुशिक्षित कहलाने वाले देश का साहित्य स्थिर रहने में सर्वथा असमर्थ ही सिद्ध होगा। यदि मनुष्य चाहे तो एक देश के बाद दूसरे देश में विवाह योग्य स्त्रियाँ मिल सकती हैं, प्रत्येक देश में मित्र भी मिल सकते हैं, परन्तु अखिल विश्व में कोई भी ऐसा देश नहीं है, जहाँ पर सहोदर भ्राता मिल सकें। धन्य हैं भगवान् राम और उनका यह हृदयोद्‌गार। केवल इस उक्ति के अनूठेपन पर समस्त साहित्य को न्यौछावर कर देने का मन होता है। यह सुभाषित कितना मार्मिक एवं हृदय-विदारक है—

**"देशे देशे कलत्राणि देशे देशे च बान्धवाः ।**
**तं तु देशं न पश्यामि यत्र भ्राता सहोदरः ॥"**

श्री रामचन्द्रजी की 'शरणागत-वत्सलता' का चरम दृष्टान्त है—अपने मायावी शत्रु के भाई विभीषण को आश्रय प्रदान करना। उनके औदार्य की झलक रावण-वध के उपरान्त रावण-दाहसंस्कार

के समय मिलती है। राम का कथन है कि रावण जिस प्रकार विभीषण का सगा सम्बन्धी है, उसी प्रकार उनका भी है। रावण की मृत्यु के साथ-साथ उनका उसके प्रति वैर-भाव भी परिशान्त हो गया है। अब वैर लेने की क्या आवश्यकता रह गई ?

**"मरणान्तानि वैराणि निवृत्तं नः प्रयोजनम् ।**
**क्रियतामस्य संस्कारो ममाप्येष यथा तव ।।"**[1]

## सीता

अनन्तकाल से भगवती जनक-नन्दिनी के शील एवं सौन्दर्य की ज्योत्स्ना मानव-हृदय को शीतलता एवं शान्ति प्रदान करती चली आ रही है। जानकी का चरित्र भारतीय ललना के आदर्श का प्रतीक है। रावण के बारंबार प्रणय-याचना करने पर भी सीता ने जो अवहेलना सूचक वचन कहा है, वह भारतीय नारी के गौरव को सदैव उद्घोषित करता रहेगा। इस निशाचर रावण से प्रेम करने की बात तो दूर रही, मैं तो इसे अपने पैर से—नहीं-नहीं, बायें पैर से—भी स्पर्श नहीं कर सकती—

**"चरणेनापि सव्येन न स्पृशेयं निशाचरम् ।**
**रावणं किं पुनरहं कामयेयं विगर्हितम् ।।"**

रामायण ५।२६।१०।।

रावण के मरणोपरान्त-जनता-परितुष्टि-हेतु राम ने सीता के चरित्र की विशुद्धि के लिए अनेक कटु वचन कहे। उन वचनों के उत्तर में सीता द्वारा कथित वचन इतने हृदयस्पर्शी हैं कि आलोचक का हृदय आनन्दातिरेक से गद्गद् हो जाता है। सीता जी के कतिपय कथनों पर दृष्टिपात कीजिए, 'मनुष्य उसी वस्तु के लिए उत्तरदायी हो सकता है, जिस पर उसका अधिकार हो। मैं अपने हृदय की स्वामिनी हूँ। वह सदा आपके चिन्तन में निरत रहा है। अङ्गों पर मेरा अधिकार नहीं। वे तो पराधीन ठहरे। रावण ने बलात्कार से उनका स्पर्श कर लिया तो इसमें मेरा क्या अपराध है ?'

---

**१. बलदेव उपाध्याय, संस्कृत साहित्य का इतिहास, पृ० ८५।**

"मदाधीनं तु यत्तन्मे हृदयं त्वयि वर्तते ।
पराधीनेषु गात्रेषु किं करिष्याम्यनीश्वरा ॥"[1]

'(अतः) मेरे चरित्र पर लांछन लगाना कथमपि उचित नहीं है। मेरे निर्बल अंश को आपने पकड़ कर आगे किया है, परन्तु मेरे सबल अंश को पीछे ढकेल दिया है। नारी का दुर्बल अंश है—उसका स्त्रीत्व एवं उसका सबल अंश है—उसका पत्नीत्व तथा पातिव्रत। हे नर-शार्दूल ! आप मनुष्यों में श्रेष्ठ हैं, परन्तु क्रोधावेश में आपका यह कथन साधारण मानवोचित ही है। आपने मेरे स्त्रीत्व को तो दोषारोपण के निमित्त आगे किया है, परन्तु आपने इस बात पर स्वल्पमात्र भी ध्यान नहीं दिया कि बालकपन में ही आपने मेरा पाणिग्रहण किया था, अतः मैं आपकी शास्त्रानुमोदित धर्मपत्नी हूँ। मैं आपकी भक्ति करती हूँ तथा मेरा स्वभाव निश्चल एवं पवित्र है। आश्चर्य है कि आप जैसे नर-शार्दूल ने मेरे स्वभाव को, भक्ति को एवं पाणिग्रहण को पीछे ढकेल दिया, केवल स्त्रीत्व को आगे रखा है'—

"त्वया तु नरशार्दूल ! क्रोधमेवानुवर्तता ।
लघुनेव मनुष्येण स्त्रीत्वमेव पुरस्कृतम् ॥
न प्रमाणीकृतः पाणिर्बाल्ये बालेन निपीडितः ।
मम भक्तिश्च शीलञ्च सर्वं ते पृष्ठतः कृतम् ॥"[2]

कितने ओजस्वितागर्भित एवं हृदयस्पर्शी हैं ये सीधे-सादे छल-छद्मरहित शब्द ! अनादृता भारतीय ललना का यह हृदयोद्गार कितना हृदय विदारक है ! सुनते ही सहृदय सहसंवेदनशील मानव सहानुभूति-वश अश्रुविमोचन करने लगते हैं।

राम और सीता का निर्मल चरित्र वाल्मीकि की कोमल काव्य-प्रतिभा का चरमोत्कृष्ट एवं मनोरम निदर्शन है। रामायण हमारा जातीय

---

१. श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण, ६।११६।९॥
२. ,, ,, ,, ६।११६।१४,१६॥

महाकाव्य है। यह भारतीय-हृदय का उच्छ्वास है। यह मानव-जीवन राम-दर्शन के अभाव में निरर्थक एवं सारहीन है—'राम-दर्शन' उभय अर्थ में—राम-कर्तृक दर्शन (राम के द्वारा देखा जाना) तथा राम-कर्मक-दर्शन (राम को देखना)। राम जिसको नहीं देखते, वह लोक में निन्दित है, अभिशंसित है तथा जो व्यक्ति राम को नहीं देखता, उसका भी जीवन अभिशंसनीय एवं विगर्हणीय है। उसका अन्तःकरण स्वयमेव उसकी निन्दा करने लगता है —

> **"यश्च रामं न पश्येत्तु यं च रामो न पश्यति ।**
> **निन्दितः स भवेल्लोके स्वात्माप्येनं विगर्हते ।।"[१]**

## मानवता का निकष

महर्षि वाल्मीकि की दृष्टि में 'चरित्र' ही मानवता की वास्तविक कसौटी है। चरित्रवान् मानव का अनुसंधान एवं उसका विशद वर्णन ही 'रामायण' का प्रमुख उद्देश्य है। वाल्मीकि ने महर्षिवर्य नारद से यही जिज्ञासा प्रकट की—

> **"चारित्रेण च को युक्तः सर्वभूतेषु को हितः ।**
> **विद्वान् कः कः समर्थश्च कश्चैकप्रियदर्शनः ।।"[२]**

इसके उत्तर में नारद ने उन नरशिरोमणि राम का वर्णन किया, जो उस समय जगतीतल पर विद्यमान थे तथा जिनके व्यक्तित्व में वाल्मीकि का आदर्श मूर्तिमान प्रकट था।

चरित्र ही मानव को लौकिक धरातल से ऊपर उठा कर देवत्व के आसन पर आसीन करा देता है। इस चरित्र का पूर्ण विकास मर्यादापुरुषोत्तम राम में परिलक्षित होता है। रामचरित्र ही आर्यचरित्र का आदर्श है और है मानवता की चरम अभिव्यक्ति। राम में केवल मान-

---

१. श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण, २।१७।१४।।



२. ,, ,, १।१।३।।

सिक विकास की ही पूर्णता परिलक्षित नहीं होती, अपितु शारीरिक सौन्दर्य का भी मञ्जुल पर्यवसान उनमें उपलब्ध होता है।[1] राम में धैर्य का चूडान्त निदर्शन हमें उपलब्ध होता है। साधारण मानव जीवन के सफली-भूत राज्य से बहिर्भूत होने पर कितना व्यथित एवं अंतःपीड़ित होता है, यह तो अनुभव से हमें भली-भाँति पता चलता है, परन्तु राम के ऊपर इस निर्मम घटना का रंचमात्र भी प्रभाव नहीं पड़ता। वे महनीय हिमालय सदृश अडिग एवं अडोल स्थित होकर विपत्ति की दुर्दान्त तरंगों को अपने विशाल वक्षःस्थल के ऊपर सहते हैं, तो भी उनके चित्त में किसी प्रकार का विकार दृष्टिगोचर नहीं होता :—

**"न वनं गन्तुकामस्य त्यजतश्च वसुन्धराम्।**
**सर्वलोकातिगस्येव लक्ष्यते चित्तविक्रिया॥"**

रामायण, अयोध्या० १९।३३॥

श्रीराम में हमें समत्व बुद्धि का प्रकृष्ट विलास दृष्टिगोचर होता है। 'श्रीमद्भगवतगीता' के अनुसार आदर्श मानव में जिन गुणों का सद्भाव रहता है, श्रीराम उन समस्त गुणों की जीवन्त प्रतिमूर्ति थे। विषमबुद्धि ही परिस्थिति के विपर्यय से परिताप का आश्रय बनता है, परन्तु समबुद्धि विषम विपर्यय में भी परिताप को अपने पास फटकने नहीं देता। समबुद्धि तथा समदर्शी राम परिताप के अनुभव करने से कोसों दूर परिलक्षित होते हैं।

श्रीराम क्षात्रधर्म की साकार मूर्ति ही हैं। भारतीय क्षत्रियत्व राम की धमनियों (नस-नस) में परिव्याप्त है। ऋषियों के विशेष आग्रह करने पर रामचन्द्रजी राक्षसों के वध की भीषण प्रतिज्ञा करते हैं। जनक-नन्दिनी क्षात्रधर्म के सेवन से बुद्धि के मलिन होने की बात सुनाकर उन्हें इस कार्य से विरत करना चाहती हैं :—

**"कदर्यकलुषा बुद्धिर्जायते शस्त्रसेवनात्।**
**पुनर्गत्वा त्वयोध्यायां क्षात्रधर्मं चरिष्यसि॥"**

रामायण, अरण्य० ९।२८॥

---

**१. द्रष्टव्य, रामायण, सुन्दरकाण्ड, अध्याय ३५।**

परन्तु श्रीराम कोमलमना प्रियतमा के इस प्रेममय उपालम्भ का तिरस्कार करके डंके की चोट क्षत्रियत्व के आदर्श को प्रकट करते हैं—

"क्षत्रियैर्धार्यते चापो नार्त-शब्दो भवेदिति ।"

रामायण, अरण्य० १०।३।।

क्षत्रियों के द्वारा धनुष धारण करने की यही आवश्यकता है कि पीड़ितों का शब्द ही कहीं सुनाई न पड़े। जगत् की रक्षा का भार धनुर्धारी क्षत्रियों के ऊपर सर्वदा रहता ही है। इसी आदर्श को परवर्ती महाकवि कालिदास ने धेनुरक्षण में तत्पर राजा दिलीप के मुख से कहलाया है—

"क्षतात् किल त्रायत इत्युदग्रः, क्षत्रस्य शब्दः भुवनेषु रूढः"

रघुवंश, २।५३।।

वाल्मीकि के राम सत्य एवं प्रतिज्ञा-पालन के महनीय व्रती हैं। सत्यनिष्ठा तथा प्रतिज्ञा-निर्वाह के महनीय व्रत के कारण वे संसार में महिमा-सम्पन्न माने जाते हैं। जाबालि ने राम को अयोध्या लौट जाने तथा सिंहासनासीन होने के लिए युक्तियों का व्यूह नहीं रचा, परन्तु राम अपने सत्य से, पिता के समक्ष की गई प्रतिज्ञा से, स्वल्प मात्र भी विचलित नहीं हुए। उन्होंने बड़े आग्रह से कहा कि मैं न तो लोभ से, न मोह से तथा न अज्ञान से ही सत्य के सेतु को विध्वंस करूँगा। पिता के समक्ष गृहीत व्रत (प्रतिज्ञा) का निर्वाह अवश्य करूँगा—

"नैव लोभान्न मोहाद्वा न ह्यज्ञानात् तमोन्वितः ।
सेतुं सत्यस्य भेत्स्यामि गुरोः सत्यप्रतिश्रवः ।।"

रामायण, अयोध्याकाण्ड १०९।१७।।

सीताजी के द्वारा बारम्बार क्षात्रधर्मानुकूल प्रतिज्ञा-पालन से पराङ्मुख किए जाने पर श्री राम का क्षत्रियत्व उद्वेलित हो उठता था। वे गम्भीर उद्घोष कर उठते थे—मैं अपने प्राणों को भी छोड़ सकता हूँ। हे सीते, लक्ष्मण के साथ तुम्हें भी छोड़ सकता हूं, परन्तु प्रतिज्ञा कदापि

नहीं छोड़ सकता, विशेष रूप से ब्राह्मणों (ऋषियों) के साथ की गई प्रतिज्ञा तो मेरे लिए नितान्त अपरिहार्य है, अत्याज्य है—

"अप्यहं जीवितं जह्यां त्वां वा सीते सलक्ष्मणम् ।
न तु प्रतिज्ञां संश्रुत्य ब्राह्मणेभ्यो विशेषतः ॥"

रामायण, अरण्यकाण्ड १०।१९॥

## राजा की महिमा

महर्षि वाल्मीकि आर्य धर्म का रहस्योद्घाटन करते हुए कहते हैं कि आर्यजीवन धर्मबन्ध से परिबद्ध है । समस्त मानव भारतीय-संस्कृति के अनुसार स्वतन्त्र प्राणी होते हुए भी एक दूसरे से धर्म-सम्बन्ध में आबद्ध होकर एक-दूसरे के हित-चिन्तन एवं हिताचरण में निरत रहता है तथा अपने निर्दिष्ट नैतिक मार्ग से एक पग भी नहीं डिगता । भरत अपने शुद्ध भावों की सफाई देते हुए कहते हैं कि धर्मबन्धन के कारण ही मैं वध्य पापाचारिणी माता का वध नहीं करता ।

वाल्मीकि लोकमंगल विधायक कवि हैं । अतः राष्ट्र का हितचिन्तन उनका केन्द्रीभूत परम लक्ष्य है तथा उसका भी केन्द्र है राजा । भारतीय नृप पाश्चात्य राजाओं के सदृश प्रजाओं की इच्छाओं का दलन करने वाला स्वेच्छाचारी नहीं होता, अपितु वह प्रजाओं का रंजक (प्रकृति-रंजक), उनका हितचिन्तक एवं राष्ट्र का उन्नायक होता है । प्रस्तुत प्रसंग में 'अराजक जनपद' की दुरवस्था का वर्णन पढ़कर वाल्मीकि की मनोवृत्ति का हम परिचय प्राप्त कर सकते हैं । 'रामायण' के अयोध्याकाण्ड के ६७वें सर्ग का 'नाराजके जनपदे' वाला लोकगायन भारतीय राजनीति के सिद्धान्तों का प्रकाशक वस्तुतः एक महनीय वस्तु है। राजा राष्ट्र तथा धर्म का उद्भव स्थल है । इसीलिए उसके अभाव में राष्ट्र का न कोई मंगल सम्पन्न हो सकता है, न कोई कल्याण कल्पित हो सकता है—

"नाराजके जनपदे, धनवन्तः सुरक्षिताः ।
शेरते विवृतद्वाराः कृषिगोरक्ष-जीविनः ।।"

रामायण, अयोध्याकाण्ड, ६७।१९।।

इस प्रकार वाल्मीकि भारतीय मानव के हृदय के प्रकाशनकर्ता आदि कवि मात्र ही नहीं हैं, अपितु वे भारतीय-संस्कृति के अनन्योपासक एवं संस्कारक अप्रतिम मनीषी भी हैं। रामायणोद्यान के भव्य-प्रांगण में कमनीय-काव्यकला स्वतः थिरकती फिरती रहती है एवं भारत की भव्य संस्कृति उनके पात्रों के द्वारा अपनी मनोरम झाँकी झलकाती है। इसीलिए कविता-कल्पद्रुम के कमनीय-कोकिल रूप वाल्मीकि का सुमधुर कूजन किसे आनन्दविभोर नहीं बनाता ?

"कूजन्तं राम रामेति मधुरं मधुराक्षरम् ।
आरुह्य कविताशाखां वन्दे वाल्मीकि-कोकिलम् ।।"[1]

---

१. बलदेव उपाध्याय, संस्कृत साहित्य का इतिहास, पृ० ९० ।

## महाकाव्य 'रामायण' का भारतीय जीवन एवं साहित्य पर प्रभाव

भारतीय एवं पाश्चात्य विपश्चित् वाल्मीकि विरचित 'रामायण' को एकस्वर में 'आदिकाव्य' स्वीकार कर लेते हैं। आदिकवि वाल्मीकि ने 'रामायण' द्वारा मर्यादापुरुषोत्तम राम का आदर्श-चरित्र हमारे समक्ष उपस्थित किया है। यह एक ऐतिहासिक काव्य है। इसमें मानव-प्रकृति का सूक्ष्म एवं सुष्ठु विश्लेषण हुआ है, बाह्य प्रकृति का स्वाभाविक चित्रण किया गया है, विचारों की मनोहरता के दर्शन सर्वत्र होते हैं, भाषा-सौष्ठव एवं अलंकारों की सुन्दर संयोजना का सर्वत्र निर्वाह हुआ है एवं रसों का अच्छा परिपाक भी। अतः यह एक श्रेष्ठ महाकाव्य है, धर्मशास्त्र है और है इतिहास भी। इसमें भारतीय संस्कृति का समुज्ज्वल रूप सन्निहित है। यही कारण है कि भारत के समस्त जीवन एवं साहित्य पर 'रामायण' का प्रभाव अक्षुण्ण रूप से पड़ा है।

'रामायण' के आदर्शों से भारत का समस्त समाज अत्यधिक प्रभा-वित हुआ है। 'रामायण' हिन्दू जाति का धर्मशास्त्र एवं आचारशास्त्र बन गया है। इसकी शिक्षाएँ नित्य व्यवहार में आने वाली हैं। जीवन की अनेकानेक समस्याओं का समाधान हमें 'रामायण' की कथा में सहज ही प्राप्त हो जाता है। रामायण की घटनाओं में जीवन की व्यापकता के दर्शन होते हैं। भ्रातृ-प्रेम का आदर्श, गुरुभक्ति, सज्जन सेवा, पातिव्रत्य, प्रतिज्ञा-पालन, कर्त्तव्यनिष्ठा, आत्मत्याग आदि सभी के आदर्श हमें 'रामायण' में प्राप्त हो जाते हैं। वस्तुतः 'रामायण' जीवन के समस्त आदर्शों का आकर ग्रन्थ है। मर्यादापुरुषोत्तम राम इस महाकाव्य के नायक हैं।

'रामायण' का भारतीय-लोक जीवन पर सबसे अधिक प्रभाव पड़ा है। हमारे पर्व या त्यौहार इसकी कथा से प्रभावित हैं। भारत के जातीय पर्वों का प्राण तो 'रामायण' ही है। रामनवमी, विजय-दशमी, एवं दीपावली 'रामकथा' के कारण अत्यधिक महत्त्वपूर्ण हो गये हैं। भारत के विविध सम्प्रदाय एवं मत किसी न किसी रूप में राम पर आस्था रखते हैं। राम एवं रामायण भारतीय संस्कृति के मेरु-दण्ड हैं। आज का भारत 'रामायण' से अनुप्राणित एवं प्रभावित है। उसी के आधार पर भारत के अनेक आदर्शों का निर्माण हुआ है। राम और सीता का निर्मल चरित्र भारत के नर-नारियों को समान रूप से प्रभावित करता है। लक्ष्मण की भ्रातृ-सेवा एवं भरत का त्याग किसे मुग्ध नहीं करता? राम तथा रामराज्य ही हमारा आदर्श है। वर्त्तमान महर्षि महात्मा गांधी ने "राम-राज्य" को ही मानव का परम लक्ष्य स्वीकार किया है। वही वाल्मीकि-रामायण विविध रूपों में भारत के समाज तथा जीवन को अनुप्राणित एवं प्रभावित कर रही है।

भारतीय-साहित्य पर भी 'रामायण' का प्रभाव अक्षुण्ण है। 'रामायण' महाकाव्य समस्त कवियों एवं नाटककारों का अद्भुत स्फूर्ति-दायक प्रेरणास्रोत रहा है। प्राचीन काल से ही 'रामायण' की कथा एवं शैली काव्य-निर्माताओं का आधार रहा है। 'महाभारत' के वनपर्व में भी रामकथा की ओर संकेत किया गया है। श्रीमद्भागवत, विष्णु तथा अग्नि आदि पुराणों में रामायण के आधार पर राम के आदर्श चरित्र का चित्रण किया गया है। भास के 'प्रतिमा' आदि नाटकों का निर्माण भी 'रामायण' के आधार पर ही हुआ है। कवि-कुल-कण्ठाभरण कालिदास ने 'रामायण' के आधार पर ही महाकाव्य 'रघुवंश' की रचना की है। साथ ही आदिकवि की शैली से भी वे अत्यधिक प्रभावित हुए हैं। भवभूति जैसे महान् नाटककार ने 'रामायण' से ही 'उत्तररामचरित' आदि की कथा-वस्तु ली है। भवभूति तो 'रामायण' के करुण रस से अत्यधिक प्रभावित

हुए हैं। इसी से तो उन्होंने **'एको रसः करुण एव'** का सिद्धान्त प्रतिपादित किया। संस्कृत का अन्य साहित्य भी इससे बहुत अधिक प्रभावित हुआ है।

इसके अतिरिक्त जैन एवं बौद्ध साहित्य पर रामायण का गहन प्रभाव पड़ा है। बौद्ध-कवि अश्वघोष ने 'रामायण' से बहुत कुछ शिक्षा प्राप्त की। जातक-साहित्य में रामकथा विद्यमान है। जैन साधु विमल-सूरि ने रामायण के आधार पर "पद्मचरित" (पउमचरित) की रचना की। रामायण का यह महान् प्रभाव बौद्ध-भिक्षुओं एवं शैवों तथा वैष्णवों के साथ भारत से बाहर भी गया। जावा, मलाया, स्याम आदि स्थानों में आज भी इसके प्रमाण उपलब्ध होते हैं।

'रामायण' का यह प्रभाव युग के साथ बढ़ता रहा। आधुनिक आर्य भाषाओं में यह प्रभाव अब भी पूर्णतया विद्यमान है। तामिल भाषा में भी एकादश शताब्दी में ही 'रामायण' का अनुवाद हो चुका था। अन्य भाषाओं में भी किसी न किसी रूप में रामकथा का प्रचलन है। हिन्दी-जगत् का तो तुलसीकृत 'रामचरितमानस' प्राण या 'जीवितसर्वस्व' ही बन गया है। कौन नहीं जानता कि तुलसीकृत 'रामचरितमानस' का कितना महान् प्रभाव उत्तरी भारत पर पड़ा है। डॉ० वरदाचार्य का रामायण विषयक निम्न कथन नितान्त तर्कसङ्गत एवं उल्लेखनीय है—

"It is a popular literary work and more than that it is held in the great veneration by Hindus. The pious-minded make a daily recitation of it. It is not placed on the floor but is always placed on a plank. Since the writing of the epic, it has gained a fame which no other work has to its credit. Brahma predicted that the story of Rama would last as long as the mountains stand and the River flows."

(Sans. Lit., Dr. V. Varadachari, p. 43).

डॉ० हजारी प्रसाद द्विवेदी के अनुसार "आज का उत्तरी भारत इसी रामायण के आधार पर निर्मित हुआ है। इसके प्रत्येक व्यवहार तथा कार्य में रामायण ओत-प्रोत है।" निस्संदेह हिन्दी के आधुनिक काल तक

कितने ही रामकथा परक काव्यों की रचना इसके आधार पर हो चुकी है। आधुनिक युग के राष्ट्रकवि मैथिलीशरण गुप्त का 'साकेत' तथा कवि-सम्राट अयोध्यासिंह उपाध्याय 'हरिऔध' का 'वैदेही-वनवास' रामकथा की महत्ता का डिण्डिम घोष कर रहे हैं।

अधिक क्या ? रामायण भारत के जीवन एवं साहित्य का मूल-स्रोत है। समस्त भारतीय जीवन एवं साहित्य रामायण के आदर्शों से अनुप्राणित एवं अनुभावित है। अन्त में ब्रह्माजी के शब्दों में यही कहना पड़ता है—

"यावत् स्थास्यन्ति गिरयः सरितश्च महीतले ।
तावद् रामायणकथा लोकेषु प्रचरिष्यति ॥

रामायण, १।२।३६, ३७ ॥

## 'आदि-महाकाव्य' रामायण की महत्ता

वैदिक एवं पौराणिक काल के मध्यवर्ती काल में पौराणिक काल के काव्यात्मक अभूतपूर्व वर्णन का प्रथम ग्रन्थ केवल वाल्मीकीय रामायण ही उपलब्ध है।

वाल्मीकीय रामायण में केवल काव्यात्मक वर्णन ही नहीं हैं, किन्तु उसका नाम भी 'आदिकाव्य' है। उसके प्रतिसर्ग के अन्त में 'इतिश्री आदि-काव्य' का प्रयोग किया गया है। उसकी रचना भी सर्गबद्ध है, उसी के आदर्श से प्रचलित लक्षण ग्रन्थों में 'महाकाव्य' होने के लिए किसी भी रचना का सर्गबद्ध होना अनिवार्य एवं अपरिहार्य नियम माना गया है। वाल्मीकीय रामायण को रस की दृष्टि से देखा जाय तो आदिकवि के कल-कण्ठ से प्रवाहित करुणामयी वाग्धारा भारतीय साहित्य के इतिहास में चिरस्मरणीय रहेगी और करुण रस का आदिस्रोत **'मा निषाद...'** वाला श्लोक भी। इस प्रकार यद्यपि यह करुण रस प्रधान काव्य है तथापि प्रसङ्गानुसार इसमें वीर, रौद्र, भयानक, अद्भुत आदि रसों का भी समा-

वेश हुआ है। यह बात वीररस के उदाहरण से ही स्पष्ट हो जाएगी—युद्ध स्थल में स्थित आत्मप्रशंसा करने वाले असुर अतिकाय से वीर शिरोमणि लक्ष्मणजी ने यह वचन कहे—

"ततः शिरस्ते निशितैः पातयिष्याम्यहं शरैः।
मारुतः कालसम्पक्वं वृन्तात्तालफलं यथा॥
अद्य ते मामका बाणास्तप्तकाञ्चनभूषणाः।
पास्यन्ति रुधिरं गात्राद् बाण शल्यान्तरोत्थिम्॥
बालोऽयमिति विज्ञाय न माऽवज्ञातुमर्हसि।
बालो वा यदि वा वृद्धो मृत्युं जानीहि संयुगे॥"

रामायण, युद्धकाण्ड।

अर्थात् "पीछे से तो मैं अपने तीक्ष्ण शरों से तेरा सिर वैसे ही काट गिराऊँगा जैसे हवा पके हुए तालफल को गुच्छे से गिराती है। आज मेरे सुवर्णभूषित बाण तेरे शरीर को भेद कर घावों से रक्त निकाल कर पियेंगे। लड़का जान कर कहीं मुझे तुच्छ मत समझ लेना। मुझे तू बालक समझ या वृद्ध, किन्तु आज तू मारा मेरे ही हाथों से जायगा।"

'वाल्मीकीय रामायण' के चरित्र-चित्रण में कवि ने अनूठी प्रतिभा का प्रदर्शन किया है। इसका नायक राम क्षत्रिय-कुल-भूषण महाराज दशरथ का ज्येष्ठ पुत्र है। नायिका सीता महाराज जनक की पुत्री है। लक्ष्मण भरत, कौशल्या आदि सभी पात्रों के चरित्रों का सुष्ठु निरूपण हमें 'रामायण' में उपलब्ध होता है। वाल्मीकि की चरित्रांकन की कला से प्रभावित होकर डॉ० वरदाचार्य लिखते हैं—

"Valmiki's remarkable keen insight into the workings of the human heart is revealed in the vivid portrayal of the characters in the various situations."

(Sanskrit Literature, Dr. V. Varadachari, Page 44).

'रामायण' में महाकाव्यों के सभी प्रमुख लक्षण—विषय की उदात्तता, घटनाओं का वैचित्र्यपूर्ण विन्यास तथा भाषाका सौष्ठव—पाये जाते

हैं। विद्वानों ने उसकी रचना शैली, विचारों की मनोहरता एवं रमणीय दृश्यों के चित्रण के कारण अलंकृत शैली के काव्यों में 'रामायण' को प्रथम स्थान प्रदान किया है। 'रामायण' में होमर, वर्जिल तथा मिल्टन की अपेक्षा भाषा का गाम्भीर्य, छन्दों का औचित्य एवं रसों का परिपाक कहीं अधिक है। भाषा-भामिनी पर तो वाल्मीकि का ऐसा अधिकार था कि वे उसे भावानुगामिनी बनाकर कविता-कामिनी की शोभा में चार-चाँद लगा देते थे। महाकवि की भाषा से प्रभावित होकर भोज के मुख से सहसा फूट पड़ा--

**"मधुमयभणितीनां मार्गदर्शी महर्षिः ।"**

रामायणचम्पू १।८।

महर्षि वाल्मीकि की शैली ने उत्तरकालीन कवियों को अपनी ओर आकर्षित किया। उनके महाकाव्य की शैली अत्यधिक रमणीय एवं सुस्पष्ट है। डॉ० वरदाचार्य का उनकी शैली विषयक यह कथन सर्वथा तर्कसंगत एवं मान्य है—

"The style of the poem is very simple, dignified, ornate and polished. The epic contains no word of rare occurrence."

(Sans. Lit., Dr. V. Varadachari, p. 43.)

इस महाकाव्य में मानव-अन्तःप्रकृति का जैसा स्वाभाविक, सूक्ष्म एवं सुन्दर विश्लेषण हुआ है, वैसा ही वाह्य प्रकृति के दृश्यों का भी सजीव एवं यथातथ्य चित्रण हुआ है। मानव-मनोवृत्तियों का जैसा व्यापक एवं विशद निरूपण इसमें हुआ है, वैसा अन्यत्र दुर्लभ है। भारतीय सभ्यता का यह इतिहास ग्रन्थ भी है, किन्तु यह आधुनिक इतिहास ग्रन्थों के सदृश एकमात्र घटनावलियों या तिथियों का इतिहास नहीं, अपितु भारतीय संस्कृति एवं सभ्यता का चिरन्तन आदर्श ग्रन्थ है।

'रामायण' के पूर्व तो लौकिक छन्दों का अवतार ही नहीं हुआ था-- **'आम्नायादन्यत्र नूतनश्छन्दसामवतारः'**। वस्तुतः विश्व के लोकप्रिय

ग्रन्थों में इसका नाम अग्रगण्य ही है और रहेगा भी। वास्तव में यह ग्रन्थ भारतीय जनता के जीवन का आदर्श ग्रन्थ बन चुका है। भारत के वर्तमान प्रधान मंत्री पं० जवाहरलाल नेहरू ने इसके विषय में अक्षरशः सत्य ही लिखा है—

"The story of the epic is a part of the texture of the lives of our people."

भारतीय विद्वान् ही नहीं, पाश्चात्य विपश्चित् श्री विण्टरनिज़ ने भी लिखा है—

"High and low, prince and the peasant, nobleman, merchant and artisan, princesses and shepherdesses, all are quite familiar with the characters and stories of the great epic."

( M. Winternitz, A History of Indian Literature, Vol. I, p. 476-477).

इतना ही क्यों, बाबू चन्द्रशेखर भी इसके अक्षुण्ण प्रभाव से अपने को बचा नहीं सके। उनकी लेखनी से उद्भूत यह वाक्य भी इस विषय में उल्लेखनीय है—

"From the peasant in the field and the worker in the factory to the highbrow and the scholar, the story of Rama and Sita has been a living one."

(Preface to the Rāmāyana by N. Chandrasekhara Iyer—Bhartiya Bhavan, Bombay.)

इस विषय पर मैं अधिक न कहकर इतना ही कहना चाहता हूं कि सम्पूर्ण भारतवर्ष उसे एक स्वर से परम पुनीत एवं आदर्श ग्रन्थ स्वीकार करता है। है भी कुछ ऐसा ही, यह समस्त परवर्ती साहित्यकारों का प्रेरणा-स्रोत रहा है। यही कारण है इसके विश्व-विश्रुत होने का। पाश्चात्य मेधावी मेकडॉनेल का तद्विषयक कथन प्रेक्षणीय है—

"No product of of Sanskrit Literature has enjoyed a greater popularity in India down to the present day

than the Rāmāyana. ..............................................
.......It has been translated in many Indian Vernaculars. Above all, it inspired the greatest poet of mediaeval Hindustan, Tulsidas to compose his version of the epic entitled Rāmacharit Mānas, which, with its ideal standard of virtue and purity, is a kind of bible to a hundred millions of the people of Northern India."

(A His. of Sans. Lit., A. A. Macdonell, p. 281).

प्रस्तुत विवेचन से स्पष्ट है कि भारतीय साहित्य इस महाकाव्य से अत्यधिक अनुप्राणित रहा है। क्या कालिदास और भवभूति जैसे प्राचीन महाकवियों की रचनाएँ क्या मध्यकालीन लोकनायक गोस्वामी तुलसीदास का लोक साहित्य और क्या समग्र भारतीय लोक-जीवन, सभी पर उसका प्रभाव अक्षुण्ण रूप से पड़ा है।

संस्कृत भाषा का ऐसा कोई भी सुप्रसिद्ध महाकवि न होगा जिसने उनके वर्णन का अनुकरण न किया हो, परन्तु इस कार्य में सफलता सबको प्राप्त न हो सकी। यह बात एक उदाहरण से ही स्पष्ट हो जायेगी। 'रामायण' के किष्किन्धा काण्ड में श्रीमती जनकनन्दिनी के अन्वेषण में बानरों को विलम्ब करते हुए देख कर बानरराज सुग्रीव के प्रति लक्ष्मण ने जो कुछ कहा, उसके लालित्य पर दृष्टिपात कीजिए—

**"न स सङ्कुचितः पन्था येन बाली हतो गतः।**
**समये तिष्ठ सुग्रीव मा बालिपथमन्वगाः।"**

रामायण, किष्किन्धा० ३४।१८।।

इसका अनुकरण करते हुए 'जानकीहरण' के प्रणेता कवि कुमारदास ने निम्न श्लोक की रचना की—

**"मदं नवैश्वर्यलवेन लम्भितं विसृज्य पूर्वः समयो विमृश्यताम्।**
**जगज्जिघत्सातुरकण्ठपद्धतिर्नवालिनैवाहततृप्तिमन्तकः।"**

जानकीहरण १२।३६।

कहने की आवश्यकता नहीं कि जो चमत्कार महर्षिवर्य के अनुष्टुप् पद्य की साधारण उक्ति में है, वह क्लिष्ट कल्पना तथा लम्बी रचना द्वारा भी 'जानकीहरण' का प्रणेता अपने पद्य में न ला सका। इस कार्य में कवि-कुलशेखर कालिदास ही सफल हो सके हैं, उनके काव्य प्रायः 'वाल्मीकीय रामायण' पर ही अवलम्बित हैं। विशेषतया 'मेघदूत' की कल्पना तो एकमात्र 'रामायण' में वर्णित श्री हनुमान जी के दूतरूप में श्रीमती जनकनन्दिनी के समीप जाने के प्रसङ्ग-**'इत्याख्याते जनकतनया मैथिलीवोन्मुखी सा'**---पर ही आधृत है। कहने का अभिप्राय यह है कि 'रामायण' केवल कहने मात्र को ही आदिकाव्य नहीं, अपितु परवर्ती महा-कवियों का पथ-प्रदर्शक होने के कारण यह यथार्थ में सफल-प्रेरणास्रोत आदि काव्य है। यही कारण है कि धनञ्जय ने अपने दशरूपक में नाटक के लेखकों को नाटक की रचना के पूर्व 'श्रीमद्वाल्मीकीयरामायण' के अध्ययन करने के लिए परामर्श दिया है।

**"इत्याद्यशेषमिह वस्तुविभेदजातं,**
**रामायणादि च विभाव्य वृहत्कथां च।**
**आसूत्रयेत्तदनु नेतृरसानुगुण्या--**
**च्चित्रां कथामुचितचारुवचः प्रपञ्चैः॥"**

दशरूपक १।६८।

परीक्षण से स्पष्ट ही है कि 'रामायण' प्राचीन पौराणिक कथाओं का केवल विस्तृत रूप ही नहीं है, अपितु उनमें काव्य-कौशल, धर्म, राज-नीति, सदाचार, दर्शन, इतिहास आदि समस्त विषयों का अत्यधिक सूक्ष्म एवं सुन्दर विवेचन भी है। इन कथाओं की रमणीयता को लक्ष्य करके पाश्चात्य समालोचक मैकडॉनेल ने ठीक ही कहा है—

"The short episode which relates the origin of the sloka metre is one of the most attractive and poetical"

(A His. of Sans. Lit., A. A. Macdonell, p. 316).

वस्तुतः रामायण लौकिक संस्कृत-साहित्य का एक आकर-ग्रंथ है। वह भारतीय सभ्यता एवं संस्कृति का समुज्ज्वल दीप-स्तम्भ है, महर्षि बाल्मीकि का कीर्तिस्तम्भ है और है साहित्यस्रष्टा रूपी चक्रवाकों के लिए चन्द्रिका-र्चाचत-चन्द्र सदृश पीयूषवर्षी।

"कवीन्दुं नौमि वाल्मीकिं यस्य रामायणीं कथाम्।
चन्द्रिकामिव चिन्वन्ति चकोरा इव साधवः॥"[1]

---

१. स्व० पाण्डेय और डॉ० नानूराम व्यास, संस्कृत-साहित्य की रूपरेखा, पृ० १५।

तपश्च स्वाध्यायश्च इति तपः-स्वाध्यायौ समाहारद्वन्द्वः। तयोः निरतम् षष्ठी तत्पुरुषः।

निरत = नि + रत
रत = रम् + क्त

तपस्वी = तपोऽस्यास्तीत्यर्थे 'अस्मायामेधास्रजो विनिः' इति पाणिनिसूत्रेण 'तपस्' शब्दस्य असन्तत्वात् विनि प्रत्यये तपस् + विनि (विन्) इत्यतः रूपम्।

परिपप्रच्छ = परि + पप्रच्छ
पप्रच्छ = प्रच्छ धातु का लिट् लकार प्रथम पुरुष एकवचन का रूप।

॥ श्रीः ॥

# ॥ श्रीमद्वाल्मीकिरामायणम् ॥

## ॥ बालकाण्डम् ॥

॥ ओ३म् ॥ तपः स्वाध्यायनिरतं तपस्वी वाग्विदां वरम् ।
नारदं[1] परिपप्रच्छ वाल्मीकिर्[2]मुनिपुङ्गवम् ॥ १ ॥

अन्वय :—तपः स्वाध्यायनिरतं वाग्विदां वरम् मुनिपुङ्गवम् नारदं तपस्वी वाल्मीकिः परिपप्रच्छ ।

हिन्दी-भाषानुवाद :—तपस्या एवं स्वाध्याय (वेदपाठ) में निरन्तर संलग्न, वक्ताओं में शिरोमणि तथा मुनियों में श्रेष्ठ श्री नारद जी से तपस्वी बाल्मीकि जी ने इस प्रकार पूछा :

**English Translation**—Of Shri Narada, chief among the munis, the most eloquent among the learned men, constantly engaged in the practice of self-control and holy Scriptural studies, the ascetic Valmiki asked :

---

१. **नारद**—सृष्टि-रचियता ब्रह्मा जी के पुत्र नारद एक मुनि माने जाते हैं । 'ऋग्वेद' में महामुनि नारद पर अनेकों पवित्र मंत्रों की रचना की गयी है ।

२. **वाल्मीकि**—ये किसी समय एक लुटेरे थे, परन्तु सात साधुओं के मार्ग-प्रदर्शन से एक महर्षि बन गये तथा सुप्रसिद्ध आदि-महाकाव्य 'रामायण' का प्रणयन भी किया ।

## संस्कृत-टिप्पणी

**नारदः** (१) नारं परमात्मविषयकं ज्ञानं तद्ददातीति नारदः = नार √दा + क ।

'गायन्नारायणकथां सदापापभयापहाम् ।
नारदो नाशयन्नेति नृणामज्ञानजं तमः ॥'

(२) नारं नरसमूहं द्यति खण्डयति कलहेन = नार √द्यो + क ।

(३) नारं जलं पितृभ्यो ददाति = नार √दा + क ।

**तपःस्वाध्यायनिरतम्** = तपश्च स्वाध्यायश्च तपःस्वाध्यायौ (द्वन्द्व समास) तयोः निरतं तपःस्वाध्यायनिरतम् (सप्तमी तत्पुरुषः) ।

**वाग्विदां वरम्** = यावद्विवक्षितार्थप्रतिपादनक्षमशब्दप्रयोगविदः, तेषां वरम् श्रेष्ठमिति वाग्विदां वरम्! **तपस्वी** = √तप + असुन् + विनि = तपस्या करने वाला ।

**"को न्वस्मिन् सांप्रतं लोके गुणवान् कश्च वीर्यवान् ।**
**धर्मज्ञश्च कृतज्ञश्च सत्यवाक्यो दृढव्रतः ॥ २ ॥**

**अन्वय :—"सांप्रतं अस्मिन् लोके गुणवान्, वीर्यवान्, धर्मज्ञश्च, कृतज्ञश्च, सत्यवाक्यः, दृढव्रतश्च कः (अस्ति) ?**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"इस समय संसार में गुणवान्, धर्मज्ञ, कृतज्ञ (किये हुए उपकार को न भूलने वाला), सत्यवादी, दृढ़व्रती कौन है ?

**English Translation**—"Today, in this World, who is endowed with excellent and heroic qualities, who is versed in all the duties of life, grateful, truthful and firm in his vows ?

## संस्कृत-टिप्पणी

**धर्मज्ञ** :=धर्मं जानातीति=धर्म + ज्ञा + क ('इगुपधज्ञाप्रीकरः' सूत्र से) = धर्म को जाननेवाला ।

**दृढव्रत** :=दृढो (√दृह् + क्त) व्रतः यस्य सः (बहुव्रीहिः) = धर्मानुष्ठान में दृढ़ ।

भी धातु

1 बिभ्यति = जुहोत्यादिगण की भी
धातु का प्रथमपुरुष
बहुवचन का रूप।

चारित्रेण च को युक्तः सर्वभूतेषु को हितः ।
विद्वान्कः कः समर्थश्च कश्चैकप्रियदर्शिनः ॥ ३ ॥

अन्वय :—कः चारित्रेण युक्तः, कः सर्वभूतेषु हितः, कः विद्वान्, कः समर्थः, कश्च एकप्रियदर्शिनः (अस्ति) ?

हिन्दी-भाषानुवाद—सदाचार युक्त, सब प्राणियों का हित करने वाला, विद्वान्, सामर्थ्यवान् तथा जिसका दर्शन सब कालों में प्रिय हो, ऐसा कौन है ।

**English Translation**—Who is endowed with character, who is kind to all beings, who is learned, eloquent and capable and who is the one comely person ?

### संस्कृत-टिप्पणी

विद्वान्=√विद्+शतृ, वसु आदेश; विद्वस् का प्रथमा, एक वचन ।

प्रियदर्शिनः=प्रियं (√प्री+क) दर्शनं यस्य सः (बहुब्रीहिः)=देखने में सुन्दर ।

आत्मवान् को जितक्रोधो द्युतिमान् कोऽनसूयकः ।
कस्य बिभ्यति देवाश्च जातरोषस्य संयुगे ॥ ४ ॥

अन्वय :—आत्मवान्, जितक्रोधः कः, द्युतिमान् अनसूयकः कः, कस्य जातरोषस्य संयुगे देवाः बिभ्यति ।

हिन्दी-भाषानुवाद—आत्मवान् (धैर्ययुक्त), काम-क्रोधादि शत्रुओं को जीतने वाला, कान्तियुक्त (तेजस्वी) तथा निन्दा न करने वाला कौन है ? तथा किस क्रोधित हुए से संग्राम में देवता लोग डरते हैं ?

**English Translation**—Who is master of self and has conquered anger ? Who is truly great ? Who is free from envy ? And when excited to righteous wrath in battle, can strike terror into the hearts of celestial beings ?"

## संस्कृत-टिप्पणी

**आत्मवान्**=आत्मन्+मतुप्=आत्मवत् का प्रथमा, एक वचन=धैर्ययुक्त ।

**जितक्रोधः** =जितः क्रोधः येन सः (बहुव्रीहिः)=क्रोध को जीतने वाला ।

**जातरोषस्य** :=जातः रोषः यस्य सः, जातरोषः (बहुव्रीहिः) तस्य=जिसको क्रोध आ गया है ।

**संयुगे**=सम्+√युज्+क, जस्य गः=संयुग+सप्तमी, एक वचन=संग्राम में ।

**एतदिच्छाम्यहं श्रोतुं परं कौतूहलं हि मे ॥ ५ ॥**

**अन्वय :**—"(हे महर्षे !) एतद् अहं श्रोतुम् इच्छामि, हि मे परं कौतूहलम् ।"

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—"(हे महर्षे !) यह मैं सुनने की इच्छा करता हूँ, क्योंकि इसकी मुझे अत्यधिक उत्कृष्ट अभिलाषा है ।"

**English Translation**—"(O Sage !) This do I wish to hear, my eagerness is indeed very great."

## संस्कृत-टिप्पणी

**श्रोतुम्**=√श्रु+तुमुन्=सुनने के लिए ।

**कौतूहलम्**=कौतूहल+अण्+नपुंसक लिङ्ग, प्रथमा, एकवचन=उत्कट अभिलाषा ।

**श्रुत्वा चैतत्त्रिलोकज्ञो वाल्मीकेर्नारदो वचः ।**
**श्रूयतामिति चामन्त्र्य प्रहृष्टो वाक्यमब्रवीत् ॥ ६ ॥**

**अन्वय :**—त्रिलोकज्ञ : नारदः वाल्मीकेः एतद् वचः श्रुत्वा 'श्रूयताम्' इति आमन्त्र्य प्रहृष्टः वाक्यम् अब्रवीत् :

**हिन्दी भाषानुवाद :**—तीनों लोकों का (भूत, भविष्य और वर्तमान)

वक्ष्यामि - √ब्रू - लृट् । ब्रुवो वचिः इस सूत्र द्वारा ब्रू को वच् आदेश हुआ ।

वृत्तान्त जानने वाले देवर्षि नारद इस वचन को सुन कर अत्यधिक प्रसन्न हो, 'सुनो' इस प्रकार सम्बोधित कर (यह) वाक्य बोले :

**English Translation**—Hearing these words of Valmiki, Narada, the knower of three worlds and acquainted with the past, the present and the future, being well-pleased, called on him to listen, and said :

### संस्कृत-टिप्पणी

श्रुत्वा= √श्रु+क्त्वा=सुनकर ।

प्रहृष्टः=प्रकर्षेण हृष्टः (प्रादि तत्पुरुष समास)=अत्यधिक प्रसन्न।

"बहवो दुर्लभाश्चैव ये त्वया कीर्तिता गुणाः ।
मुने वक्ष्याम्यहं बुद्ध्वा तैर्युक्तश्श्रूयतां नरः ।। ७ ।।

अन्वयः—"(हे) मुने! त्वया ये बहवः दुर्लभाश्च गुणाः कीर्तिताः, तैर्युक्तः नरः अहं बुद्ध्वा वक्ष्यामि, श्रूयताम्—

हिन्दी-भाषानुवाद—"हे मुनि ! जो बहुत से तथा दुर्लभ गुण आपने वर्णन किये हैं, उनसे युक्त मनुष्य को मैं अच्छी प्रकार से निश्चित करके कहता हूँ, सुनिये—

**English Translation**—"O Sage ! Many and rare are these, endowed with qualities, thou hast enumerated, yet I can speak with my knowledge; hear the man who is endowed with these :

### संस्कृत-टिप्पणी

नरः=नृ+अच्=मनुष्य ।

[१]इक्ष्वाकुवंशप्रभवो रामो नाम जनैः श्रुतः ।
नियतात्मा महावीर्यो द्युतिमान् धृतिमान् वशी ।। ८ ।।

---

१. इक्ष्वाकु—ये सूर्यवंश के प्रथम राजा—महाराज मनु के पुत्र थे, जो कि अयोध्या में राज्य किया करते थे ।

**अन्वय :—इक्ष्वाकुवंशप्रभवः, जनैः 'रामः' नाम श्रुतः, नियतात्मा महावीर्यः, द्युतिमान्, धृतिमान्, वशी,**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—इक्ष्वाकुवंश में उत्पन्न श्री रामचन्द्र जी जनता में 'राम' इस नाम से विख्यात हैं। वे नियत-स्वभाव (मन को वश में रखने वाले), अतुलित बलशाली, कान्तियुक्त, धैर्यवान्, जितेन्द्रिय,

**English Translation**—Born in the family of Ikshwaku, he is known to men as 'Rama', one renowed, fully self-controlled, valrous (greatly heroic), possessed of brilliance, firmness and restraint,

## संस्कृत-टिप्पणी

**राम**=रमते इति √रम्+ण वा रम्यतेऽनेन, √रम्+घञ्।

रमन्ते योगिनोऽन्ते सत्यानन्दे चिदात्मनि।
इति राम पदेनासौ परं ब्रह्माभिधीयते॥ अगस्त्यसंहितायाम्॥

**नियतात्मा**=नियत (नि √यम्+क्त, टाप्) आत्मा यस्य सः (बहुव्रीहि समास) अर्थात् इन्द्रियनिग्रही=जिसकी आत्मा संयत हो।

**महावीर्यः**=महांश्चासौ वीर्यश्च (द्वन्द्व समास)=अत्यधिक शक्तिशाली

**द्युतिमान्**=द्युति (√द्युत्+इन्, आभा)+मतुप्+प्रथमा, एक वचन=कान्तिसम्पन्न।

**धृतिमान्**=धृति+मतुप्=धृतिमत्+प्रथमा, एक वचन=धैर्यसम्पन्न।

**वशी**=वश+इनि=वशिन् के प्रथमा विभक्ति का एकवचन=अपने को वश में रखने वाला।

**बुद्धिमान्नीतिमान् वाग्मी श्रीमान् शत्रुनिबर्हणः।**
**धर्मज्ञस्सत्यसन्धश्च प्रजानां च हिते रतः॥ ९॥**

**अन्वय :—बुद्धिमान्, नीतिमान्, वाग्मी, श्रीमान्, शत्रुनिबर्हणः, धर्मज्ञः, सत्यसन्धः, प्रजानां हिते रतश्च,**

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—बुद्धिमान्, नीतियुक्त, मधुर वाणी बोलने वाला, समृद्धिसम्पन्न, शत्रुओं का विनाशक, धर्म को जानने वाला, सत्यप्रतिज्ञ, प्राणियों के हित में तत्पर,

**English translation**—Wise, conversant with the ethical code, skilled in speech, endowed with riches, the destroyer of foes, knowing the right, true to his promises and benevolent to the welfare of his subjects,

## संस्कृत-टिप्पणी

**वाग्मी**=प्रशस्ता वाक् अस्ति अस्य, वाच्+ग्मिनि=अच्छा बोलने वाला। P अष्टा. वाचो ग्मिनिः'

**श्रीमान्**=श्री+मतुप्+पुल्लिग, प्रथमा, एक वचन=समृद्धि सम्पन्न।

**शत्रुनिबर्हण :**=शत्रु (√शद्+क्रुन्) का नाश करने वाला।

धर्मं (शरणागतरक्षणरूपं) जानातीति **धर्मज्ञ :**=धर्म+ज्ञा+क= धर्म को जानने वाला।

**सत्यसंधः**=सत्य (सते हितम्, सत्+यत्) प्रतिज्ञ, वचन को पूरा करने वाला।

**प्रजानां**=प्र √जन्+ड+टाप्=प्रजा का षष्ठी, बहुवचन=राष्ट्र की जनता।

**यशस्वी ज्ञानसम्पन्नः शुचिर्वश्यः समाधिमान्।**
**रक्षिता जीवलोकस्य धर्मस्य परिरक्षिता ॥ १० ॥**

**अन्वय :**—**यशस्वी, ज्ञानसम्पन्नः, शुचिर्वश्यः, समाधिमान्, जीवलोकस्य रक्षिता, धर्मस्य परिरक्षिता**—

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—कीर्तियुक्त, ज्ञाननिष्ठ, बाह्य और आन्तरिक शुद्धि वाला, भक्ताधीन, आश्रितों की रक्षा के लिए चिन्तावान् अथवा

आश्रितों का ध्यान रखने वाले, सब प्राणियों के रक्षक, समस्त धर्म के व्यवस्थापक तथा अपने प्रजापालन-रूप धर्म की रक्षा करने वाले—

**English Translation**—Renowned for his good deeds, rich in knowledge, pure and ever responsive to devotion, meditating on his own essence, protector of all life, upholder of the right and the giver of the special grace to his devotees and to those who duly observe sacrificial rights.

## संस्कृत-टिप्पणी

**समाधिमान्**=समाधिः आश्रितरक्षणचिन्ता, तद्वान् (गो०) समाधिमान्=आश्रितों की रक्षा के लिये चिन्ता से युक्त।

**यशस्वी**=यशस्+विनि कीर्तिसम्पन्न।

**सर्वदाभिगतः सद्भिः समुद्र इव सिन्धुभिः।**
**आर्यः सर्वसमश्चैव सदैव प्रियदर्शनः ॥ ११ ॥**

**अन्वय :—सिन्धुभिः (इव) सद्भिः सर्वदाभिगतः समुद्र इव, आर्यः, सर्वसमः, सदैव प्रियदर्शनश्च,**

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—नदियों से मिलने वाले समुद्र के समान सब काल में सज्जनों से मिलने वाला तथा उनसे घिरा हुआ, कुलीन, शत्रु तथा मित्रों में विषमभाव से रहित, सब काल में प्रियदर्शन,

**English Translation**—As the rivers hasten to the ocean, so do the men of virtue ever opproach him, noble, impartial and always the one comely person,

## संस्कृत-टिप्पणी

**आर्यः**=अर्यते पूज्यते, √ऋ+ण्यत्=अपने धर्म और शास्त्र को मानने वाला (कुलीनोचित आचरण करने वाला) व्यक्ति।

स च सर्वगुणोपेतः कौसल्यानन्दवर्धनः ।
समुद्र इव गाम्भीर्ये धैर्येण हिमवानिव ।। १२ ।।
विष्णुना सदृशो वीर्ये सोमवत्प्रियदर्शनः ।
धनदेन समस्त्यागे सत्ये धर्म इवापरः" ।। १३ ।।

अन्वय :—सर्बगुणोपेतः, सः कौसल्यानन्दवर्धनः, गाम्भीर्ये समुद्र इव, धैर्येण हिमवान् इव, वीर्ये विष्णुना सदृशः, सोमवत् प्रियदर्शनः, त्यागे धनदेन समः सत्ये, अपरः धर्म इव ।"

हिन्दी-भाषानुवाद :—समस्त गुणों से युक्त वे कौसल्या के आनन्द को बढ़ाने वाले हैं । वे गम्भीरता में समुद्र के समान, धैर्य में हिमालय की तरह, पराक्रम में विष्णु की तरह, चन्द्रमा की तरह प्रिय दर्शन वाले, दान देने में कुवेर के समान हैं अर्थात् जब देते हैं तब अच्छी तरह देते हैं, सत्य-भाषण में मानों दूसरे धर्म हैं ।"

**English Translation**—He is, besides, endowed with all meritorious qualities and increases the joy of Kausalya. He is like the ocean in depth and in firmness like Himalaya, Equal to Vishnu in valour, grateful to the sight as the full moon, in generosity and bounty like Kuvera (the god of wealth); and in truthfulness like another Dharma."

## संस्कृत-टिप्पणी

**कौसल्यानन्दवर्धनः**=कौसल्या+आनन्द+वर्धनः(√वृध्+ल्युट्)= कौसल्या के आनन्द को बढ़ाने वाला ।

**विष्णु**=(पु०) [विष् (व्याप्त होना)+नुक्]=भगवान् विष्णु, जो सर्वत्र व्याप्त हैं ।

**सोमवत्**=सोम (√सु+मनिन्)+मतुप्, वत्व=चन्द्रमा के समान ।

**धनदः**=धनं (√धन्+अच्) ददातीति=कुबेर (धन का देवता)।

**हिमवान्**=हिम+मतुप्, मस्य वः, हिमवत् का प्रथमा एकवचन=हिमालय।

**नारदस्य तु तद्वाक्यं श्रुत्वा वाक्यविशारदः।**
**जगाम तमसातीरं जाह्नव्यास्त्वविदूरतः ॥ १४ ॥**

**अन्वय :**—नारदस्य तु तद्वाक्यं श्रुत्वा वाक्यविशारदः (वाल्मीकिः) जाह्नव्याः अविदूरतः तमसातीरं जगाम।

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—देवर्षि नारद के मुख से यह वृत्तान्त सुन चुकने पर, महर्षि एवं विद्वान् वाल्मीकि जी श्रीगङ्गा जी से थोड़ी ही दूर पर स्थित तमसा नदी के तट पर पहुँचे।

**English Translation**—Having listened to the words of Shri Narada, Valmiki, the learned in speech, proceeded to the banks of Tamasa, not far distant from the Ganges.

## संस्कृत-टिप्पणी

**जाह्नवी**=स्त्री० (जाह्नु+अण्+ङीप्)=श्रीगंगा जी।

**वाक्यविशारद :**=वाक्ये (√वच्+ण्यत्, तस्मिन्) विशारदः [विशाल√दा+क, लस्य रः]=बोलने में निपुण।

**तमसातीरम्**=तमसायाः तीरम् (षष्ठी तत्पुरुष)=तमसा नदी के किनारे।

**तस्याभ्याशे तु मिथुनं चरन्तमनपायिनम्।**
**ददर्श भगवांस्तत्र क्रौञ्चयोश्चारुनिःस्वनम् ॥ १५ ॥**

**अन्वय :**—तस्य अभ्याशे तत्र भगवान् चारुनिःस्वनम्, अनपायिनम्, चरन्तम् क्रौञ्चयोः मिथुनं ददर्श।

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—उस (नदी) के समीप ही उस वन में महर्षि वाल्मीकि जी ने मीठी बोली बोलने वाले, वियोगशून्य एवं विहार करते हुए क्रौञ्च पक्षी के एक जोड़े को देखा।

**English Translation**—Near by, the venerable Shri Valmiki beheld there a pair of Kruanch birds fearlessly disporting themselves in love, never apart from each other and singing sweetly.

## संस्कृत-टिप्पणी

**अभ्याशे**=अभि+√अश्+घञ्=समीप ही।

**अनपायिनम्**=नास्ति अपायः नाशः यस्य, तम् (बहुब्रीहि समास)= अनपा+इनि=अनपायिन् (अविनाशी) का द्वितीया विभक्ति एक वचन।

**तस्मात्तु मिथुनादेकं पुमांसं पापनिश्चयः।**
**जघान वैरनिलयो निषादस्तस्य पश्यतः॥ १६॥**

**अन्वय—तस्मात्तु पापनिश्चयः वैरनिलयः निषादः तस्य पश्यतः मिथुनाद् एकं पुमांसं जघान।**

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—इतने में, क्रूरनिश्चय वाले, शत्रुता के घर एक निषाद (एक बहेलिये) ने मुनि वाल्मीकि जी के देखते हुए उस जोड़े में से नर-कौञ्च पक्षी को मार डाला।

**Eoglish translation**—Soon after, even as he was looking on, a hunter, cruel of nature and of sinful intent, killed the male bird of that couple.

## संस्कृत-टिप्पणी

**पापनिश्चयः**=रतिसमयेऽपि हननकारणात् क्रूर-निश्चयः (गो०)=

पापं (पाति रक्षति यस्मात् आत्मानम्, √पा+प) एव निश्चयो यस्य सः—जिसका निश्चय ही पाप करने का हो अर्थात् पापात्मा ।

**मिथुनात्**=√मिथ्+उनन्, मिथुनः, तस्मात् =नर-मादा के जोड़े में से ।

**वैरनिलयः**=वैरस्य निलयः (षष्ठी तत्पुरुषः)=शत्रुता के घर ।

**निषाद**=नि√सद्+घञ्=भारत की एक अत्यन्त प्राचीन अनार्य जाति जिसमें अधिकतर चिड़ीमार आदि निन्दित कर्म करने वाले हुआ करते थे ।

**तं शोणितपरीताङ्गं चेष्टमानं महीतले ॥**
**भार्या तु निहतं दृष्ट्वा रुराव करुणां गिरम् ॥ १७ ॥**

**अन्वय**:—निहतं तं शोणितपरीताङ्गं महीतले चेष्टमानं दृष्ट्वा भार्या करुणां गिरं रुराव ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**:—उस क्रौञ्च पक्षी की भार्या (मादा) अपने पति को रक्त से लथ-पथ तथा पृथ्वी में छटपटाते हुए देख, करुण स्वर में विलाप करने लगी ।

**English Translation**—The female bird, deprived of her yellow crested companion, who but now had been spreading his wings in the act of love to please her, perceiving him rolling dead on the earth with its limbs covered all over with blood, uttered a mournful cry.

## संस्कृत-टिप्पणी

**शोणितपरीताङ्गम्**=शोण+इतच् वा √शोण्+क्त=शोणित, शोणितेन परीतानि अङ्गानि यस्य सः, (बहुव्रीहि समास)=शोणित-परीताङ्गम्=खून से लथपथ शरीर वाला ।

तथाविधं द्विजं दृष्ट्वा निषादेन निपातितम्।
ऋषेर्धर्मात्मनस्तस्य कारुण्यं समपद्यत ॥ १८ ॥

अन्वय :—निषादेन निपातितम् तथाविधं द्विजं दृष्ट्वा तस्य धर्मात्मनः ऋषेः कारुण्यं समपद्यत ।

हिन्दी-भाषानुवाद :—निषाद के द्वारा मारे हुए उस पक्षी को देखकर धर्मात्मा वाल्मीकि ऋषि (के हृदय) में दयाभाव उत्पन्न हो गया ।

**English Translation**—The heart of the high-souled sage was overpowered (filled) with compassion on seeing the bird struk down by the fowler.

### संस्कृत-टिप्पणी

दृष्ट्वा = दृश् + क्त्वा = देखकर ।
कारुण्यम् = करुणा + ष्यञ् = अनुकम्पा (दया) का भाव ।

ततः करुणवेदित्वादधर्मोऽयमिति द्विजः।
निशम्य रुदतीं क्रौञ्चीमिदं वचनमब्रवीत् ॥ १९ ॥

अन्वय :—ततः करुणवेदित्वाद् 'अयम् अधर्मः' इति (मत्वा) रुदतीं क्रौञ्चीम् निशम्य इदं वचनम् अब्रवीत् :

हिन्दी-भाषानुवाद :—तदनन्तर स्वभावतः दयालु-मुनि वाल्मीकि जी ने (रति-काल में मारना) यह अधर्म है, ऐसा मानकर, इस पाप-पूरित हिंसा कर्म को एवं विलाप करती हुई क्रौञ्ची को देखकर यह वचन कहे ।

**English Translation**—Touched by the lament of the female Kraunch and incensed by the cruel act of the fowler, the twice-born sage spoke the following words :

## संस्कृत-टिप्पणी

**अधर्मः**=न धर्मः (नञ् तत्पुरुषः)=जो धर्मानुसार नहीं है।

**द्विजः**=द्वाभ्यां संस्काराभ्यां जायते, द्वि √जन्+ड=दो बार संस्कृत हुआ=ब्राह्मण या अण्डज पक्षी (यहाँ पर द्विज से अभिप्राय क्रौंच पक्षी का है जो कि प्रथमतः, अण्डे के रूप में उत्पन्न होता है, फिर अण्डे के फूटने पर बच्चे के रूप में बाहर निकलता है। )

**"मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।**
**यत्क्रौञ्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम्"॥ २०॥**

**अन्वयः**—"निषाद ! त्वं शाश्वतीः समाः प्रतिष्ठां मा अगमः, यत् काममोहितं क्रौञ्चमिथुनाद् एकम् अवधीः।"

**हिन्दी-भाषानुवाद**:—"हे निषाद ! तू निरन्तर अनेक वर्षों तक (बहुकालपर्यन्त ) कहीं भी शुभ-स्थिति को प्राप्त न हो अर्थात् तुझे सुख-शान्ति न मिले, क्योंकि तू ने कामोन्मत्त क्रौञ्च पक्षी के जोड़े में से एक (नर) को मार दिया।"

**English Translation**—"O Fowler ! having killed the bird in the midst of the enjoyment of love with its mate, thou shalt never attain prosperity (or thou shalt have no good name for endless years). Do not visit the forest for many years lest evil overtake thee."



## संस्कृत-टिप्पणी

**काममोहितम्**=कामेन् (√कम्+णिङ्+घञ्= काम=मैथुनेच्छा) मोहितम् (तृतीया तत्पुरुषः) इति, कामान्धमित्यर्थः=काम-पीड़ित।

**क्रौञ्चमिथुनात्**=√क्रुञ्च+अच्+अण्=क्रौञ्चः, तयोः मिथुनम् (षष्ठी तत्पुरुषः), तस्मात्=क्रौञ्च पक्षी के जोड़े में से।

अगमः — √गम् का लुङ्
मध्यम पुरुष एक० का रूप।

मा — अगमः — मा एव
स्वतन्त्र प्रयोग है। माङ् से
पृथक्। उस का यहाँ प्रयोग
है, माङ् का नहीं। इसी कारण
यहाँ अट् का लोप नहीं हुआ।
अट् (अ) का लोप पाणिनि
सूत्र 'न माङ्योगे' से
माङ् के उपपद होने पर ही
होता है।

अवधीः

√हन् का लुङ् का मध्यम
पुरुष एक० का रूप।
पाणिनिसूत्र लुङि च।
(पूर्वसूत्र — हनो वध लिङि)
से हन् को वध आदेश
हो गया।

मुह + णिच् + क्त
Causal form.

तस्यैवं ब्रुवतश्चिन्ता बभूव हृदि वीक्षतः ।
शोकार्तेनास्य शकुनेः किमिदं व्याहृतं मया ॥ २१ ॥

अन्वयः—तस्य एवं ब्रुवतः वीक्षतः हृदि चिन्ता बभूव, अस्य शोकार्तेन शकुनेः मया इदं किं व्याहृतम् ।

हिन्दी-भाषानुवाद :—इस प्रकार कह चुकने पर तथा मन में इसका अर्थ विचारने पर, वाल्मीकि जी को बड़ी चिन्ता हुई कि "इस पक्षी के शोक से पीड़ित मैंने वह गद्य या पद्यात्मक क्या वाक्य कहा ?"

**English Translation**—Reflecting on the words which he had addressed to the fowler and realising their implication, the sage said to himself : "What words are these that I have uttered, inspired by my compassion for the dying birds ?"

### संस्कृत-टिप्पणी

शोकार्तेन=शोकेन आर्तः (तृतीया तत्पुरुषः) तेन=शोक से पीड़ित (मेरे) द्वारा।

चिन्तयन्स महाप्राज्ञश्चकार मतिमान् मतिम् ।
शिष्यं चैवाब्रवीद् वाक्यमिदं स मुनिपुङ्गवः ॥ २२ ॥

अन्वयः—चिन्तयन् स महाप्राज्ञः मतिमान् मतिं चकार । स मुनिपुङ्गवः शिष्यं इदं वाक्यम् अब्रवीत् :

हिन्दी-भाषानुवाद :—इस प्रकार बड़े बुद्धिमान् एवं शास्त्रज्ञ वाल्मीकि जी निश्चय किया और तदनन्तर मुनि-श्रेष्ठ ने शिष्य भरद्वाज से यह वाक्य कहा।

**English Translation**—The wise and learned sage Valmiki reflected a moment, and then said to his disciple :

## संस्कृत-टिप्पणी

**महाप्राज्ञः**=महांश्चासौ प्राज्ञश्च (कर्मधारय तत्पुरुषः)=अत्यधिक बुद्धिमान् ।

**शिष्यम्**=शिष्यतेऽसौ, √शास्+क्यप्=अन्तेवासी, विद्यार्थी ।

**मुनिपुङ्गवः**—मुनिषु पुङ्गवः (सप्तमी तत्पुरुषः) इति=मुनिश्रेष्ठ ।

**"पादबद्धोऽक्षरसमस्तन्त्रीलयसमन्वितः ।**
**शोकार्तस्य प्रवृत्तो मे श्लोको भवतु नान्यथा" ॥ २३ ॥**

**अन्वयः—"शोकार्तस्य मे पादबद्धः, अक्षरसमः तन्त्रीलयसमन्वितः प्रवृत्तः श्लोकः अन्यथा न भवतु ।"**

**हिन्दी भाषानुवादः**—"पक्षी के शोक से पीड़ित मेरे मुख से निःसृत यह चार पदों से युक्त, सम अक्षर वाली, वीणा-गुण तथा लय से सम्पन्न रचना सत्कीर्ति बढ़ाने वाली ही हो जावे, इसमें कुछ भी अन्यथा न होवे ।"

**English Translation**—"Grieving for the dying bird, I have recited this verse of four feet, each of equal syllables, which can be sung to a musical stringed instrument (Vina). May it bring me renown and may no ill be spoken of me on account of this."

## संस्कृत-टिप्पणी

**शोकार्तस्य**=शोकेन आर्तः (तृतीया तत्पुरुषः) तस्य=शोक से पीड़ित (पक्षी) को ।

**नान्यथा**=अन्येन प्रकारेण इति अन्यथा= अन्य+थाल् (प्रकार वचने थाल्); न अन्यथा इति नान्यथा (नञ् तत्पुरुषः)=दूसरे प्रकार से नहीं ।

पादबद्धः – पादैर्बद्धः पादबद्धः। तृतीया तत्पु०। बद्धः = बन्ध् + क्त।

उपहारसमः = उपहारैः समः। तृतीया तत्पु०।

तन्त्रीलयसमन्वितः = तन्त्री च लयश्च इति तन्त्रीलयौ। समाहार द्वन्द्व। तन्त्रीलयाभ्यां समन्वित इति तन्त्रीलयसमन्वितः। तृतीया तत्पु०।

समन्वितः = सम् + अनु + इतः (इण्) + क्त)

शोकार्तस्य – शोकेन आर्तः शोकार्तः। तृतीया तत्पु०। तस्य। आर्त = पीडित।

तमेव चिन्तयन्नर्थमुपावर्तत वै मुनिः ।
आजगाम ततो ब्रह्मा लोककर्ता स्वयं प्रभुः ॥ २४ ॥

अन्वयः—वै मुनिः तमेव अर्थं चिन्तयन् उपावर्तत । ततः लोककर्ता प्रभुः ब्रह्मा स्वयं आजगाम ।

हिन्दी-भाषानुवाद :—तदनन्तर वह मुनि उसी श्लोक रूप वाक्य पर विचार करते हुये अपने आश्रम में लौट आये, इसी बीच में लोक के रचने वाले, सबके स्वामी ब्रह्मा जी स्वयं आये ।

**English Translation**—Then, the sage returned to his hermitage, pondering over the matter. (Meanwhile) The Creator of the world, the self-born and glorious Brahma appeared before the holy sage.

## संस्कृत-टिप्पणी

लोककर्ता=लोकस्य कर्ता (षष्ठी तत्पुरुषः)=विश्व का रचयिता (ब्रह्मा) ।

ब्रह्मा=(न०) वृंहति वर्धते निरतिशयमहत्त्वलक्षणवृद्धिमान् भवति, √वृंह+मनिन्, नकारस्याकारः रत्वञ्च, (ये ये नान्ताः ते ते अकारान्ता अपि इत्युक्तेः अकारान्तोऽयं शब्दः)= परमात्मा ।

तमुवाच ततो ब्रह्मा प्रहस्य तं मुनिपुङ्गवम् ।
"श्लोक एव त्वया बद्धो नात्र कार्या विचारणा ॥ २५ ॥

अन्वय :—ततः ब्रह्मा प्रहस्य तं मुनिपुङ्गवम् उवाच—"त्वया श्लोक एव बद्धः, अत्र विचारणा न कार्या ।

हिन्दी-भाषानुवाद :—(वाल्मीकि को चिन्तातुर एवं शोकान्वित देख) ब्रह्मा जी ने महर्षिवर्य वाल्मीकि से कहा, "हे ऋषिश्रेष्ठ ! यह तो तुमने श्लोक ही बना डाला है। इस पर कुछ विचार न कीजिये ।

**English Translation**—Shri Brahma informed the foremost of the ascetics thus : "O Great Sage ! A sloka indeed has been composed by you ; there is no need for further enquiry as to this.

## संस्कृत-टिप्पणी

मुनिपुङ्गवम्—मुनिषु पुङ्गवम् (सप्तमी तत्पुरुषः), तम्=मुनिवर (वाल्मीकि जी) से।

बद्धः=बध्+क्त=निर्मित किया है।

**मच्छन्दादेव ते ब्रह्मन् प्रवृत्तेयं सरस्वती।**
**वृत्तं कथय धीरस्य यथा ते नारदाच्छ्रुतम्॥ २६॥**

अन्वय :—हे ब्रह्मन् ! मच्छन्दाद् एव ते इयं सरस्वती प्रवृत्ता। धीरस्य वृत्तं कथय, यथा ते नारदात् श्रुतम्।

**हिन्दी-भाषानुवादः**—हे ब्रह्मन् ! मेरे अभिप्राय (प्रेरणा) से ही तुम्हारे मुख से यह वाणी निकली है ; अतः हे ऋषिश्रेष्ठ ! तुम धैर्ययुक्त श्रीराम जी के चरित्र का वर्णन करो, जैसा कि तुमने नारद जी से सुना है।

**English Translation**—Through my inspiration (will) indeed this Goddess of Speech (Sarasvati) has issued forth. Do thou describe the whole story of Rāma, who is the essence of virtue and full of highest attributes, in accordance with what thou hast heard from Shri Nārada.

## संस्कृत-टिप्पणी

सरस्वती=सरस्+मतुप् (वत्व)+ङीप्=विद्या की अधिष्ठात्री देवी।

याबत् स्थास्यन्ति गिरयस् सरितश्च महीतले ।
तावद्रामायणकथा लोकेषु प्रचरिष्यति" ॥ २७ ॥

अन्वय :—यावत् महीतले गिरयः सरितश्च स्थास्यन्ति, तावत् लोकेषु रामायणकथा प्रचरिष्यति ।"

हिन्दी-भाषानुवाद :—जब तक पृथ्वी पर पर्वत तथा नदियाँ रहेंगी, तब तक इस लोक में रामायण की कथा का प्रचार रहेगा" ।

**English Translation**—As long as the mountains and rivers remain on the earth, so long will the story of Rāmāyana be current in the worlds."

### संस्कृत-टिप्पणी

महीतले=मही ( √मह् + अच् + ङीप्, पृथिवी ) के तल (सतह) पर; सप्तमी एक वचन ।

स यथा कथितं पूर्वं नारदेन महर्षिणा ।
रघुवंशस्य चरितं चकार भगवानृषिः ॥२८॥

अन्वय—महर्षिणा नारदेन यथा पूर्वं कथितं स भगवान्मुनि रघुवंशस्य चरितं चकार ।

हिन्दी-भाषानुवाद—महर्षि नारद ने जिस प्रकार पहले कथन किया था , तदनुसार ही भागवान् वाल्मीकि ऋषि ने रघुकुलोत्पन्न श्री रामचन्द्र जी आदि का चरित वर्णन किया ।

**English Translation**—Then, the venerable sage composed the story of the family of the Raghus, as it was narrated before by the great sage Nārada.

### संस्कृत-टिप्पणी

रघुवंशस्य =रघोर्वंशोऽस्ति यस्य (बहुव्रीहि) तस्य=रघुकुलोत्पन्न श्री रामचन्द्र जी आदि का ।

कुशीलवौ तु धर्मज्ञौ राजपुत्रौ यशस्विनौ ।
बिम्बादिवोद्धृतौ[१] बिम्बौ रामदेहात्तथापरौ ॥
यथोपदेशं तत्त्वज्ञौ जगतुस्तौ समाहितौ ॥२९॥

अन्वय :—धर्मज्ञौ, राजपुत्रौ, यशस्विनौ कुशीलवौ, बिम्बाद् उद्धृतौ बिम्बौ इव, तथा रामदेहात् अपरौ, तत्त्वज्ञौ, तौ समाहितौ यथोपदेशं जगतुः ।

हिन्दी-भाषानुवाद—मुनि ने धर्म के जानने वाले, यशस्वी राजपुत्र, कुश और लव दोनों भाइयों को, जो राम के शरीर से उत्पन्न बिम्ब से प्रादुर्भूत प्रतिबिम्ब के सदृश थे, रामायण का उपदेश दिया। वे तत्त्व को जानने वाले होने के कारण यथोपदिष्ट रामचरित को बड़ी सावधानी से गाया करते थे ।

**English Translation**—The royal sons, Kusa and Lava, possessed of fame and well-versed in Duty and Truth, sprung from Rāma's body like two images, taken by reflection from one original, sang it carefully exactly as they had been instructed to recite.

## संस्कृत-टिप्पणी

**धर्मज्ञौ**=धर्मं जानातीति धर्मज्ञः (धर्म+ज्ञा+क)तौ=धर्म को जानने वाले (दोनों राजकुमार)।

**राजपुत्रौ**=राज्ञः पुत्रः इति राजपुत्रः (षष्ठी तत्पुरुषः) तौ राजपुत्रौ= दोनों राजकुमार ।

**यशस्विनौ**=यशस्+विनि=यशस्विन् तौ=यशस्वी राजकुमार ।

**तत्त्वज्ञौ**=तत्त्वं जानातीति=तत्त्व+ज्ञा+क। ('इगुपधज्ञा०' सूत्र से)= तत्त्व को जानने वाले वे दोनों (राजकुमार) ।

---

१. 'बिम्बादिवोत्थितौ' इति पाठान्तरम् ।

सर्वापूर्वमियं येषाम् आसीत् कृत्स्ना वसुन्धरा ।
इक्ष्वाकूणामिदं तेषां राज्ञां वंशे महात्मनाम् ॥
महदुत्पन्नमाख्यानं रामायणमिति श्रुतम् ॥३०॥

अन्वय :—येषां सर्वा अपूर्वाम् इयं कृत्स्ना वसुन्धरा आसीत्, तेषाम् इक्ष्वाकूणां राज्ञां वंशे इदं 'रामायणम्' इति महद् आख्यानम् उत्पन्नम् इति श्रुतम् ।

हिन्दी-भाषानुवाद :—यह सम्पूर्ण पृथ्वी जिन विजयी राजाओं के समक्ष अन्य राजाओं को मिलनी दुर्लभ हो गयी थी, उन महात्मा इक्ष्वाकुराजाओं के वंश में, पूजा करने योग्य एवं प्रसिद्ध यह 'रामायण' नामक महा आख्यान उत्पन्न हुआ है ।

**English Translation**—The Earth, consisting of seven islands, has been under one ruler the Ikshvāku, who were ever-victorious this classic Rāmāyana contains the history of the House of Sagara, founded by high-souled Ikshvaku.

### संस्कृत-टिप्पणी

रामायणम्=राममयति ज्ञापयतीति रामायणम् (तत्त्वदीपिका टीका) =रामायण को ।

तदिदं वर्तयिष्यामि सर्वं निखिलमादितः ।
धर्मकामार्थसहितं श्रोतव्यमनसूयया ॥३१॥

अन्वय :—(अहं) तद् इदं वर्तयिष्यामि, आदितः निखिलम् धर्मकामार्थ-सहितं सर्वं अनसूयया श्रोतव्यम् ।

हिन्दी-भाषानुवाद :—मैं (वाल्मीकि) इस रामायण का प्रचार

कराऊँगा, तुमको धर्म, अर्थ और काम देने वाले इस सम्पूर्ण रामायण को प्रारम्भ से ही श्रद्धापूर्वक सुनना चाहिए ।

**English Translation**—I shall narrate in full from the very beginning. This story is full of lessons on duty, love and wealth (Dharma, Kāma and Artha). It should indeed be listened by all with faith.

**टिप्पणी**—इस श्लोक से वाल्मीकि जी का अभिप्राय यह है कि यह ग्रन्थ ब्रह्मा जी का बनाया हुआ होने के कारण, मुझे केवल इसके प्रचार करने का अधिकार है । अतः विचारशीलों को इसे मेरा बनाया हुआ समझ, इस ग्रन्थ से ईर्ष्या नहीं करनी चाहिए, अपितु श्रद्धा-भक्ति के साथ इसे सुनना और इसका पठन-पाठन करना चाहिए ।

## संस्कृत-टिप्पणी

**आदितः**=आदि+तसिः=प्रारम्भ से । **धर्मकामार्थसतिम्**= धर्मश्च कामश्च अर्थश्च, धमकामार्थाः (द्वन्द्व समास) तैः सहितम्=धर्म, काम और अर्थ (धन) के सहित । **श्रोतव्यम्**=श्रु+तव्यत्=सुनना चाहिए **अनसूयया**=न असूया अनसूया (नञ् तत्पुरुषः) तया=असूयारहित होकर (श्रद्धापूर्वक) ।

**कोसलो नाम मुदितः स्फीतो जनपदो महान् ।**
**निविष्टः सरयूतीरे प्रभूतधनधान्यवान् ॥ ३२ ॥**

**अन्वय :**—**सरयूतीरे निविष्टः प्रभूतधनधान्यवान् मुदितः स्फीतः कोसलः नाम महान् जनपदः (अस्ति) ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—सरयू नदी के किनारे पर बसा हुआ, बहुत अधिक धन तथा अन्न से युक्त, सन्तुष्ट जनों से पूर्ण तथा समृद्धिसम्पन्न कोसल (अयोध्या) नामक एक विशाल जनपद है ।

**English Translation**—On the bank of Sarayu, there lies a great and prosperous country named Kosala, inhabited by contented people.

## संस्कृत-टिप्पणी

मुदितः=√मुद्+क्त=आनन्दित या सन्तुष्ट ।

स्फीतः=√स्फाय्+क्त, स्फी, आदेश=विशाल या समृद्ध ।

अयोध्या नाम नगरी तत्रासील्लोकविश्रुता ।
मनुना मानवेन्द्रेण या पुरी निर्मिता स्वयम् ॥ ३३ ॥

**अन्वयः**—तत्र लोकविश्रुता अयोध्यानाम नगरी आसीत्, या पुरी मानवेन्द्रेण मनुना स्वयं निर्मिता ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**:—वहाँ पर समस्त संसार में प्रसिद्ध अयोध्या नाम की एक नगरी है, जिसको मनुष्यों में श्रेष्ठ मनु ने स्वयम् अपने हाथों से निर्मित किया था ।

**English Translation**—In it there is a city of Ayodhya, famous in the three worlds, founded by the renowned Manu, a lord among men.

## संस्कृत-टिप्पणी

**मनु**=√मन्+उ=ब्रह्मा के पुत्र, जो मानवजाति के मूलपुरुष माने जाते हैं । चौदह मनु । पुराणों तथा सूर्य-सिद्धान्त नामक ग्रन्थों के लेखानुसार एक कल्प में १४ मनुओं का अधिकार होता है और उनके अधिकार-काल को मन्वन्तर कहते हैं। चौदह मनुओं के नाम इस प्रकार हैं—१. स्वायंभुव, २. स्वारोचिष, ३. औत्तमि, ४. तामस, ५. रैवत, ६. चाक्षुष, ७. वैवस्वत, ८. सावर्णि, ९. दक्षसावर्णि १०, ब्रह्मसावर्णि,

११. धर्मसावर्णि, १२. रुद्रसावर्णि, १३. रौच्य-देव-सावर्णि, १४. इन्द्र-सार्विण। मनु की आयु मानवी गणना के अनुसार ४३,२०,००० वर्ष और ब्रह्मा के एक दिन का चौदहवाँ भाग होता है। यह इकहत्तर चतुर्युगी का होता है।

**तां तु राजा दशरथो महान् राष्ट्रविवर्धनः ।**
**पुरीमावासयामास दिवं देवपतिर्यथा ॥ ३४ ॥**

**अन्वयः—तां पुरीं महान् राष्ट्रविवर्धनः राजा दशरथः आवासयामास यथा दिवं देवपतिः ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—राज्य को अत्यधिक बढ़ानेवाले महाराज दशरथ, स्वर्ग में इन्द्र के समान, उस पुरी में अच्छी प्रकार से निवास करते थे।

**English Translation**—King Dashratha, mighty promotor of (the prosperity of) the Kingdom, established (and improved) that city, even as Indra did in Heaven.

## संस्कृत-टिप्पणी

**राष्ट्रविवर्धनः**=राष्ट्रस्य विवधनः=राज्य को बढ़ाने वाले। **देवपतिः**=देवानां पतिः (षष्ठी तत्पुरुषः)=देवताओं के राजा (इन्द्र)।

**तस्य त्वेवंप्रभावस्य धर्मज्ञस्य महात्मनः ।**
**सुतार्थं तप्यमानस्य नासीद्वंशकरः सुतः ॥ ३५ ॥**

**अन्वयः—एवं प्रभावस्य, धर्मज्ञस्य महात्मनः, सुतार्थं तप्यमानस्य, तस्य वंशकरः सुतः न आसीत् ।**

**हिन्दी-भाषानुवादः**—ऐसे प्रभावशाली, धर्म के जानने वाले, बड़े

महात्मा, पुत्र के लिये पीड़ित होते हुए राजा दशरथ के वंश को चलाने वाला कोई पुत्र उत्पन्न नहीं हुआ ।

**English Translation**—King Dashratha, that glorious, righteous and high-souled king, yearning for son, though performing great austerities, was without an heir to the throne.

## संस्कृत-टिप्पणी

**धर्मज्ञस्य**=धर्मं जानातीति, धर्मज्ञः (धर्म+ज्ञा+क), तस्य= धर्म के ज्ञाता के ।

**वंशकरः**=वंशं करोतीति=वंश √कृ+अच्=वंश को चलाने वाला ।

**स निश्चितां मतिं कृत्वा यष्टव्यमिति बुद्धिमान् ।**
**पुरोहितं वसिष्ठं च ये चान्ये द्विजसत्तमाः ॥ ३६ ॥**

**अन्वयः**—स धर्मात्मा बुद्धिमान् 'यष्टव्यम्' इति निश्चितां मतिं कृत्वा पुरोहितं वसिष्ठं च ये अन्ये द्विजसत्तमाः तान् पूजयित्वा श्लक्ष्णं वचनम् अब्रवीत् :

**हिन्दी-भाषानुवाद**—इस प्रकार यज्ञ करने का भली-भांति निश्चय करके परम ज्ञानी एवं धर्मात्मा महाराज (दशरथ) ने पुरोहित तथा अन्य उत्तम ब्राह्मणों को बुलाकर, उनकी आराधना करते हुए ये मधुर वचन कहे :

**English Translation**—Making up his mind to perform a sacrifice, the wise and the duteous king honoured the perceptor Vasishtha and other eminent priests and Brahmins and uttered pleasing words thus :

## संस्कृत-टिप्पणी

**वसिष्ठः**—(इसका साधुरूप वशिष्ठ है) [वशवतां वशिनां श्रेष्ठः;

वशवत् + इष्ठन्, मतोर्लुक्, वा वरिष्ठ पृषो० साधुः ] एक सुप्रसिद्ध प्राचीन महर्षि, जो सूर्यवंशी राजाओं के पुरोहित थे ।

**"मम लालप्यमानस्य पुत्रार्थं नास्ति वै सुखम् ।**
**तदहं यष्टुमिच्छामि शास्त्रदृष्टेन कर्मणा" ॥ ३७ ॥**

**अन्वय :—**"पुत्रार्थं लालप्यमानस्य मम वै सुखं नास्ति । तद् अहं शास्त्रदृष्टेन कर्मणा यष्टुम् इच्छामि ।"

**हिन्दी-भाषानुवाद :—**"पुत्र के लिए बहुत दुःखी होने पर भी मुझे पुत्रसुख प्राप्त नहीं हुआ । अतः मैं शास्त्रविधिसम्मत यज्ञ करना चाहता हूँ ।"

**English Translation**—"(O sages! I have practised virtue and yet I have not had the good fortune to be blessed with a son). So for me, yearning for a son, there is indeed no peace of mind. Therefore, I desire to perform a sacrifice according to the injunctions of the scriptures."

## संस्कृत-टिप्पणी

पुत्रार्थम्=पुत्रायेति=पुत्र के लिए ।

**वसिष्ठप्रमुखाः सर्वे ऊचुर्दशरथं वचः ।**
**सर्वथा प्राप्स्यसे पुत्रानभिप्रेतांश्च पार्थिव ॥ ३८ ॥**

**अन्वय :—**सर्वे वशिष्ठप्रमुखाः दशरथम् ऊचुः, "(हे) पार्थिव ! (त्वं) सर्वथा अभिप्रेतान् पुत्रान् प्राप्स्यसे ।"

**हिन्दी-भाषानुवाद—**(महाराज के ये वचन सुनकर) वसिष्ठादि सभी महर्षियों ने (राजा के विचार की प्रशंसा करते हुए) महाराज

दशरथ से यह वचन कहा, "हे राजन् ! ऐसा करने से आपका पुत्र-प्राप्ति का मनोरथ अवश्य ही पूरा होगा।"

**English Translation**—The learned brahmins, led by Shri Vasishtha. praised the king's intention and said to king Dashratha, "O king, you shall certainly beget the desired sons."

## संस्कृत-टिप्पणी

सर्वथा=सर्व+थाल् (प्रकारवचने थाल्)=सब प्रकार से ।

प्राप्स्यसे=प्र+आप्, आत्मनेपद, लृट् लकार, मध्यम पुरुष, एक वचन=प्राप्त करोगे ।

**ततः प्रीतोऽभवद्राजा श्रुत्वा तु द्विजभाषितम् ।**
**अमात्यांश्चाब्रवीद्राजा हर्षेणेदं शुभाक्षरम् ॥**
**गुरूणां वचनाच्छीघ्रं यज्ञभूमिर्विधीयताम् ॥ ३९ ॥**

**अन्वय :—ततः तु द्विजभाषितं श्रुत्वा राजा प्रीतः अभवत् । राजा अमात्यान् हर्षेण इदं शुभाक्षरम् अब्रवीत्, "गुरूणां वचनात् शीघ्रं यज्ञभूमिः विधीयताम् ।"**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—उन ब्राह्मणों की ये बातें सुनकर महाराज दशरथ प्रसन्न हुए तथा हर्षित स्वर में मन्त्रियों को इन शुभाक्षरों में आज्ञा दी, "(मेरे) गुरुओं की आज्ञा के अनुसार शीघ्र ही यज्ञ-भूमि का निर्माण किया जाय।"

**English Translation**—On hearing the speech of the brahmins, the king became pleased. With real joy he addressed to ministers in these auspicious words: "Let the sacrificial ground be prepared immediately according to the orders of the priests."

## संस्कृत-टिप्पणी

प्रीतः=√प्री+क्त=सन्तुष्ट ।

श्रुत्वा=श्रु+क्त्वा=सुनकर ।

द्विजभाषितम्=द्वाभ्यां संस्काराभ्यां जायते इति द्विजः (द्वि √जन्+ड) तेषां भाषितम् इति=ब्राह्मणों के द्वारा कहा हुआ ।

अमात्यान्=अमासह वसति इत्यर्थे अमा+त्यक्=अमात्यः तान् अमात्यान्=मंत्रियों को ।

**तथेति च ततः सर्वे यथाज्ञप्तमकुर्वत ।**
**ततो वसिष्ठप्रमुखा यज्ञकर्मारम्भस्तदा ॥ ४० ॥**

**अन्वय :—ततः 'तथेति' (इति उक्त्वा) सर्वे यथा आज्ञप्तम् अकुर्वत, तदा वसिष्ठ-प्रमुखा यज्ञकर्मारम्भः ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—तदनन्तर सभी राजा के आज्ञानुसार अपने-अपने कार्यों में संलग्न हो गये । तब वसिष्ठ जी तथा अन्य ब्राह्मणों ने यज्ञानुष्ठान का श्रीगणेश किया ।

**English Translation**—Accordingly all performed their tasks even as ordered. And then Vasishtha and other brahmins began the sacrificial acts.

## संस्कृत-टिप्पणी

यथाज्ञप्तम्=आज्ञप्तमनतिक्रम्य (अव्ययीभाव समास) इति=आज्ञानुसार ।

**धूमगन्धं वपायास्तु जिघ्रति स्म नराधिपः ।**
**यथाकालं यथान्यायं निर्णुदन् पापमात्मनः ॥**

**अन्वयः—नराधिपः आत्मनः पापं निर्णुदन् वपायाः धूमगन्धं यथान्यायं यथाकालं जिघ्रति स्म ।**

हिन्दी-भाषानुवादः—महाराजा दशरथ ने अपने पापों को दूर करने के लिये हवन-समय में शास्त्र के विधानानुसार उस चरबी के धुएँ की गन्ध को सूँघा।

**English Translation**—King Dasharatha inhaling the odour emitted by the fat, acknowledged and expiated his sons for the necessary time and according to the shastras.

## संस्कृत-टिप्पणी

धूमगन्धम् = धूमस्य (√धू + मक् = धूमं; तस्य) गन्धम् (गन्ध् + अच्) = धुएँ की बास।

वपाः = √वप् + अङ् + टाप् = चरबी।

नराधिपः = नराणां (√नृ + अच् = नर, तेषां) अधिपः (अधि √पा + क) = मनुष्यों का स्वामी (राजा)।

यथाकालम् = कालमनतिक्रम्य (अव्ययीभावः) = समयानुसार।

**ततो देवास्सगन्धर्वाः सिद्धाश्च परमर्षयः।**
**अब्रुवँल्लोककर्तारं ब्रह्माणं वचनं महत्॥ ४२॥**

अन्वयः—ततो देवाः सगन्धर्वाः सिद्धाः परमर्षयश्च लोककर्तारं ब्रह्माणं महत् वचनं अब्रुवन्:

हिन्दी भाषानुवादः—तदनन्तर गन्धर्वों सहित देवताओं, सिद्धों एवं महर्षियों ने (इस यज्ञ में यथाक्रम एकत्रित हो) सृष्टि-रचयिता ब्रह्मा जी से ये विनम्र वचन कहे :

**English Translation**—Then celestial beings with Gandharvas Siddhas[1] and holy sages (who assembled

---

1. **Sidhas**: Semi-divine beings that dwell in the region between the Earth and the Sun.

to obtain their portion of the sacrifice) addressed the following weighty words to Brahma, the creator the worlds :

## संस्कृत-टिप्पणी

**सिद्ध**=√सिध्+क्त, जिसने अलौकिक सिद्धियों को प्राप्त कर लिया हो, ये सिद्धयाँ आठ मानी गई हैं यथा—'अणिमा लघिमा प्राप्तिः प्रकाम्यं महिमा तथा। ईशित्वं च वशित्वं च तथा कामावसायिता' ॥ ये सिद्ध पृथ्वी एवं सूर्य के मध्य में निवास करते हैं। 'वेदान्त' की शब्दावली में इन्हें जीवन्मुक्त भी कहा जा सकता है।

**लोककर्तारम्**=लोकस्य कर्तारम्, तीनों लोकों (आकाश, पाताल एवं मर्त्य लोक) का रचयिता।

**ब्रह्माणम्**=बृंहति वर्धते निरतिशयमहत्त्वलक्षणवृद्धिमान् भवति; √बृंह+मनिन्, नकारस्याकारः रत्वञ्च='ब्रह्मन्' का द्वितीया विभक्ति का एक वचन=ब्रह्मा से।

**वचनम्**=(न०) √वच्+ल्युट्=वचन को।

**"भगवंस्त्वत्प्रसादेन रावणो नाम राक्षसः।**
**सर्वान्नो बाधते वीर्याच्छासितुं तं न शक्नुमः" ॥ ४३ ॥**

**अन्वयः**—"(हे) भगवन्! त्वत् प्रसादेन् रावणो नाम राक्षसः वीर्यात् नः सर्वान् बाधते, तं शासितुं न शक्नुमः।"

**हिन्दी-भाषानुवाद**:—"हे भगवन्! (पूर्वकाल में उसकी तपस्या को देख कर) आपके द्वारा प्रसन्न होकर दिये गये वरदानों से रावण नामक राक्षस हम (देवताओं) को अपनी शक्ति से बहुत कष्ट पहुँचाता है तथा हम उस पर शासन करने में समर्थ नहीं है।"

**English Translation**—"O Blessed Lord! having been favoured by thee, the Asura called Rāvana, perpetually troubles us who are helpless, since thou hast granted great boons to him and we are forced to bear his fearful oppression because we are unable to restrain him."

## संस्कृत-टिप्पणी

रावणः=(१) रावयति रोदयति सर्वान्, √रु+णिच्+ल्युट्= भयभीत करानेवाला, हाहाकार कराने वाला; (२) रवणस्यापत्यम्, रवण+अण्=राक्षसराज दशानन का नाम, जिसे लङ्का में जाकर दशरथनन्दन श्री रामचन्द्र जी ने युद्ध में मारा था, क्योंकि क्रूरकर्मा रावण श्री रामचन्द्र जी की सुपत्नी सीता को वन में से अकेले में छल-छद्म पूर्वक हर ले गया था। इसी रावण ने इससे पूर्व देवताओं को बहुत कष्ट पहुँचाये, जिनसे दुःखी होकर उन्हें ब्रह्मा की शरण लेनी पड़ी।

**एतस्मिन्नन्तरे विष्णुरुपयातो महाद्युतिः।**
**अब्रवीत्त्रिदशान्सर्वान्समेतान्धर्मसहितान्॥ ४४॥** ?

**अन्वयः**—एतस्मिन्नन्तरे महाद्युतिः विष्णुः सर्वान् धर्मसहितान् त्रिदशान् समेतान् अब्रवीत्:

**हिन्दी-भाषानुवाद**:—इतने ही में अप्रतिम कान्तिसम्पन्न जगत्पति भगवान् विष्णु वहाँ पर उपस्थित हुए, (देवताओं के द्वारा आराधना किये जाने पर सर्वपूज्य भगवान् विष्णु ने) तथा शरण में आये हुए धर्म-युक्त ब्रह्मा आदि समस्त देवताओं को सम्बोधित करते हुए कहा:

**English Translation**—In the meanwhile, the immortal and the effulgent Vishnu appeared. Adored

by the gods. He spoke to all the assembled gods who had taken refuge in Him :

## संस्कृत-टिप्पणी

महाद्युतिः=महान् द्युतिर्यस्य सः (बहुव्रीहि समास)=अत्यधिक आभा (कान्ति) सम्पन्न।

त्रिदशान्=तिस्र एव दशा येषां ते (बहुव्रीहि)=देवताओं से।

"भयं त्यजत भद्रं वो हितार्थं युधि रावणम्।
हत्वा क्रूरं दुरात्मानं देवर्षीणां भयावहम्॥
वत्स्यामि मानुषे लोके पालयन्पृथिवीमिमाम्"॥ ४५॥

अन्वयः—"भद्रं, भयं त्यजत, (अहं) वः हितार्थं युधि क्रूरं, दुरात्मानं, देवर्षीणां भयावहं रावणं हत्वा इमां पृथिवीं पालयन् मानुषे लोके वत्स्यामि।"

हिन्दी-भाषानुवाद :—"हे देवताओ! तुम्हारा कल्याण हो, तुम भयभीत न हो, मैं तुम लोगों के हितसम्पादन के लिए युद्ध में (पुत्र, पौत्र, मन्त्री, मित्र, ज्ञाति तथा बान्धवों सहित) क्रूर, दुष्टात्मा, देवर्षियों को भय देने वाले रावण को मारकर इस पृथिवी का पालन करता हुआ मानवलोक में निवास करूँगा।

**English Translation**—"O Devas ! fear no more, peace be with you. For your welfare (well-being), I will destroy that cruel Rāvana who is wicked and the terror of gods and sages (with his sons, grand-sons, counsellors, friends and relatives). Having slain him, I will rule in the world of mortals protecting the earth."

सुधि – सुध् शब्द का सप्तमी एकव० का रूप। सुध् शब्द स्त्री० होता है जबकि सुध पु० होता है।

लंघत – लंघ् (भ्वादि०) का लोट् म० पु० बहु० का रूप।

वत्स्यामि – निवासार्थक वस् का लृट् उ० पु० एक० का रूप।

## संस्कृत-टिप्पणी

भद्रम् = √भन्द् + रक्, नि० न लोप = मङ्गल हो ।

हितार्थम् = हितायेति, तम् = हितसम्पादनाय ।

हत्वा = हन् + क्त्वा = मारकर ।

क्रूरम् = √कृत् + रक्, क्रू आदेश = नृशंस ।

देवर्षीणाम् = देवश्चासौ ऋषिः इति देवर्षिः (षष्ठी तत्पुरुषः), तेषाम् = देवताओं के ।

भयावहम् = आ समन्तात् भयं (√भी + अच्) वहतीति = भय उत्पन्न करने वाला ।

वत्स्यामि = वस् का परस्मैपद लृट् लकार, उत्तम पुरुष, एक वचन निवास करूँगा ।

**एवं दत्त्वा वरं देवो देवानां विष्णुरात्मवान् ।**
**मानुष्ये[1] चिन्तयामास जन्मभूमिमथात्मनः ॥ ४६ ॥**

**अन्वयः**—अथ एवं देवानां वरं दत्त्वा आत्मवान् देव विष्णुः आत्मनः जन्मभूमिं मानुष्ये चिन्तयामास ।

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—इस प्रकार आत्मवान् भगवान् विष्णु देवताओं को वरदान देकर अपने जन्म लेने योग्य मानवलोक में स्थान का विचार करने लगे ।

**English Translation**—Having thus granted the boon to the gods, the self-restrained God Vishnu reflected as to where on the earth he should take birth as a man.

---

१. 'मानुषे' इति पाठान्तरम् ।

## संस्कृत-टिप्पणी

**आत्मवान्**=√अत्+मनिण्=आत्मन्+वतुप्=आत्मवत् का प्रथमा एक वचन=आत्मनिग्रही ।

**जन्मभूमिम्**=√जन्+मन्=जन्म, तस्य भूमिः (भवन्ति भूतानि अस्याम्, √भू+मि, कित्) (षष्ठी तत्पुरुषः)=उत्पत्ति का स्थान ।

**ततः पद्मपलाशाक्षः कृत्वाऽऽत्मानं चतुर्विधम् ।**
**पितरं रोचयामास तदा दशरथं[1] नृपम् ॥ ४७ ॥**

**अन्वयः—ततः पद्मपलाशाक्षः आत्मानं चतुर्विधं कृत्वा तदा नृपं दशरथं पितरं रोचयामास ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद :—**तदनन्तर कमल-पत्र के सदृश नेत्र वाले भगवान् विष्णु ने अपने को चार रूपों में विभाजित कर राजा दशरथ को अपना पिता बनाना रुचिकर समझा ।

**English Translation**—Then, the lotus-eyed Lord Vishnu resolved to became incarnate as the four son of King Dasharatha whom He has already chosen as His sire.

---

१. **दशरथ**=ये महाराज रघु के वंश परम्परा में उत्पन्न नृपेश अज के पुत्र थे । प्रजारक्षक प्रतापी राजा दशरथ ने सन्तानराहित्य से चिन्ताकुल होकर पुरोहित वशिष्ठ के आदेशानुसार यज्ञ सम्पन्न किया, जिससे उन्हें चार पुत्ररत्नों (राम, भरत, लक्ष्मण और शत्रुघ्न) की प्राप्ति हुई । श्रवण के वध से व्याकुल उसके माता-पिता के हृदयविदारक शाप के परिणाम-स्वरूप राम के वनगमन के समय सन्तप्त होकर इनके प्राण-पखेरू अनन्त आकाश की ओर उड़ गये ।

## संस्कृत-टिप्पणी

**पद्मपलाशाक्षः**=पद्मपलाश इव अक्षिणी यस्य सः, कमलनयन इत्यर्थः (बहुव्रीहि समास)=कमल पत्र के समान नेत्र वाले ।

**ततो वै यजमानस्य पावकादतुलप्रभम् ।**
**प्रादुर्भूतं महद्भूतं महावीर्यं महाबलम् ॥ ४८ ॥**

अन्वयः—**ततः यजमानस्य पावकाद् महावीर्यं महाबलं अतुलप्रभं महद्भूतं प्रादुर्भूतम् ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—तदनन्तर यजमान राजा दशरथ के आहवनीय अग्निकुण्ड से एक पुरुष विशेष निकला, जो महातेजस्वी, अत्यधिक वीर एवं पराक्रमी था ।

**English Translation**—Then, from king Dasharatha's sacrificial fire appeared a great Being of limitless splandour, of glowing countenance and possessed of great valour and strength.

## संस्कृत-टिप्पणी

**महावीर्यम्**=महद्वीर्यं यस्य तत्, (विशेषणोभयपद कर्मधारयः) तम्=अत्यधिक वीर ।

**अतुलप्रभम्**=अतुला प्रभा यस्य सः (बहुव्रीहि समास)=अप्रतिम आभा सम्पन्न ।

**दिव्यपायससम्पूर्णां पात्रीं पत्नीमिव स्वयम् ।**
**प्रगृह्य विपुलां दोर्भ्यां समवेक्ष्याब्रवीदिदम् ॥ ४९ ॥**

अन्वय :—**(सः) स्वयं दिव्यपायससम्पूर्णां पत्नीम् इव पात्रीं विपुलां दोर्भ्यां प्रगृह्य समवेक्ष्य इदम् अब्रवीत् :**

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—(उसने) राजा दशरथ को उस सुवर्ण-निर्मित,

चाँदी के पात्र से ढ़के हुए एक पात्र को, जो दिव्यखीर[१] से परिपूरित था, प्यारी पत्नी के सदृश दोनों हाथों में लिये हुए देख कर यह कहा:

**English Translation**—In both of his hands, he carried a vessel of gold, with a silver cover, filled with *pāyasa* (a special preparation of milk, rice and sugar) as if it were his beloved wife. Beholding this he spoke thus :

## संस्कृत-टिप्पणी

**पायस**=पयस्+अण्, दूध में चावल और शकर डाल कर पकाया हुआ भोज्य-पदार्थ विशेष।

**प्रगृह्य**=प्र+गृह्+ल्यप्=पकड़े हुए।

**समवेक्ष्य**=सम+वि+ईक्ष+ल्यप्।

**"इदं तु नरशार्दूल पायसं देवनिर्मितम्।**
**प्रजाकरं गृहाण त्वं धन्यमारोग्यवर्धनम्॥ ५०॥**

**अन्वय:**—"(हे) नरशार्दूल! इदं तु देवनिर्मितं प्रजाकरं धनधान्यमारोग्यवर्धनं पायसं त्वं गृहाण।

**हिन्दी-भाषानुवाद:**—"हे नरसिंह! आप देवताओं द्वारा निर्मित, सन्तान, धनधान्य एवं आरोग्यप्रदायिनी इस खीर को ग्रहण कीजिए।"

---

१. पहिले राजा दशरथ एवं उसकी तीनों सुपत्नियाँ एक वर्ष पर्यन्त व्रतस्थ रही। तदुपरान्त उनके शरीर, इन्द्रिय, मन एवं बुद्धि की शुद्धि की गयी। तत्पश्चात् देवों ने, आरोग्यवर्धक, औषधि-रसों से युक्त गर्भ की सुरक्षा एवं पुत्रोत्पत्ति कराने वाला एक पायस (खीर) तैयार करके उनके लिये प्रेषित किया। सुपुत्र होने की यही विधि है।

**English Translation**—"Receive the fruit of thy sacrifice, O best of kings ! accept this dish of *pāyasa*, prepared by gods, it will bring the sons and good luck and increase thy power also.

## संस्कृत-टिप्पणी

**नृपशार्दूल**=नॄन् पातीति नृपः (नृ+√पा+क) स चासौ शार्दूलः; नृपश्रेष्ठ इत्यर्थः=पुरुषसिंह ।

**प्रजाकरम्**=प्र+जन्+ड=प्रजा, तां करोतीति प्रजाकरम्=सन्तान देने वाली ।

**देवनिर्मितम्**=देवैः निर्मितम् (तृतीया तत्पुरुषः)=देवों के द्वारा बनायी गयी ।

**आरोग्यवर्धनम्**=आरोग्यस्य वर्धनम् ( षष्ठी तत्पुरुषः ) इति आरोग्यवर्धनम्=आरोग्य को बढ़ाने वाली ।

**"भार्याणामनुरूपाणामश्नीतेति प्रयच्छ वै ।**
**तासु त्वं लप्स्यसे पुत्रान्यदर्थं यजसे नृप" ॥ ५१ ॥**

**अन्वयः**—(हे) नृप ! अनुरूपाणां भार्याणां 'अश्नीति' इति वै प्रयच्छ, त्वं तासु पुत्रान् लप्स्यसे, यदर्थं यजसे ।"

**हिन्दी-भाषानुवाद** :—"हे नृप ! इसे आप अपनी अनुरूप स्त्रियों को 'खाओ' ऐसा कह कर प्रदान कीजिए । उनमें आप अवश्य ही पुत्रों को प्राप्त करेंगे, जिसके लिए आप यह यज्ञ कर रहे हो ।"

**English Translation**—O king ! Give it to thy worthy consorts, asked them to partake it, they will then present thee with the heir for whose sake thou hast performed this sacrifice."

## संस्कृत-टिप्पणी

**भार्याणाम्** = √भृज् + ण्यत् + टाप् = भार्या, तासाम् = पत्नियों को ।

**अनुरूपाणाम्** = रूपस्य सादृश्ये योग्यत्वे वा (अव्ययीभाव समास), तेषाम् = अपने समान (पत्नियों) को ।

**पुत्रान्** = पुतः त्रायते, पुत् √त्रै + क वा पुनाति पुत्रादीन्, √पू + क्त्र, ह्रस्वता, तान् = बेटों को । पुत्र नाम इसलिए पड़ा—

"पुमाम्नो नरकाद्यस्मात् त्रायते पितरं सुतः ।
तस्मात् पुत्र इति प्रोक्तः स्वयमेव स्वयंभुवा ॥"

**नृप** = नॄन् नरान् पाति रक्षति, नृ √पा + क = राजा ।

**तथेति नृपतिः प्रीतः शिरसा प्रतिगृह्य ताम् ।**
**सोऽन्तःपुरं प्रविश्यैव कौसल्यामिदमब्रवीत्[१] ।**
**'पायसं प्रतिगृह्णीष्व पुत्रीयमिदमात्मनः' ॥ ५२ ॥**

**अन्वय** :—तथेति सः नृपतिः प्रीतः शिरसा तां प्रतिगृह्य अन्तःपुरं प्रविश्य कौसल्याम् इदम् अब्रवीत् : "आत्मनः पुत्रीयम् इदं पायसं प्रतिगृह्णीष्व" ।

**हिन्दी-भाषानुवादः**— (उस दिव्य पुरुष की यह बात सुनकर) 'ऐसा ही होगा' यह कह कर राजा दशरथ ने प्रसन्नतापूर्वक उसको लिए हुए

---

१. **कौसल्या** = महाराज दशरथ की सुपत्नी तथा श्रीरामचन्द्र जी की माता थीं । 'वाल्मीकीय रामायण' में कौसल्या का चरित्र अत्यधिक उदात्त चित्रित किया गया है ।

अन्तःपुर में प्रवेश करके कौसल्या से कहा, "अपने पुत्रोत्पत्ति के निमित्तभूत इस खीर को गृहण करो।"

**English Translation**—The King, being pleased, assented, took that vessel with bowed head, entered into the private apartments, and addressing Queen Kausalya he said : "Receive this *pāyasa* and partake of it that thou mayest have a son."

## संस्कृत-टिप्पणी

**नृपतिः**=नृणां पतिः (षष्ठी तत्पुरुषः)=मानवों का स्वामी।

**प्रीतः**=√प्री+क्त वा नत्वाभावः=सन्तुष्ट।

**प्रतिगृह्य**=प्रति+गृह्+ल्यप्=लेकर, ग्रहण करके।

**कौसल्यायै नरपतिः पायसार्धं ददौ तदा।**
**अर्धादर्धं ददौ चापि [1]सुमित्रायै नराधिपः॥ ५३॥**

**अन्वयः**—तदा नरपतिः पायसार्धं कौसल्यायै ददौ। नराधिपः सुमित्रायै चापि अर्धाद् अर्धं ददौ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तदनन्तर महाराज दशरथ ने उस पायस (खीर) में से आधी तो कौसल्या जी को तथा अवशिष्ट अर्धांश में से आधी सुमित्रा जी को दे दी।

---

१. **सुमित्रा**—ये भी महाराज दशरथ की तीन पटरानियों में से एक थीं। इनके लक्ष्मण और शत्रुघ्न दो पुत्र उत्पन्न हुए थे। 'वाल्मीकीय रामायण' में इनका चरित्र, पूर्णरूपेण उद्घाटित नहीं हो सका है। परन्तु ये सहनशील एवं नारीसुलभ समस्त विशेषताओं से युक्त चित्रित की गयी हैं।

**English Translation**—Thereafter, the monarch gave half of the dish to Queen Kausalya and half of the other half to Sumitra.

## संस्कृत-टिप्पणी

नराधिपः=नराणाम् अधिपः (षष्ठी तत्पुरुषः)

**कैकेय्यै चावशिष्टार्धं ददौ पुत्रार्थकारणात् ।**
**प्रददौ चावशिष्टार्धं पायस्यामृतोपमम् ॥**
**अनुचिन्त्य सुमित्रायै[1] पुनरेव महीपतिः ॥५४ ॥**

**अन्वयः**—महीपतिः अविशिष्टार्धं पुत्रार्थकारणात् ददौ, अमृतोपमं पायसस्य अवशिष्टार्धं अनुचिन्त्य पुनः सुमित्रायै एव प्रददौ ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—राजा दशरथ ने अवशिष्ट पायस (खीर) का आधा भाग कैकेयी को दे दिया तत्पश्चात् कैकेयी को दिये गये पायस का चतुर्थ भाग उन्होंने पुनः विचार करके सुमित्रा को दिलाया ।[2] (अर्थात् पायस के आठ भागों में से तीन भाग कौसल्या को, तीन भाग कैकेयी तथा दो भाग सुमित्रा को दे दिए गए । )

---

१. **सुमित्रा**—महाराज दशरथ की रानी थी जिससे लक्ष्मण और शत्रुघ्न दो पुत्ररत्नों की प्राप्ति हुई थी । यह क्षत्रियकुलोत्पन्ना नारी थी, परन्तु 'रामायण' में अत्यधिक सहनशील चित्रित की गयी है ।

२. यहाँ महाराज दशरथ ने कौसल्या तथा कैकेयी को समान भाग दिया । इनमें से प्रत्येक के भाग को चतुर्थांश सुमित्रा को मिला है । इस कारण कौसल्या के एक, कैकेयी ने एक तथा सुमित्रा के दो पुत्र उत्पन्न हुए, जिनमें सें एक राम का तथा दूसरा भरत का मित्र जन्म से ही हुआ । यहाँ पर वास्तव में राजा को खीर के तीन समान भाग करने चाहिए थे, परन्तु ऐसा नहीं किया गया ।

**English Translation**—Then, the king gave half of gave remainder for the sake of a son, and the remaining half of the nectar-like *pāyasa* he gave again to Queen Sumitra after reflection.

## संस्कृत-टिप्पणी

कैकेयी=केकेय+अण्=कैकयः (केकय देश का राजा) तस्य पुत्री, कैकय+अण्, इयादेश=कैकेय+ङीप्=कैकेयी; यह महाराज दशरथ की छोटी रानी, राजा कैकेय की पुत्री तथा भरत की जननी थी। अप्रतिम रूपवती होने के कारण राजा दशरथ कामासक्त हो इसी के यहाँ लेटा करते थे। इसके द्वारा राम-वनगमन का वरदान माँगे जाने पर ही पुत्र-प्रेम-विह्वल राजा दशरथ की मृत्यु हुई थी।

महीपतिः=√मह्+अच्+ङीष्=मही, तस्याः पतिः, महीपतिः (षष्ठी तत्पुरुषः)=पृथ्वी का स्वामी।

**एवं तासां ददौ राजा भार्याणां पायसं पृथक् ॥ ५५ ॥**

अन्वयः—एवं राजा तासां भार्याणां पायसं पृथक् ददौ ॥

हिन्दी-भाषानुवाद—इस प्रकार राजा ने वह पायस रानियों को पृथक् पृथक् बाँट दिया।

**English Translation**—In this way, the king divided the dish of *pāyasa* among his three Queens.

## संस्कृत-टिप्पणी

भार्याणां=√भृज+ण्यत्=भार्य (भरण करने योग्य)+टाप्=भार्या (पत्नी), तासाम्, भार्याणाम्=रानियों को।

**पुत्रत्वं तु गते विष्णौ राज्ञस्तस्य महात्मनः।**
**उवाच देवताः सर्वाः स्वयं भूर्भगवानिदम् ॥**
**सृजध्वं हरिरूपेण पुत्रांस्तुल्यपराक्रमान् ॥ ५६ ॥**

अन्वयः—तस्य महात्मनः राज्ञः विष्णौ पुत्रत्वं गते तु (दृष्ट्वा) स्वयम्भू भगवान् सर्वाः देवता इदम् उवाच : "तुल्यपराक्रमान् पुत्रान् हरिरूपेण सृजध्वम्" ।

हिन्दी-भाषानुवाद :—उस महात्मा राजा दशरथ के घर में भगवान् विष्णु को पुत्ररूप से उत्पन्न होते देखकर भगवान् स्वयम्भू (ब्रह्मा जी) ने सब देवताओं से इस प्रकार कहा—"(किन्नरी और वानरी आदि को) समान पराक्रम वाले पुत्रों के रूप में उत्पन्न करो ।"

**English Translation**—When Shri Vishnu had become as the (four) son of that high-souled monarch Dasharatha, the venerable Brahma (Svayambhu) addressed thus to all the gods: "Beget sons equal to yourselves in power, in the shape of monkeys."

## संस्कृत-टिप्पणी

**स्वयम्भूर्भगवानिदम्**=स्वयम्भूः (स्वयं भवतीति, सु√अय्+अमु+भू)+भगवान्+इदम्=भगवान् स्वयम्भू (ब्रह्मा) जी ने इस प्रकार (कहा) ।

**पुत्रांस्तुल्यपराक्रमान्**=पुत्रान्+तुल्यपराक्रमान् (पराक्रमे तुल्यम्, तान् पुत्रान्)=समान पराक्रम वाले पुत्रों को ।

**ते तथोक्ता भगवता तत् प्रतिश्रुत्य शासनम् ।**
**जनयामासुरेवं ते पुत्रान्वानररूपिणः ॥ ५७ ॥**

**अन्वय :—तथोक्ता भगवता तत् शासनं प्रतिश्रुत्य ते वानररूपिणः पुत्रान् ते एवं जनयामासुः ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद** :—भगवान् ब्रह्मा जी के इस प्रकार कह चुकने पर

उनकी आज्ञानुसार उन देवताओं ने वानरों के रूप में पुत्रों को उत्पन्न किया।

**English Translation**—Having said thus by the respectable Brahma and assenting his command, all of them produced sons in the shape of monkeys.

## संस्कृत-टिप्पणी

शासनम् = √शास् + ल्युट् = आदेश को।

वानर = वा विकल्पितो नरः अथवा वानं वने भवं फलादिकं राति, वान √रा + क = बन्दर।

**निवृत्ते तु क्रतौ तस्मिन् राजा सम्पूर्णमानसः[1]।**
**उवास सुखितस्तत्र पुत्रोत्पत्तिं विचिन्तयन्॥ ५८॥**

**अन्वयः**—तस्मिन् क्रतौ निवृत्ते सम्पूर्णमानसः राजा तत्र पुत्रोत्पत्तिं विचिन्तयन् सुखित उवास।

**हिन्दी-भाषानुवादः**—अश्वमेध यज्ञ के सम्पन्न हो जाने पर, सन्तुष्ट-मन महाराजा दशरथ सफल मनोरथ एवं प्रसन्नमुख हो, सन्तानोत्पत्ति की प्रतीक्षा करते हुए रहने लगे।

**English Translation**—After completing the sacrifice, the King Dasharatha, with his fully satisfied heart, lived happily on, pondering over the birth of his sons.

## संस्कृत-टिप्पणी

सम्पूर्णमानसः = सम्पूर्णं सन्तुष्टं मानसं यस्य सः (बहुव्रीहि समास)।

---

१. 'सम्पूर्णमानवः' इति पाठान्तरम्।

पुत्रोत्पत्तिम्=पुत्राणाम् उत्पत्तिः (षष्ठी तत्पुरुष:) ताम्=पुत्रों की उत्पत्ति के विषय में।

ततश्च द्वादशे मासे चैत्रे नावमिके तिथौ।
नक्षत्रेऽदितिदैवत्ये स्वोच्चसंस्थेषु पञ्चसु।
ग्रहेषु कर्कटे लग्ने सर्वलोकनमस्कृतम्।
कौसल्याऽजनयद्रामं दिव्यलक्षणसंयुतम्।
विष्णोरर्धं महाभागं पुत्रमैक्ष्वाकवर्धनम्॥ ५९॥

अन्वय :—ततः द्वादशे मासे चैत्रे नावमिके तिथौ अदिति दैवत्ये नक्षत्रे पञ्चसु स्वोच्चसंस्थेषु ग्रहेषु कर्कटे लग्ने सर्वलोकनमस्कृतम् कौसल्या दिव्यलक्षणसंयुतं विष्णोः अर्धं महाभागं ऐक्ष्वाकवर्धनं पुत्रं रामम् अजनयत्।

हिन्दी-भाषानुवाद :—तदुपरान्त बारहवें महीने चैत्र की नवमी तिथि को पुनर्वसु नक्षत्र में सूर्य, मंगल, शनि, वृहस्पति एवं शुक्र के उच्च स्थानों में प्राप्त होने पर, अर्थात् क्रमशः मेष, मकर, तुला, कर्क तथा मीन राशियों में आने पर तथा जब चन्द्रमा (वृहस्पति के साथ उदित हो गये, तब कर्क लग्न के उदय होते ही, दिव्य-लक्षणों से सम्पन्न, इक्ष्वाकुवंश की शोभा को बढ़ाने बाले, भगवान् विष्णु के अर्ध भाग श्री रामचन्द्र जी कौसल्या के गर्भ से उत्पन्न हुए।

**English Translation**—Thereafter, in the twelfth month, on the ninth day (of the bright fortnight) of the Chaitra month, in the constellation Punarvasu ruled over by Aditi, when five planets where in the ascendant, under tbe karkata lagna, Kausalya brought forth Shri Ram Chandra ji, adored by all and possessed of all the

auspicious marks of great fortune, the representattive of one half of Vishnu and the perpetuator of the Ikshvāku race.

## संस्कृत-टिप्पणी

अदिति—न दिति इति अदिति (नञ् तत्पुरुष समास) वैसे तो अदिति देवी को राक्षसों की माता बतलाया जाता है तथा पुराणों में देवताओं की उत्पत्ति अदिति ही से बतलायी गयी है। परन्तु प्रस्तुत प्रसंग में इसका अभिप्राय पुनर्वसु नक्षत्र से ही है।

दैवत्य=देवता+ष्यञ्=देवता-संबंधी।

विष्णोः=√विष् (व्याप्त होना)+नुक्, विष्णुः, तस्य=विष्णु के।

**भरतो नाम कैकेय्यां जातः[1] सत्यपराक्रमः।**
**अथ लक्ष्मणशत्रुघ्नौ सुमित्राऽजनयत् सुतौ ॥ ६० ॥**

**अन्वयः**—अथ कैकेय्यां भरतो नाम सत्यपराक्रमः (सुतः) जातः, सुमित्रा लक्ष्मणशत्रुघ्नौ सुतौ अजनयत्।

**हिन्दी-भाषानुवादः**—तदनन्तर कैकेयी के गर्भ से सत्यपराक्रमी भरत उत्पन्न हुए, (इसी प्रकार) सुमित्रा के गर्भ से लक्ष्मण और शत्रुघ्न का जन्म हुआ।

**English Translation**—Thereafter Kaikeyi brought fourth Bharata, of unfailing valour and Sumitra gave birth to two sons, Lakshmana and Shatrughna.

## संस्कृत-टिप्पणी

भरत=बिभर्ति लोकान् वा बिभर्ति स्वाङ्गम्, √भृ+अतच्=कैकेयी

---

१. 'जज्ञे' इति पाठान्तरम्।

की कोख से उत्पन्न महाराज दशरथ का पुत्र था जिसने अपने भ्रातृ-प्रेम के समक्ष राज्य को भी ठुकरा दिया और श्री रामचन्द्र जी की राजलक्ष्मी को स्पर्श तक न करके उसी रूप में वन से लौटने पर उन्हें सादर समर्पित कर दिया। कितना महान् उत्सर्ग था भरत का।

**पुष्ये जातस्तु भरतो मीनलग्ने प्रसन्नधीः ।**
**सार्पे जातौ च सौमित्री कुलीरेऽभ्युदिते रवौ ॥ ६१ ॥**

**अन्वयः—पुष्ये मीनलग्ने तु प्रसन्नधीः भरतः जातः । सार्पे कुलीरे रवौ अभ्युदिते च सौमित्री जातौ ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद** :—पुष्य नक्षत्र तथा मीनलग्न में, सदा प्रसन्न रहने वाले भरत जी का जन्म हुआ। आश्लेषा नक्षत्र तथा कर्क लग्न में सूर्योदय के समय लक्ष्मण एवं शत्रुघ्न उत्पन्न हुए।

**English Translation**—The clear intellet Bharata was born under the constellation Pushya in Mina Lagna, and Sumitra brought forth two sons (Lakshmana and Shatrughna) under the constellation Aslesha (ruled over by sarpa) when the sun was in Karkata lagna.

## संस्कृत-टिप्पणी

**पुष्ये**=√पुष्+क्यप्=पुष्य, तस्मिन्=पुष्य नामक आठवें नक्षत्र में।

**मीनलग्ने**=मीयते हिंस्यते यः, √मी+नक्=मीन, तस्य लग्ने=मीन राशि के लग्न में।

**प्रसन्नधीः**=प्रसन्ना धीर्यस्य सः (बहुव्रीहि-समासः)=सदैव प्रसन्न रहने वाले।

**सार्पे**=सर्पो देवता अस्य, सर्प+अण्, तस्मिन्=आश्लेषा नक्षत्र में।

**कुलीरे**=(पु०) √कुल्+ईरन्, किंत्, तस्मिन्=कर्क राशि में।

राज्ञः पुत्रा महात्मानश्चत्वारो जज्ञिरे पृथक् ।
गुणवन्तोऽनुरूपाश्च रुच्या प्रोष्ठपदोपमाः ।। ६२ ।।

अन्वयः—राज्ञः चत्वारो महात्मनः गुणवन्तः, अनुरूपाः रुच्या प्रोष्ठपदोपमाः पुत्राः जज्ञिरे ।

हिन्दी-भाषानुवाद :—महाराज दशरथ के चारों पुत्र पृथक् पृथक् गुणों से युक्त उत्पन्न हुए, वे (चारों पुत्र) गुणवान् एवं पूर्वा तथा उत्तरा भाद्रपद नक्षत्रों के सदृश सौन्दर्य-सम्पन्न थे ।

**English Translation**—The four high-souled sons of King Dasharatha were born one after another. They were endowed with character and likeness of form and they were equal in their lusture to the Proshthapada star.

## संस्कृत-टिप्पणी

**प्रोष्ठपदोपमाः**=प्रोष्ठो गौः तस्य इव पदा येषाम् प्रोष्ठपदाः, नक्षत्र-विशेषाः, ते इव उपमा येषां ते प्रोष्ठपदोपमाः=प्रोष्ठपदा नक्षत्रों के समान (कान्तिसम्पन्न) ।

अतीत्यैकादशाहं तु नामकर्म तथाऽकरोत् ।। ६३ ।।

अन्वयः—तथा तु एकदशाहम् अतीत्य नामकर्म अकरोत् ।

हिन्दी-भाषानुवाद :—तदुपरान्त ग्यारहवें दिन के व्यतीत हो जाने पर (अर्थात् बारहवें दिन) चारों शिशुओं का नाम-करण-संस्कार सम्पन्न किया गया ।

**English Translation**—After the eleventh day he performed and celebrated the ceremony of naming (the children).

## संस्कृत-टिप्पणी

**अकरोत्**='कृ' (करणे) का लङ् लकार प्रथम पुरुष, एक वचन= किया (गया)।

**ज्येष्ठं रामं महात्मानं भरतं कैकेयीसुतम्।**
**सौमित्रिं लक्ष्मणमिति शत्रुघ्नमपरं तथा।**
**वसिष्ठः परमप्रीतो नामानि कृतवांस्तदा॥ ६४॥**

**अन्वयः**—तदा ज्येष्ठं महात्मानं रामं, कैकेयी सुतं भरतं, सौमित्रं लक्ष्मणं तथा अपरं शत्रुघ्नं परमप्रीतः वसिष्ठः नामानि कृतवान्।

**हिन्दी-भाषानुवाद**:—तब सबसे बड़े अर्थात् कौशल्यानन्दवर्द्धन का नाम श्री रामचन्द्र तथा कैकेयी के पुत्र का नाम भरत रखा गया। सुमित्रा के पुत्रों का नाम लक्ष्मण और शत्रुघ्न रखा गया। नामकरण-संस्कार अत्यधिक प्रसन्न होकर वसिष्ठ जी ने किया।

**English Translation**—Being highly delighted Vasishtha named the high-souled and eldest son as Rāma, the son of Kaikeyi as Bharata, and the sons of Sumitrā, one as Lakshmana and the other Shatrughna.

## संस्कृत-टिप्पणी

**ज्येष्ठम्**=अयमेषामतिशयेन वृद्धः प्रशस्यो वा, वृद्ध वा प्रशस्य+इष्ठन्, ज्यादेश=जेठा, सबसे बड़ा (दशरथ के ज्येष्ठ पुत्र श्रीरामचन्द्र जी थे)।

सौमित्रिं = सुमित्रा + इञ् = सुमित्रानन्दन श्रीलक्ष्मणजी का नामान्तर ।

बाल्यात् प्रभृति सुस्निग्धो लक्ष्मणो लक्ष्मिवर्धनः ।
रामस्य लोकरामस्य भ्रातुर्ज्येष्ठस्य नित्यशः ।
सर्वप्रियकरस्तस्य बहिः प्राण इवापरः ॥ ६५ ॥

अन्वयः—लक्ष्मिवर्धनः लक्ष्मणः बाल्यात् प्रभृति सुस्निग्धः, लोकरामस्य ज्येष्ठस्य भ्रातुः रामस्य नित्यशः तस्य, सर्वप्रियकरस्य अपरः बहिः प्राण इव (आसीत्) ।

हिन्दी-भाषानुवाद—शोभा को बढ़ाने वाले श्री लक्ष्मण जी बाल्यकाल से ही अपने लोकहितैषी अथवा लोकाभिराम ज्येष्ठभ्राता श्रीरामचन्द्र जी की आज्ञा में सदैव रहा करते थे तथा श्रीरामचन्द्र जी को वे अपने शरीर से बढ़कर समझते थे तथा श्रीरामचन्द्र जी उनको अपना दूसरा प्राण ही मानते थे ।

**English Translation**—Lakshmana, the increaser of Lakshmi (prosperity) was, from his childhood, greatly and constantly attached to Rāma, his elder brother, the delighter of the world. He was very keen in doing everything dear to Rāma and was like another soul of Rāma, existing outside him.

## संस्कृत-टिप्पणी

**लक्ष्मणः** = लक्ष् + मनिन् + अच् = महाराज दशरथ का रानी सुमित्रा के गर्भ से उत्पन्न सर्वलक्षणसम्पन्न पुत्र ।

**लोकरामस्य** = लोकं (लोक् + घञ्) रमयति इति लोकरामः, तस्य = संसार को आनन्द प्रदान करने वाला ।

नित्यशः=नित्य (नियमेन भवः, नि+त्यप्) + शस्=प्रतिदिन ।

सर्वप्रियकरः=सर्वेषां (√सृ+व, तान्) प्रियं करोतीति=सबको हर्ष प्रदान करने वाला ।

**भरतस्यापि शत्रुघ्नो लक्ष्मणावरजो हि सः ।**
**प्राणैः प्रियतरो नित्यं तस्य चासीत्तथा प्रियः ॥ ६६ ॥**

**अन्वय :**—तथा तस्य भरतस्य लक्ष्मणावरजो शत्रुघ्नः नित्यं प्राणैः प्रियतरो आसीत् ।

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—इसी प्रकार उन भरत जी को लक्ष्मण का छोटा भाई शत्रुघ्न सदैव प्राणों से भी अधिक प्रिय था ।

**English Translation**—Shatrughna, as became the younger brother of shri Lakshmana, was likewise always attached to Bharata and was dearer to him than his own life.

### संस्कृत-टिप्पणी

**प्राणैः**=प्राणिति जीवति बहुकालम्, प्र√अन्+अच् वा प्राणिति अनेन, प्र √अन्+घञ्, तैः=आत्मा से ।

**प्रियतरः**=प्रिय (√प्री+क)+तरप्=(प्राणों से भी) अधिक प्रिय ।

**स चतुर्भिर्महाभागैः पुत्रैर्दशरथाः प्रियैः ।**
**बभूव परमप्रीतो देवैरिव[1] पितामहः ॥ ६७ ॥**

---

१. 'वेदैरिव' इति पाठान्तरम् ।

**अन्वयः—सः दशरथः महाभागैः चतुर्भिः प्रियैः पुत्रैः देवैः पितामह इव परमप्रीतो बभूव ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—इन चारों महाभाग्यशाली प्यारे पुत्रों से महाराज दशरथ वैसे ही प्रसन्न हुए जैसे देवताओं से ब्रह्मा। ('देवैरिव' के स्थान पर 'वैदेरिव' पाठान्तर स्वीकार करने पर अर्थ होगा—'चारों वेदों को देखकर प्रसन्न हुए ब्रह्मा जी के समान महाराज दशरथ भी अपने चारों पुत्रों को देखकर प्रसन्न हुए')।

**English Translation**—The monarch Dasharatha was very pleased and satisfied with his four sons as Shri Brahmā ji with the gods (of the quarters). [If we accept 'वेदैरिव', its meaning will be: "The king was greately rejoiced with his four sons as Shri Brahmā with the four Vedas."]

## संस्कृत-टिप्पणी

पितामहः=पितृ+डामहच्=ब्रह्मा जी का नामान्तर।

**अथ राजा दशरथस् तेषां दारक्रियां प्रति ।**
**चिन्तयामास धर्मात्मा सोपाध्यायः सबान्धवः ॥ ६८ ॥**

**अन्वयः—अथ धर्मात्मा राजा दशरथः सोपाध्यायः, सबान्धवः तेषां दारक्रियां प्रति चिन्मयामास ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तदनन्तर धर्मात्मा राजा दशरथ उपाध्याय और बान्धवों सहित उनके विवाह के विषय में सोच-विचार करने लगे।

**English Translation**—Then the illustrious and righteous-minded sovereign, along with his relatives,

ministers and learned preceptors, deliberated on the marriage of his four sons.

## संस्कृत-टिप्पणी

**दारक्रियाम्**=दाराणां (दारयन्ति भातॄन्, √दॄ+णिच्+अच् तेषां) क्रिया, ताम्=विवाह के (विषय में)। यहाँ पर 'प्रति' के आगे आ जाने के कारण 'अभितः परितः समयानिकषाहाप्रतियोगे द्वितीया' से द्वितीया (कर्म) विभक्ति हुई है।

**तस्य चिन्तयमानस्य मंत्रिमध्ये महात्मनः ।**
**अभ्यागच्छन्महातेजा विश्वामित्रो महामुनिः ॥ ६९ ॥**

**अन्वयः**—मन्त्रिमध्ये तस्य महात्मनः चिन्तयमानस्य महातेज महामुनिः विश्वामित्र अभ्यागच्छन् ।

**हिन्दी-भाषानुवाद :**—मन्त्रियों के मध्य में स्थित महात्मा राजा दशरथ जब ऐसा सोच-विचार कर ही रहे थे, तब उनके समीप अत्यधिक तेजस्वी, महामुनि विश्वामित्र ने पदार्पण किया।

**English Translation**—While the high-souled sovereign was taking counsel with his ministers, the mighty and great sage Vishvāmitra appeared.

## संस्कृत-टिप्पणी

**मन्त्रिमध्ये**= मन्त्रीणां मध्ये (षष्ठी तत्पुरुषः) = मन्त्रियों के मध्य में।

**महात्मनः**=महान् आत्मा यस्य सः (बहुव्रीहि-समासः), तान्=महात्मा राजा दशरथ के।

**विश्वामित्रः**=विश्वमेव मित्रम् अस्य (बहुव्रीहि-समासः), विश्वस्याकारस्य दीर्घः=यह एक क्षत्रिय थे, परन्तु अपनी प्रभूत तपस्या के प्रभाव

से ये ब्रह्मर्षि कहलाये । ये गाधिज, गाधेय और कौशिक भी कहलाते हैं । इन्होंने एक बार सूर्यवंशी राजा त्रिशंकु को अपने तपश्शक्ति के द्वारा सशरीर स्वर्ग भेजने का प्रयास भी किया था । परन्तु इन्द्र ने उसे स्वर्ग में नहीं जाने दिया और विश्वामित्र जी ने नीचे नहीं आने दिया । अतः वह बीच में ही लटका रह गया । ऐसा भी कहा जाता है कि इन्होंने एक बार रुष्ट होकर नवीन-सृष्टि की रचना प्रारम्भ की थी, नारियल इन्हीं की सृष्टि मानी जाती है ।

अभ्यागच्छन्=अभि √गम्+लङ् लकार, प्रथम पुरुष, एकवचन= आये ।

**अथ हृष्टमना राजा विश्वामित्रं महामुनिम् ।**
**उवाच परमोदारो हृष्टस्तमभिपूजयन् ।। ७० ।।**

अन्वयः—अथ परमोदारः हृष्टमना राजा महामुनिं विश्वामित्रम् अभिपूजयन् हृष्ट उवाच :

हिन्दी-भाषानुवाद :—तब अत्यधिक उदार, पुलकित-शरीर तथा प्रसन्नचित्त वाले राजा दशरथ महामुनि विश्वामित्र जी की आराधना करते हुए बोले :

**English Translation**—Then, being delighted, the highly generous king, after worshipping the great ascetic Vishvāmitra, addressed him by saying:

## संस्कृत-टिप्पणी

**हृष्टमना**=हृष्टं मनः यस्य सः (बहुव्रीहि-समासः)=जिसका मन प्रसन्न हो गया हो ।

यथाऽमृतस्य सम्प्राप्तिर्यथा वर्षमनूदके ।
यथा सदृशदारेषु पुत्रजन्माप्रजस्य च ।
प्रनष्टस्य यथा लाभो यथा हर्षो महोदयः ।
तथैवागमनं मन्ये स्वागतं ते महामुने" ॥ ७१ ॥

अन्वयः—यथा अमृतस्य सम्प्राप्तिः, यथा अनूदके वर्षम्, यथा सदृशदारेषु, अप्रजस्य पुत्रजन्म, यथा प्रनष्टरूप लाभः, यथा महोदयः हर्षः, तथा एव आगमनं मन्ये, महामुने ! ते स्वागतम् ।"

हिन्दी-भाषानुवाद—"हे महर्षे ! आपके आगमन से मुझे वैसा ही हर्ष हुआ, जैसा कि अमृत की उपलब्धि से, निर्जल स्थल में वर्षा से, सन्तानहीन के (अपने समान स्त्रियों में) पुत्र-प्राप्ति से, प्रनष्ट (खोयी हुई) वस्तु की पुनर्प्राप्ति से अथवा महान् उत्सव होने आदि से आनन्द प्राप्त होता है। हे महामुने ! मैं आपका सहर्ष स्वागत करता हूँ।"

**English Translation**—"O August sage! your coming has caused me as great a joy as the acquisition of ambrosia or the advent of rain falling on the parched-earth. O sage, your approach is as grateful to me as the birth of a son to one without an heir or the recovery of his wealth to one who imagined it to be irretrievably lost. O Mighty sage! I welcome you with my whole heart."

## संस्कृत-टिप्पणी

**अनूदके**=न उदकः (√उन्द्+क्वुन्, न लोप नि० =जल) अनूदकः (नञ् तत्पुरुषः), तस्मिन्=जहाँ पर वर्षा का अभाव हो, उसमें ।

**अप्रजस्य**=न प्रजः (प्र+जन्+ड), अप्रजः (नञ तत्पुरुषः),

तस्य=जिसके पुत्र न हो, उसको।

प्रनष्टस्य=प्रकर्षेण नष्टः (प्रादि तत्पुरुषः) तस्य=पूर्णरूपेण नष्ट हुई वस्तु वाले को।

"कं च ते परमं कामं करोमि किम्[1] हर्षितः।
पात्रभूतोऽसि मे ब्रह्मन् दिष्ट्या प्राप्तोऽसि धार्मिक[2] ॥७२॥

अन्वयः—"(हे) धार्मिक। हर्षितः ते कं परमं कामं करोमि, (हे) ब्रह्मन्। मे पात्रभूतोऽसि, दिष्ट्या प्राप्तोऽसि।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"(हे महामुने, आप अच्छी तरह तो आये)। हे धर्मात्मन्! हे ब्रह्मन्! (आपके दर्शनों से) आनन्दित हुआ मैं आपका कौन सा प्रिय कार्य करूँ? क्योंकि आप सुपात्र एवं धार्मिक हैं ('दानद' पाठभेद मानने पर अर्थ होगा—क्योंकि आप दान के योग्य हैं'), तथा मेरे सौभाग्य से प्राप्त हुए हैं।

**English Translation**—"O Mighty sage, say what commands thou hast for me? Being happy, what great desire of yours shall I fulfil? O great Brahman! you are indeed a fit person. O righteous one, you indeed came on account of my good fortune.

## संस्कृत-टिप्पणी

**धार्मिक**=धर्मं चरति सततम् अनुशीलयति, धर्म+ठक्=धर्मशील या धर्मात्मा।

---

१. 'किन्नु' इति पाठान्तरम्।

२. 'दानद' इति पाठभेदः॥

**पूर्वं राजर्षिशब्देन तपसा द्योतितप्रभः ।**
**ब्रह्मर्षित्वमनुप्राप्तः पूज्योऽसि बहुधा मया ।**
**ब्रूहि यत् प्रार्थितं तुभ्यं कार्यमागमनं प्रति" ।। ७३ ।।**

**अन्वयः**—पूर्वं राजर्षि शब्देन, (पश्चात्) तपसा द्योतितप्रभः तपसा ब्रह्मर्षित्वम् अनुप्राप्तः मे बहुधा पूज्योऽसि । यत् कार्यागमनं प्रति प्रार्थितां तुभ्यं ब्रूहि ।"

**हिन्दी-भाषानुवाद** :—प्रथम आप राजर्षि नाम से विख्यात थे । तत्पश्चात् तपोबल में प्रकटित कान्ति से युक्त आप ब्रह्मर्षित्व को प्राप्त हुए हैं, अतः मेरे लिए आप अनेक प्रकार से आराधनीय, हैं । अतः अब आप बताइये कि आपका आगमन किस कारण हुआ है ? आपकी अभिलषित वस्तु क्या है ?"

**English Translation**—You, who were a Rajarshi before you have achieved the status of a Brahmarshi, radiant with the lusture of penance and are indeed fit to be worshipped by me in various ways. Please, tell me the object desired by you in this visit."

## संस्कृत-टिप्पणी

**राजर्षिः**=क्षत्रिय जाति के ऋषि विश्वामित्र (इन्हीं राजर्षियों में पुरूरवस और जनक भी आते हैं) ।

**प्रार्थितः**=प्रकर्षेणअर्थितः, प्र√अर्थ+क्त=विशेष अभिलषित ।

**तच्छ्रुत्वा राजसिंहस्य वाक्यमद्भुतविस्तरम् ।**
**हृष्टरोमा महातेजा विश्वामित्रोऽभ्यभाषत ।। ७४ ।।**

**अन्वयः—राजसिंहस्य अद्भुतविस्तरं तत् वाक्यं श्रुत्वा हृष्टरोमा महातेजा विश्वामित्र अभ्यभाषत :**

हिन्दी-भाषानुवादः—नृपश्रेष्ठ महाराज दशरथ के आश्चर्ययुक्त सविस्तार उस वाक्य (वचन) को सुनकर पुलकितरोमा, महातेजस्वी विश्वामित्र ने ये वचन कहे :

**English Translation**—Hearing the laudatory and admirable words of that lion among the kings, Dasharatha, the great sage Vishvamitra, of great brilliance, spoke with such joy that his hair stood on end :

## संस्कृत-टिप्पणी

तच्छ्रुत्वा=तत्+श्रुत्वा ('शश्छोटि' संधि)=उसको सुनकर ।

राजसिंहस्य=राजसु सिंहः (सप्तमी तत्पुरुषः),=नृपशार्दूल के ।

हृष्टरोमा=हृष्टाः रोमाः यस्य सः (विश्वामित्रः) (बहुव्रीहि समास)=पुलकितरोमा ।

"अहं नियममातिष्ठे सिद्ध्यर्थं[1] पुरुषर्षभ ।
तस्य विघ्नकरौ द्वौ तु राक्षसौ कामरूपिणौ ।
मारीचश्च सुबाहुश्च वीर्यवन्तौ सुशिक्षितौ ॥ ७५ ॥

**अन्वयः—"(हे) पुरुषर्षभ अहं सिद्ध्यर्थं नियममातिष्ठे तस्य तु कामरूपिणौ, वीर्यवन्तौ, सुशिक्षितौ मारीचश्च सुबाहुश्च राक्षसौ विघ्नकरौ (स्तः) ।**

**हिन्दी-भाषानुवादः**—"हे नरशार्दूल ! मैं आजकल सिद्धि के लिए एक यज्ञ में दीक्षा धारण किये हूँ, उस यज्ञ में विघ्न उपस्थित करने वाले मारीच और सुबाहु नाम के कामाचारी, अतिशय पराक्रमी एवं अस्त्र-शस्त्र विद्या के जानने वाले दो राक्षस हैं ।

---

१. सिद्ध्यर्थम्=फलार्थम् (गो०) ।

**English Translation**—"O Chief of Men, when I undertake the observance of sacred sacrifice to enhance my perfection, two rakshasās named Marich and Subahu, valorous, well-skilled, adepts in magic and capable of assuming any shape at will, create impediments.

## संस्कृत-टिप्पणी

**विघ्नकरौ**=विघ्नं करोतीति विघ्नकरः, तौ=विघ्न उपस्थित करने वाले, दोनों (मारीच और सुबाहु)।

**कामरूपिणौ**=अपनी इच्छानुसार रूप धारण कर लेने वाले वे दोनों राक्षस।

**वीर्यवन्तौ**=वीरे साधु, वीर+यत्, अथवा, वीर्यते अनेन, √वीर्+यत् =वीर्य+मतुप्, मस्य वः=वीर्यवत्, तौ, वीर्यवन्तौ=पराक्रमी वे दोनों (मारीच और सुबाहु) राक्षस।

**न च मे क्रोधमुत्स्रष्टुं बुद्धिर्भवति पार्थिव।**
**तथाभूता हि सा चर्या न शापस्तत्र मुच्यते ॥ ७६ ॥**

**अन्वय :**—(हे) पार्थिवः मे बुद्धिः क्रोधम् उत्स्रष्टुं न भवति, सा चर्या हि तथाभूता, तत्र शापः न मुच्यते।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—हे पार्थिव ! मेरी बुद्धि क्रोध करने को उद्यत नहीं होती, क्योंकि वह यज्ञ ही ऐसा है, जिसमें शाप देना वर्जित है, इसलिए मैं मारीच और सुबाहु को अभिशाप नहीं देता।

**English Translation**—"O king! My mind does not want to give vent to anger. For, this observance is of such nature, in which it is not permitted to me to

show wrath when engaged in sacrifice, and I, therefore, refrain from cursing them.

### संस्कृत-टिप्पणी

पार्थिव = पृथिवी + अञ् = पृथ्वीपति (राजा)।

काकपक्षधरं शूरं ज्येष्ठं मे दातुमर्हसि।
शक्तो ह्येष मया गुप्तो दिव्येन[1]स्वेन तेजसा।
राक्षस ये विक[2]र्तारस्तेषामपि विनाशने ॥ ७७ ॥

अन्वय :—(हे नृपश्रेष्ठ!) मे काकपक्षधरं शूरं ज्येष्ठं दातुम् अर्हसि, मया गुप्तो (तथा) स्वेन दिव्येन तेजसा हि एषः (रामः) ये राक्षसा : विकर्तारः तेषाम् अपि विनाशने शक्तः ॥"

हिन्दी-भाषानुवादः—"हे नृपश्रेष्ठ! आप अपने बड़े पुत्र, अतिशय पराक्रमी, शूरवीर एवं काकपक्षधारी श्री रामचन्द्र जी को मुझे दे दीजिए, यह राम मेरे द्वारा रक्षित एवं अपने दिव्य तेज से यज्ञ-रक्षा में तथा विघ्नकारी राक्षसों के विनाश करने में भी समर्थ हैं।

**English Translation**—"O! king you should lend me the services of your son, Shri Rāma Chandra, the truthful, the brave, that hero, whose locks fall on his cheeks. Protected by me with my devine power, he will indeed be able even to destroy those rakshasas who create obstructions in my sacred sacrifice.

---

१. दिव्यं तेजोवैष्णवम् तेन।

२. **विकर्तारः**=विघ्नकर्तारः।

## संस्कृत-टिप्पणी

**काकपक्षधरम्**=काकपक्षं (कनपटियों तक लम्बे बाल) धरतीति, काकपक्षधरः, तम्, काकपक्षधरम्=श्रीरामचन्द्र जी को।

**शूरम्**=√शूर्,+अच् तम्=वीर व्यक्ति (श्रीरामचन्द्र जी) को।

**विकर्तारः**=विरुद्धं (विपरीतम्) करोतीति, विघ्नकर्तार इत्यर्थः। =विरुद्ध एवं निषिद्ध कर्म करने वाले अर्थात् विघ्नकारी राक्षस।

**विनाशने**=वि√नश्+णिच्+ल्युट्, तस्मिन्=विनाश करने में।

**न च तौ राममासाद्य शक्तौ स्थातुं कथञ्चन।**
**न च पुत्रगतं स्नेहं कर्तुमर्हसि पार्थिव॥ ७८॥**

**अन्वयः**—(हे) **पार्थिव! रामम् आसाद्य तौ कथञ्चन स्थातुं न शक्तौ, (अतश्च) पुत्रगतं स्नेहं कर्तुम् न अर्हसि।"**

**हिन्दी-भावानुवाद**—"हे राजन्! श्रीरामचन्द्र जी के समक्ष वे दोनों ठहरने में समर्थ नहीं होंगे। अतः (इस समय) आप पुत्र-स्नेह करने के योग्य नहीं हैं।

**English Translation**—"O king! The rakshasas will not be able to stand against Rāma. So you should not allow father's affection or parental fondness to overcome thee."

## संस्कृत-टिप्पणी

**पुत्रगतम्**=पुतः त्रायते, पुत्√त्रै+क; वा पुनाति पित्रादीन्,√पू+क्त्र, ह्रस्वता, पुत्रे गतम् (स्नेहम्)=पुत्र-विषयक स्नेह।

---

१. पुत्रकृतम्' इति पाठान्तरम।

**"ऊनषोडशवर्षो मे रामो राजीवलोचनः[1] ।**
**न युद्धयोग्यतामस्य पश्यामि सह राक्षसैः ॥ ८१ ॥**

**अन्वयः**—"(हे मुनिश्रेष्ठ !) मे राजीवलोचनः रामः ऊनषोडशवर्षः, (अतः) अस्य राक्षसैः सह युद्धयोग्यताम् न पश्यामि ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**--"हे राजर्षि ! कमलनयन मेरा राम अभी सोलह वर्ष से भी कम अवस्था का है, अतः मैं राक्षसों के साथ युद्ध करने के योग्य उसे नहीं समझता (देखता) हूँ ।

**English Translation**—"My lotus-eyed Rāma is less than sixteen years in age. So I cannot believe, he is capable of contending with the Rākshasas.

### संस्कृत-टिप्पणी

**निःसंज्ञः**=निर्गतः संज्ञा (सम्√ज्ञा+क) यस्मात्=अच्छी तरह जानने की शक्ति जिसमें नष्ट हो गयी हो, अचेत ।

**संज्ञावान्**=संज्ञा+मतुप्, मस्य वः, प्रथमा, एक वचन=सचेत होकर ।

**अब्रवीत्**='ब्रू' धातु का लङ् लकार, प्रथम पुरुष, एक वचन=बोले ।

**इयमक्षौहिणी पूर्णा[2] यस्याहं पतिरीश्वरः ।**
**योग्या रथोगणैर्योद्धुं न रामं नेतुमर्हसि ॥ ८२ ॥**

---

१. **नोट**---श्रीरामचन्द्र जी के लिये आदि-कवि वाल्मीकि ने 'राजीवलोचन' का विशेषण एक विशेष कारण से दिया है, जो अत्यधिक सार्थक है। 'राजीव' कमल को कहते हैं। कमल सूर्यास्त होते ही सिमट कर बन्द हो जाते हैं। अतः 'राजीवलोचन' श्रीराम सूर्यास्त के उपरान्त सो जायेंगे तथा राक्षस रात में प्रबल होते हैं (इसीलिए तो उनको रजनीचर, निशिचर या निशाचर कहा जाता है)। अतः श्रीराम जी आपकी सहायता कुछ भी न कर सकेंगे । यही भाव उसमें लक्षणा के द्वारा व्यञ्जित किया गया है ।

२. 'सेना' इति पाठान्तरम् ।

अन्वय :—इयम् पूर्णा अक्षौहिणी (सेना), यस्या अहं पतिरीश्वरः, रक्षोगणैः योद्धुं योग्या, (अतः) रामं नेतुं न अर्हसि ।

हिन्दी-भाषानुवाद—"यह पूरी अक्षौहिणी सेना, जिसका मैं स्वामी हूँ, मेरे ये महापराक्रमी एवं शूरवीर योद्धा राक्षसों के समूह के साथ युद्ध करने में समर्थ हैं । अतः आपका राम को ले जाना योग्य नहीं अर्थात् आप राम को न ले जाइए ।"

**English Translation**—This entire Akshauhini army, of which I am the lord, is certainly fit to fight the Rākshasa hosts. It is not meet that you should take away Rāma. Therefore, do not ask for Rāma.

## संस्कृत-टिप्पणी

**अक्षौहिणी**=अक्ष√ऊह्+णिनि, ङीप्=पूरी चतुरंगिनी सेना । एक अक्षौहिणी में १०९३५० पैदल सिपाही, ६५६१० घोड़े, २१८७० रथ और २१८७० हाथी होते हैं ।

**"बालो ह्यकृतविद्यश्च न च वेत्ति बलाबलम् ।**
**न चास्त्रबलसंयुक्तो न च युद्धविशारदः ॥" ८३॥**

**अन्वयः**—बालः, अकृतविद्यश्च (रामः) न अस्त्रबलयुक्तः, न च युद्धविशारदः, न च बलाबलम् वेत्ति ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—राम अभी बालक हैं, इन्होंने अभी धनुर्विद्या भी प्राप्त नहीं की है, न बलाबल को जानते हैं, न अस्त्र-विद्या में ही निपुण हैं तथा न युद्ध-विद्या में ही कुशल हैं ।"

**English Translation**—'Shri Rāma is still a child without military experience, he cannot estimate the strength

or the weakness of the enemy, he has not yet acquired proficiency in warfare."

### संस्कृत-टिप्पणी

**अकृतविद्यः**=कृता विद्या येन सः कृतविद्यः, न कृतविद्यः अकृतविद्यः (नञ् तत्पुरुष), अकृता विद्या येन सः (बहुव्रीहिः)=जिसने अभी विद्या (धनुर्विद्या) प्राप्त नहीं की है। **बलाबलम्**=बलश्च अबलश्च (द्वन्द्व समास), तम्=शक्ति और दुर्बलता को। **युद्धविशारदः**=युद्धे विशारदः (विशाल√दा+क, लस्य रः) (सप्तमी तत्पुरुष)=युद्धविद्या में निपुण।

**तच्छ्रुत्वा वचनं तस्य स्नेहपर्याकुलाक्षरम्।**
**नृपतिं सुव्रतो धीरो वसिष्ठो वाक्यमब्रवीत्॥८४॥**

**अन्वयः—तस्य तत् स्नेहपर्याकुलाक्षरं वचनं श्रुत्वा सुव्रतो धीरो वसिष्ठः नृपतिं वाक्यं अब्रवीत्।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—महाराज दशरथ के पुत्र-स्नेह से स्खलित उन वचनों को सुनकर, श्रेष्ठ, व्रतपरायण, बुद्धिमान् एवं धैर्यवान् महर्षि वसिष्ठ जी नृपश्रेष्ठ से इस प्रकार बोले :

**English Translation**—Hearing the words of King Dasharatha inspired by solicitude for his son, the courageous and pious Maharshi Vasishtha spoke thus to the King :

### संस्कृत-टिप्पणी

**श्रुत्वा**=श्रु+√क्त्वा=सुनकर।

**धीरः**=धी√रा+क=जिसका चित्त विकारजनित कारणों के रहते हुए भी विचलित न हो।

"इक्ष्वाकूणां कुले जातः साक्षाद्धर्म इवापरः ।
धृतिमान् सुव्रतः श्रीमान् न धर्मं हातुमर्हसि" ॥८५॥

अन्वयः—"इक्ष्वाकूणां कुले जाता, साक्षात् अपरः धर्म इव, धृतिमान् सुव्रतः, श्रीमान् धर्मं हातुम् न अर्हसि ।"

हिन्दी-भाषानुवाद—"इक्ष्वाकुओं के कुल में उत्पन्न, साक्षात् दूसरे धर्म के सदृश, धैर्यवान्, सुन्दर व्रतधारी एवं श्रीमान् आप धर्म का त्याग न करें ।"

**English Translation**—"O King ! you are born in the family of Ikshvāku and you are righteousness personified, possessed of courage, piety, filled with patience and endurance, you have cherished great vows and therefore it is not proper that you should abandon Dharma.

## संस्कृत-टिप्पणी

**धृतिमान्**= √धृ+क्तिन्+मतुप्, प्रथमा, एकवचन=धैर्ययुक्त। **श्रीमान्**=श्री+मतुप्, प्रथमा, एकवचन=शोभायुक्त । **हातुम्**=√हा+तुमुन्=त्याग करने के लिए । **धर्म**=धरति लोकान्, ध्रियते पुण्यात्मभिः इति वा, √धृ+मन्=वह कर्म जिसके करने से करने वाले (कर्ता) का इस लोक में अभ्युदय हो, तथा परलोक में मोक्ष की प्राप्ति हो ।

"कृतास्त्रमकृतास्त्रं वा नैनं शक्ष्यन्ति राक्षसाः ।
गुप्तं कुशिकपुत्रेण ज्वलनेनामृतं यथा" ॥८६॥

अन्वयः—"कृतास्त्रम् अकृतास्त्रं यथा ज्वलनेन कुशिकपुत्रेण गुप्तम् अमृतम् एनं राक्षसाः न शक्ष्यन्ति ।"

हिन्दी-भाषानुवाद—"श्री रामचन्द्र चाहे अस्त्र-विद्या में कुशल

हों या अकुशल हों, परन्तु वे अग्निचक्र[1] से अमृत के समान विश्वामित्र से सुरक्षित हैं। अतः उनका राक्षस कुछ भी नहीं कर सकते।"

**English Translation**—"Whether Shri Rāma Chandra is experienced in war-fare or inexperienced in Archery, the Asuras will not be able to overcome him. Further more, he is under the protection of Shri Vishvāmitra like nectar protected by fire, so no harm can come to him. How can one steal the nectar that is surrounded by fire ?"

## संस्कृत-टिप्पणी

**अकृतास्त्रम्**=न कृतम् (न√कृ+क्त) इति अकृतम् (नञ् तत्पुरुषः); अकृतम् अस्त्रं येन सः (बहुव्रीहि समास)=जिसने अभी अस्त्र-विद्या की शिक्षा ग्रहण नहीं की है।

**राक्षसाः**=रक्षः एव राक्षसः, ते, रक्षस्+अण्, प्रथमा, बहुवचन =राक्षसगण। **गुप्तम्**=गुप्+क्त=रक्षित। **कुशिकपुत्रेण**=कुश (कु√शी+ड) +ठन्=कुशिकः, तस्य पुत्रः, तेन=कुशिकपुत्र श्री विश्वामित्र जी के द्वारा।

**"एष विग्रहवान् धर्म एष वीर्यवतां वरः।**
**एष बुद्ध्याऽधिको लोके तपसश्च परायणम्"** ॥८७॥

**अन्वय :—"एष विग्रहवान् धर्मः, एष वीयवतां वरः एष बुद्धयाऽधिको लोके, तपसः परायणम् च।"**

---

१. 'महाभारत' में लिखा है कि अमृत की रक्षा के लिए उसके चारों ओर चक्राकार अग्नि जला करती है। अतः अमृत प्राप्त करने का कोई साहस भी नहीं कर सकता।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"यह विश्वामित्र मानों शरीर धारण किये हुए धर्म ही हैं तथा इस संसार में यह पराक्रमशालियों में श्रेष्ठ, अत्यधिक बुद्धिमान एवं तप-परायण हैं ।"

**English Trasnslation**—"He (Vishvāmitra) is Dharma embodied and foremost of the valorous. He is the foremost intellect in the world and is the final abode of penance."

## संस्कृत-टिप्पणी

**विग्रहवान्**=विग्रह (वि√ग्रह्+अप्, शरीर)+मतुप् मस्य वः, विग्रहवत्,प्रथमा,एकवचन=शरीर से युक्त । **वीर्यवताम्**=वीरे साधु, वीर+यत् अथवा वीर्यते अनेन, √वीर+यत्=वीर्य+ मतुप्; मस्य वः, तस्मिन्=शक्तिशालियों में ।

"एषोऽस्त्रान् विविधान्[1] वेत्ति त्रैलोक्ये सचराचरे ।
नैनमन्यः पुमान्वेत्ति न च वेत्स्यन्ति केचन" ॥८८॥

**अन्वयः**—"एष विविधान् अस्त्रान् वेत्ति, त्रैलोक्ये सचराचरे एनम् अन्यः पुमान् न वेत्ति, न च केचन वेत्स्यन्ति ।"

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"यह अनेक अस्त्रों को जानते हैं । चराचर जगत् में इस अस्त्र-विद्या को कोई भी मनुष्य नहीं जानता है तथा न कोई जानेगा । (अर्थात् इनके स्वरूप का ज्ञान हर किसी को नहीं है तथा न हो सकता है ।)"

**English Translation**—"He knows all the various weapons. No other person knows it (science of arms)

---

१. 'एषोऽस्त्रंविविधम्' इति पाठान्तरम् ।

in all the three worlds, animate and inanimate, nor will any person ever know."

## संस्कृत-टिप्पणी

**अस्त्रान्**=√अस्+ष्ट्रन, तान्=हथियारों को । **त्रैलोक्ये**=त्रयाणां लोकानां समाहारः, त्रिलोकी, तस्याः भावः, त्रिलोकी+ष्यञ्, तस्मिन्= तीनों लोकों में । **चराचरे**=चरतीति चरः (√चर्+अच्), न चरः, अचरः (नञ् तत्पुरुष); चरञ्च अचरञ्च (द्वन्द्व समास) तस्मिन्= स्थावर और जङ्गम सृष्टि में ।

"तेषां निग्रहणे शक्तः स्वयं कुशिकात्मजः ।
तव पुत्रहितार्थाय त्वामुपेत्याभियाचते" ॥८९॥

**अन्वयः**—"कुशिकात्मजः स्वयं तेषां निग्रहणे शक्तः, तव पुत्रहितार्थाय त्वाम् उपेत्य अभियाचते ॥

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"विश्वामित्र जी स्वयं उन (राक्षसों) के संहार करने में समर्थ हैं, क्योंकि धनुर्धारी इनके युद्ध में इन्द्र भी भय-विह्वल हो जाता है । ये तुम्हारे पुत्र के हित के लिए ही तुम्हारे पास आकर याचना कर रहे हैं ।"[१]

---

१—महर्षि वसिष्ठ जी के इस भाषण पर दृष्टिपात करने से ऐसा प्रतीत होता है कि वसिष्ठ जी सचमुच एक उच्चकोटि के महात्मा थे, क्योंकि इन वसिष्ठजी के साथ विश्वामित्र ही बड़ा कृतघ्न हुआ था, जो कारण के बिना ही बैर करता रहा, उनको अनेक कष्ट दिये, वसिष्ठ जी का आश्रम लूटने को प्रवृत्त हुआ, वसिष्ठ के सौ पुत्रों का भी वध कर दिया अथवा करवा दिया । अन्त में, वसिष्ठ का वध करने को

**English Translation**—"By himself, the Sage Vishvāmitra is well able to destroy the demons. But he comes and asks for the services of your son only for the good of your son, Shri Rāmachandra."

## संस्कृत-टिप्पणी

निग्रहणे=नि√ग्रह्+ल्युट, तस्मिन् =रोकने (पराजित करने) में।

**तथा वसिष्ठे ब्रुवति राजा दशरथः सुतम् ।**
**प्रहृष्टवदनो रामम् आजुहाव सलक्ष्मणम् ॥९०॥**

**अन्वयः—वसिष्ठे तथा ब्रुवति प्रहृष्टवदनः राजा दशरथः सुतं सलक्ष्मणं रामम् आजुहाव ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—महर्षि वसिष्ठ के इस प्रकार कहने पर प्रसन्न-मुख राजा दशरथ ने लक्ष्मण-सहित अपने पुत्र राम को बुलवाया ।

**English Translation**—Instructed by Shrī Vasistha King Dasharatha, with a cheerful countenance sent for his son Prince Rāma along with Lakshmana.

---

भी खड़ा हुआ । इस तरह अनन्त अपराध विश्वामित्र ने किये, परन्तु तपोनिष्ठ वसिष्ठ जी ने उन सबको क्षमा कर दिया तथा उन्हें स्मरण न करते हुए इस समय वे ही वसिष्ठ विश्वामित्र के तपोबल की तथा शस्त्रास्त्रप्रवीणता की उदारचित्त से प्रशंसा ही कर रहे हैं तथा दशरथ को समझा कर, राम-लक्ष्मण को विश्वामित्र के आधीन करने में सहायता कर रहे हैं । इससे महर्षि वसिष्ठ का श्रेष्ठत्व सिद्ध होता है । ये दोनों ऋषि तरुण राजकुमारों को वीरता की शिक्षा देने का प्रयत्न करने में संलग्न दृष्टिगोचर प्रतीत होते हैं ।

## संस्कृत-टिप्पणी

**ब्रुवति**=ब्रू+शतृ, सप्तमी विभक्ति, एकवचन=बोलने पर ।
**प्रहृष्टवदनो**=प्रकर्षेण हृष्टम् (प्रादि तत्पुरुष), प्रहृष्टं वदनं यस्य सः (बहुव्रीहि समास) = प्रसन्न-मुख वाला ।

कृतस्वस्त्ययनं मात्रा पित्रा दशरथेन च ।
पुरोधसा वसिष्ठेन मङ्गलैरभिमन्त्रितम् ।।
स पुत्रं मूर्ध्न्युपाघ्राय राजा दशरथः प्रियम्[1] ।
ददौ कुशिकपुत्राय सुप्रीतेनान्तरात्मना ।।९१।।

**अन्वयः**—मात्रा पित्रा दशरथेन स्वस्त्ययनं कृतः पुरोधसा वसिष्ठेन मङ्गलैः अभिमन्त्रितम् । तदा राजा दशरथः मूर्ध्न्युपाघ्राय सुप्रीतेनान्तरात्मा कुशिकपुत्राय पुत्रं ददौ ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—माता (कौसल्या) तथा पिता दशरथ से मंगलाचरण किए गए, पुरोहित वसिष्ठ के द्वारा मंगल-सूक्तों से युक्त किए हुए प्यारे पुत्र को राजा दशरथ ने उसके सिर को सूँघकर अत्यधिक प्रसन्न-चित्त से विश्वामित्र को दे दिया ।

**English Translation**—At the time of departure, the Peace-Chant was recited by the mother and the King, whilst the Guru Vasishtha pronounced the benediction. The illustrious sovereign then, smelt the heads of his sons with joy and delivered them into the care of the sage.

---

१. 'दशरथस्तदा' इति पाठान्तरम् ।

## संस्कृत-टिप्पणी

**स्वस्त्ययनम्**=सु√अस्+क्तिन् वा अस्तीति विभक्तिप्रतिरूपकम् अव्ययम्, स्वस्ति+अयन= मंगलाचरण (मंत्र) द्वारा अनिष्ट दूर करना। "प्रास्थानिकं स्वस्त्ययनं प्रयुज्य...' (रघुवंश)। **पुरोधसा**=पुरस्√धा+ असि =पुरोधस् के तृतीया विभक्ति, एकवचन का रूप=पुरोहित के द्वारा।

**विश्वामित्रो ययावग्रे ततो रामो महायशाः।**
**काकपक्षधरो धन्वी तं च सौमित्रिरन्वगात् ॥९२॥**

अन्वयः—अग्रे विश्वामित्रो ययौ, ततो, महायशाः काकपक्षधरः धन्वी तं सौमित्रिः अन्वगात् च।

हिन्दी-भाषानुवाद—आगे विश्वामित्र जी चले, उनके पीछे काक-पक्षधारी, धनुर्वाणयुक्त तथा अत्यधिक यशस्वी एवं उनका अनुगमन करते हुए लक्ष्मणजी चले जा रहे थे।

**English Translation**—First went shri Vishvāmitra, then shri Rāma of great fame, with side locks, and bearing a bow in his hand and following him Shri Lakshmana went.

## संस्कृत-टिप्पणी

**धन्वी**=धनु+इनि=धन्विन्, प्रथमा, एकवचन=धनुष-बाण से सुसज्जित।

**अध्यर्धयोजनं गत्वा सरय्वा दक्षिणे तटे।**
**रामेति मधुरां वाणीं विश्वामित्रोऽभ्यभाषत ॥९३॥**

**अन्वयः—सरय्वा अधि दक्षिणेतटे अर्ध-योजनं गत्वा 'राम' इति मधुरां वाणीं विश्वामित्र अभ्यभाषत।**

## संस्कृत-टिप्पणी

**स्वस्त्ययनम्**=सु√अस्+क्तिन् वा अस्तीति विभक्तिप्रतिरूपकम् अव्ययम्, स्वस्ति+अयन= मंगलाचरण (मंत्र) द्वारा अनिष्ट दूर करना। "प्रास्थानिकं स्वस्त्ययनं प्रयुज्य...' (रघुवंश) । **पुरोधसा**=पुरस्√धा+असि =पुरोधस् के तृतीया विभक्ति, एकवचन का रूप=पुरोहित के द्वारा।

**विश्वामित्रो ययावग्रे ततो रामो महायशाः ।**
**काकपक्षधरो धन्वी तं च सौमित्रिरन्वगात् ॥९२॥**

**अन्वयः—अग्रे विश्वामित्रो ययौ, ततो, महायशाः काकपक्षधरः धन्वी तं सौमित्रिः अन्वगात् च ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—आगे विश्वामित्र जी चले, उनके पीछे काकपक्षधारी, धनुर्वाणयुक्त तथा अत्यधिक यशस्वी एवं उनका अनुगमन करते हुए लक्ष्मणजी चले जा रहे थे।

**English Translation**—First went shri Vishvāmitra, then shri Rāma of great fame, with side locks, and bearing a bow in his hand and following him Shri Lakshmana went.

## संस्कृत-टिप्पणी

**धन्वी**=धनु+इनि=धन्विन्, प्रथमा, एकवचन=धनुष-बाण से सुसज्जित।

**अध्यर्धयोजनं गत्वा सरय्वा दक्षिणे तटे ।**
**रामेति मधुरां वाणीं विश्वामित्रोऽभ्यभाषत ॥९३॥**

**अन्वयः—सरय्वा अधि दक्षिणेतटे अर्ध-योजनं गत्वा 'राम' इति मधुरां वाणीं विश्वामित्र अभ्यभाषत ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—सरयू के दक्षिण-तट पर (अयोध्या से) डेढ़ योजन (छः कोस) जाकर विश्वामित्र 'हे राम !' ऐसी मधुर वाणी बोले :

**English Translation**—After proceeding a yojana and a half (Twelve miles) on the southern bank of Sarayū, the sage Vishvāmitra addressed 'Shri Rāma' in gentle accents, saying :

## संस्कृत-टिप्पणी

गत्वा=गम्+क्त्वा=जाकर ।

**गृहाण वत्स सलिलं माभूत् कालस्य पर्ययः ।**
**मन्त्रग्रामं गृहाण त्वं बलामतिबलां तथा ॥९४॥**

**अन्वयः**—"वत्स, सलिलं गृहाण, कालस्य पर्ययः मा भूत् । तथा त्वं बलाम् अतिबलां मन्त्रग्रामं गृहाण ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"हे वत्स ! तुम जल से शरीर शुद्ध कर डालो, अर्थात् आचमन करो । अब विलम्ब मत करो । तदुपरान्त मन्त्रसमूह-रूप बला और अतिबला नामक विद्याओं को ग्रहण करो ।

**English Translation**—"O child ! purify your body with water. Let there be no delay. When you have done so, I will teach you the use of Balā and Ati-balā.

## संस्कृत-टिप्पणी

**सलिलम्**=√सल्+इलच्, तद्=जल को । **मन्त्रग्रामम्**=√मन्त्र्+घञ् वा अच्—(वह शब्द या शब्द-समूह जिससे किसी देवता को सिद्धि

या अलौकिक-शक्ति की प्राप्ति हो। निरुक्त के अनुसार वैदिक मन्त्र तीन प्रकार के माने जाते हैं— परोक्षकृत, प्रत्यक्षकृत और आध्यात्मिक।) मन्त्राणां ग्रामः समहः=मन्त्रों का समू ह। **बलामतिबलाम्**= बलाञ्च अतिबलाञ्च (द्वन्द्व समास) =बला और अतिबला।

"न श्रमो न ज्वरो वा ते न रूपस्य विपर्ययः।
न बाह्वोः सदृशो वीर्ये पृथिव्यामस्ति कश्चन॥
त्रिषु लोकेषु वै राम न भवेत् सदृशस्त्वया॥९५॥

**अन्वयः**—हे राम ! ते न श्रमः, न ज्वरः, न रूपस्य विपर्ययः (भविष्यति), पृथिव्यां बाह्वोः वीर्ये सदृशः कश्चन न अस्ति, त्रिषु लोकेषु तव सदृशं न भवेत्।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—हे राम ! (इन बला और अतिबला) के प्रभाव से न तो तुम्हें थकावट प्राप्त होगी तथा न ही कभी तुम्हारा शरीर ज्वराक्रान्त होगा तथा न तुम्हारे रूप की हानि होगी अर्थात् सौंदर्य विकृत नहीं होगा। इस समस्त संसार में कोई भी तुम्हारे बाहुबल की समानता नहीं कर पावेगा। इस पृथ्वी पर ही क्या, तीनों लोकों में तुम्हारे समान कोई भी नहीं होगा।

**English Translation**—The application of these two herbs will prevent you from fatigue or suffering from desease, nor will age affect you. None in the world will be equal to you in prowess or in might of arms. O Rāma! there will be no one equal to you in all the three worlds."

ततो रामो जलं स्पृष्ट्वा प्रहृष्टवदनः शुचिः।
प्रतिजग्राह ते विद्ये महर्षेर्भावितात्मनः॥९६॥

अन्वयः—ततः प्रहृष्टवदनः रामः जलं स्पृष्ट्वा शुचिः भावितात्मनः महर्षेः ते विद्ये प्रतिजग्राह ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तत्पश्चात् प्रसन्न-मुख राम ने, जल से आचमन कर पवित्र हो, आत्मस्वरूप को जानने वाले महर्षि विश्वामित्र से वे दोनों विद्याएँ ग्रहण कीं ।

**English Translation**—Then, touching the water and so purified Shri Rāma, his countenance—beaming with pleasure, learnt these two arts from the great ascetic who had mastered the secret of the soul.

## संस्कृत-टिप्पणी

**स्पृष्ट्वा**=स्पृश् + क्त्वा=स्पर्श करके ।

**विद्यासमुदितो रामः शुशुभे भूरिविक्रमः ।**
**सहस्ररश्मिर्भगवान्शरदीव दिवाकरः ॥९७॥**

**अन्वयः—विद्यासमुदितः भूरिविक्रमः रामः शरदि सहस्ररश्मिः भगवान् इव शुशुभे ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—इन सब विद्याओं को प्राप्त हुए अतिशय-पराक्रमी राम इस प्रकार सुशोभित हुए जैसे सहस्र-किरण भगवान् भास्कर (सूर्य) शरद् ऋतु में शोभायमान होते हैं ।

**English Translation**— Possessed of the Knowledge of these two sciences, the mighty Rāma resembled the sun in autumn, emitting a thousand rays.

## संस्कृत-टिप्पणी

**विद्यासमुदितो**=विदन्ति अनया, √विद् + क्यप् + टाप्, विद्यया

समुदितः (तत्पुरुषः)=जिसने विद्या प्राप्त कर ली है।

भूरिविक्रमः=भूरि (√भू+क्रिन्) विक्रमः यस्मिन् सः (बहुव्रीहि समास=बहुत अधिक बहादुर।

शरदीव=शरद् (√शृ+अदि—एक ऋतु जो आश्विन और कार्तिक मास में मानी जाती है) इव=शरद की तरह।

दिवाकरः=दिवा (√दिव्+का) करोतीति दिवाकरः=भगवान् सूर्य।

**ऊषुस्तां रजनीं तीरे[1] सरय्वाः सुसुखं त्रयः।**
**प्रभातायां तु शर्वर्यां विश्वामित्रो महामुनिः।**
**अभ्यभाषत काकुत्स्थौ शयानौ पर्णसंस्तरे॥९८॥**

**अन्वयः—त्रयः सरय्वाः तीरे तां रजनीं सुसुखं ऊषुः। प्रभातायां महामुनिः विश्वामित्रः तु शर्वर्यां पर्णसंस्तरे शयानौ काकुत्स्थौ अभ्यभाषतः**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—(उन) तीनों (विश्वामित्र, राम और लक्ष्मण) ने वह रात सरयू नदी के किनारे व्यतीत की। रात्रि के व्यतीत हो जाने पर महामुनि विश्वामित्र जी ने, पत्तों के बिछौने पर शयन करते हुए उन राजकुमारों (राम तथा लक्ष्मण) से बोले :

**English Translation**—The three rested that night most happily on the bank of the Sarayū. A little before dawn, the great Muni Vishvāmitra, reclining on the grass-couch, addressed the princes—Rāma and Lakshmana—saying :

---

१. 'तत्र' इति पाठान्तरम्।

## संस्कृत-टिप्पणी

**पर्णसंस्तरे**=पर्णानां संस्तरः (षष्ठी तत्पुरुषः) तस्मिन्=पत्तों के बिछौने पर ।

**"कौसल्या सुप्रजा राम पूर्वा सन्ध्या प्रवर्तते ।**
**उत्तिष्ठ नरशार्दूल कर्तव्यं दैवमाह्निकम्[1]" ॥९९॥**

**अन्वयः**—"(हे) राम ! कौसल्या सुप्रजा पूर्वा सन्ध्या प्रवर्तते, (अतः) (हे) नरशार्दूल ! उत्तिष्ठ, दैवमाह्निकं कर्तव्यम् ।"

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"हे राम ! कौसल्या तुमसे सुपुत्रवती हैं । (अर्थात् कौसल्या को सुपुत्रवती कहलाने का सौभाग्य प्रदान करने वाले तुम्हीं हो) । इस समय पूर्वा संध्या उपस्थित है, अतः हे नरशार्दूल ! उठो और प्रातः कृत्य (देव-पूजा आदि कर्म) सुसम्पन्न करो ।"

**English Translation**—"O Rāma ! blessed son of Queen Kausalyā, the early dawn is approaching. Rise up, O best of men ! Perform your morning devotions."

**नरशार्दूल**=नरेषु शार्दुल : (सप्तमी तत्पुरुषः)=मनुष्यों में सर्वश्रेष्ठ ।

**तस्यर्षेः परमोदारं वचः श्रुत्वा नृपात्मजौ[2] ।**
**स्नात्वा कृतोदकौ वीरौ गमनायाभितस्थतुः[3] ॥१००॥**

---

१. 'दैवं' का अर्थ है—देवताध्ययनादि कर्म, देवपूजा आदि कर्म तथा आह्निक' का अर्थ है—प्रतिदिन करने योग्य कर्म अर्थात् शौच, मुख-मार्जन, स्नान, संध्या आदि जो प्रतिदिन करना आवश्यक है ।

२. 'नरोत्तमौ' इति पाठान्तरम् ।

३. 'गमनायोपतस्थतु' इति पाठभेदः ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**--उन महर्षि विश्वामित्र जी के अत्यन्त गम्भीर वचन को सुनकर, वे दोनों नरश्रेष्ठ पराक्रमी राजकुमार स्नान करके अर्घ्य-दानपूर्वक चलने के लिए समक्ष उपस्थित हुए (अर्थात् विश्वामित्र जी के साथ आगे चलने को तत्पर हुए)।

**English Translation**—Hearing the most profound speech of the sage, the royal and heroic princes rose, bathed, performed their oblutions, offered ceremonial water to the rising sun and stood ready to proceed further.

### संस्कृत-टिप्पणी

**परमोदारम्**=परमं च तम् उदारं च (कर्मधारय तत्पुरुष समास)= अत्यन्त गम्भीर। **नृपात्मजौ**=नृपस्य:, आत्मज:, नृपात्मज:, तौ=राजा दशरथ के (दो) पुत्र। **स्नात्वा**=स्ना+क्त्वा=स्नान करके।

**स वनं घोरसंकाशं दृष्ट्वा नरवरात्मजः।**
**अविप्रहतमैक्ष्वाकः पप्रच्छ: मुनिपुङ्गवम्॥**
**"अहो वनमिदं दुर्गं किं न्वेतद्दारुणं[1] वनम्" ॥१०१॥**

**अन्वयः**—**स नरवरात्मजः ऐक्ष्वाकः घोरसंकाशं अविप्रहतं वनं दृष्ट्वा मुनिपुङ्गवम् पप्रच्छः "अहो, इदं दुर्गं वनम्, इदं दारुणं वनं किम् ?"**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—उन नरश्रेष्ठ के पुत्र, इक्ष्वाकु वंशोत्पन्न राम ने मनुष्यों के आने जाने से रहित, उस विशाल भयानक वन को देख कर मुनिश्रेष्ठ विश्वामित्र जी से पूछा : "हे ऋषिवर ! यह वन अत्यन्त दुर्गम है। यह दारुण वन कौन सा है ?"

---

१. 'किं न्विदं दारुणं वनम्' इति पाठान्तरम्।

**English Translation**—Seeing the forest of terrible aspect, untrodden by any as yet, the son of the best of men (Dasharatha)—Rāma, who was born in the family of Ikshvāku, asked the best of ascetics. (Visvāmitra) : "Oh ! this forest is impenetable. What forest is this, of cruel aspect?".

## संस्कृत-टिप्पणी

**नरवरात्मजः**=नरेषु वरः (सप्तमी तत्पुरुष), नरवरः, तस्य आत्मजःये=नरश्रेष्ठ के पुत्र श्री रामचन्द्र जी ।

**मुनिपुङ्गवम्**=मनुते जानाति यः; √मन्+इन्, उत्व=धर्म एवं सत्यासत्य प्रभृति सूक्ष्म-विषयों का विचार करने वाला मननशील महात्मा । मुनिषु श्रेष्ठम् (सप्तमी तत्पुरुष)=मुनियों में श्रेष्ठ ।

**तमुवाच महातेजा विश्वामित्रो महामुनिः ॥१०२॥**

**अन्वयः**—महातेजा महामुनिः विश्वामित्रः तम् उवाच :

**हिन्दी-भाषानुवाद**—अत्यधिक तेजस्वी महामुनि विश्वामित्र जी ने श्री रामचन्द्रजी से कहा :

**English Translation**—Maharshi Vishvāmitra, the great ascetic of great brilliance, answered him thus :

## संस्कृत-टिप्पणी

**विश्वामित्रः**=विश्वं मित्रं यस्य, विश्वमित्रः, 'मित्रे चर्षौ' से पूर्वपद को दीर्घ; विश्वामित्र=जिसका सम्पूर्ण-विश्व मित्र है ।

**"ताटका नाम भद्रं ते भार्या सुन्दस्य धीमतः ।**
**मारीचो[1] राक्षसः पुत्रो यस्याः शक्रपराक्रमः" ॥१०३॥**

---

१. **मारीच**=यह एक भयंकर राक्षस था जो कि विश्वामित्र जी के यज्ञ में विघ्न उपस्थित किया करता था । इसका वध भी श्री रामचन्द्र जी ने ही किया था । यह ताडका का पुत्र था ।

अन्वयः—"भद्रं ते, धीमतः सुन्दस्य भार्या ताटका नाम, यस्याः शक्रपराक्रमः पुत्रः मारीचो राक्षसः ।"

हिन्दी-भाषानुवाद—"हे राम, तुम्हारा मङ्गल (कल्याण) हो, बुद्धिमान् सुन्द की स्त्री का नाम ताटका है, जिसका पुत्र मारीच नामक राक्षस है जो कि इन्द्र के समान पराक्रमी है ।"

**English Translation**—"Good betide you. The wise Sunda has a wife, known as Taraka, whose son is Rākshasa Māricha, equal to Indra in Valour.'

## संस्कृत-टिप्पणी

**ताटका**=√तड्+णिच्+ण्वुल+टाप्=एक राक्षसी जिसे श्री रामचन्द्र जी ने विश्वामित्र जी के साथ जाते समय मार डाला था। यह सुकेतु की पुत्री, सुन्द की भार्या तथा मारीच की माता थी । **शक्रपराक्रमः**=(शक्नोति दैत्यान् नाशयितुं सः शक्रः (√शक्+रक्) तस्य सदृशः पराक्रमः यस्य सः (बहुब्रीहि समास)=इन्द्र के समान पराक्रम वाला ।

**"सेयं पन्थानमावृत्य [1]वसत्यत्यर्धयोजने ।**
**अतएव च गन्तव्यं ताटकाया वनं यतः" ॥१०४॥**

अन्वयः—**"सा इयं पन्थानम् आवृत्य अर्धयोजने अति वसिति । अतएव, यतः ताटकाया वनं गन्तव्यम् ।"**

---

१. 'वसत्यध्यर्थयोजने' इति पाठान्तरम् । (यह पाठान्तर स्वीकार करने पर अर्थ होगा—'वह मार्ग को रोके हुए यहां से आधे कोस पर रहती है' ) ।

हिन्दी-भाषानुवाद—"वह राक्षसी डेढ़ योजन (छः कोस) मार्ग को रोक कर यहाँ रहती है। अतएव जहाँ पर पर ताड़का का वन है, वहाँ चलना चाहिए।"

**English Translation**—"Obstructing this road, she lives a distance of a yojana and a half. We have therefore to go, where Tārakā's forest lies."

## संस्कृत-टिप्पणी

**पन्थानम्**=√पथ्+इनि=पथिन्, तम्, द्वितीया एकवचन=मार्ग को। **आवृत्य**=आ+वृ+क्त्वा—ल्यप्, तुक् का आगम=रोककर के। **गन्तव्यम्**=गम्+तव्यत्=जाना चाहिए।

**"एनां राघव दुर्वृत्तां यक्षीं परमदारुणाम्।**
**गोब्राह्मणहितार्थाय जहि दुष्टपराक्रमाम्" ॥१०५॥**

**अन्वयः**—'(हे) राघव, गोब्राह्मणहितार्थाय परमदारुणां, दुर्वृत्तां, दुष्टपराक्रमाम् एनां यक्षीं जहि।"

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"हे राघव! गौ तथा ब्राह्मण के हित के लिए अत्यधिक कठोर, बुरे (हेय) पराक्रमवाली तथा दुराचारिणी इस यक्षी को मार डालो।"

**English Translation**—"O Rāghava ! you must slay this wicked and impious yakshiṇi Tāraka for the welfare of Cattle and the Brahmins. She is exceedingly cruel and does great mischief."

## संस्कृत-टिप्पणी

**यक्षी**=यक्ष+ङीष्=यक्ष की पत्नी।

**दुष्टपराक्रमाम्**=दुष्टः पराक्रमः यस्याः सा (बहुव्रीहि समास) ताम्=दुष्ट पराक्रम वाली (राक्षसी) को।

"न हि ते स्त्रीवधकृते घृणा कार्या नरोत्तम ।
चातुर्वर्ण्यहितार्थाय कर्तव्यं राजसूनुना" ॥१०६॥

अन्वयः---"(हे) नरोत्तम ! स्त्रीवधकृते हि ते घृणा न कार्या । राजसूनुना हि चातुर्वर्ण्यहितार्थाय कर्तव्यम् ॥"

हिन्दी-भाषानुवाद---"हे पुरुषोत्तम ! ऐसी (क्रूरकर्मा) स्त्री का वध करने में तुम्हारे मन में घृणा उत्पन्न नहीं होनी चाहिए । राजपुत्र को चारों वर्णों के हित के लिए कर्म करना चाहिए ।"

**English Translation**—"O best of men ! you must not hesitate to destroy such a vile yakshini. A prince must not eschew deeds that are painful and difficult for the preservation and welfare of the four castes."

## संस्कृत-टिप्पणी

**नरोत्तम**=नरेषु उत्तमः, सम्बोधने = (हे) नरश्रेष्ठ ! **चातुर्वण्यर्यहितार्थाय**=चातुर्वर्ण्यस्य हितम् एवं अर्थो यस्मिन्, तस्मै=चारों वर्णों के हित-सम्पादन के लिए ।

**राजसुनुना** = राज्ञः सूनुः, राजसूनुः, तेन=राजपुत्र के द्वारा ।

"नृशंसमनृशंसं वा प्रजारक्षणकारणात् ।
पातकं वा सदोषं वा कर्तव्यं रक्षता सदा ।
राज्यभारनियुक्तानाम् एष धर्मस्सनातनः" ॥१०७॥

अन्वयः—"राज्यभारनियुक्तानाम् प्रजारक्षणकारणात् नृशंसं वा अनृशंसं, पातकं वा सदोषं सदा रक्षता कर्तव्यम्, एष सनातनः धर्मः ।"

हिन्दी-भाषानुवाद—"राज-कार्यों में नियुक्त पुरुषों (क्षत्रियों) को

प्रजा की रक्षा के लिए, अच्छा या बुरा, पातक या अपवाद-सहित कर्म करना ही उचित है। यही उनका सनातन धर्म है।"

**English Translation**—"It is according to the law of eternal Dharma, O Rāma, that the deeds that appear ruthless, cruel, sinful or slightly blameworthy, are permitted to those who are appointed to protect their subjects."

## संस्कृत-टिप्पणी

**राज्यभारनियुक्तानाम्**—राज्यस्य भारः, राज्यभारः, (षष्ठी तत्पुरुषः) तस्मिन् नियुक्तः, राज्यभारनियुक्तः, तेषाम्=राज्यकार्य में नियुक्त पुरुषों को। **सनातन**=सदा+ट्युल, तुट् नि० दस्य नः=नित्य, शाश्वत।

**मुनेर्वचनक्लीबं श्रुत्वा नरवरात्मजः।**
**"'वचनं कौशिकस्येति कर्तव्यमविशङ्कया'॥**
अनु-शास्-क्त **अनुशिष्टोऽस्म्ययोध्यायां गुरुमध्ये महात्मना।**
**पित्रा दशरथेनाहं नावज्ञेयं हि तद्वचः॥**
**तव चैवाप्रमेयस्य वचनं कर्तुमुद्यतः" ॥१०८॥**

**अन्वयः—नरवरात्मजः मुने अक्लीबं वचनं श्रुत्वा "'कौशिकस्य वचनम् अविशङ्कया कर्तव्यम्' इति अयोध्यायां महात्मना अनुशिष्टोऽस्मि, अहं पित्रा दशरथेन तद् वचः न अवज्ञेयम्। अप्रेयस्य तव वचनं कर्तुम् उद्यतः।"**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—दशरथनन्दन श्रीरामचन्द्रजी ने ऋषिवर विश्वामित्र जी के अक्लीव अर्थात् उत्साहवर्द्धक वचन को सुनकर 'मुझे निःशङ्क मन से विश्वामित्र के (उपर्युक्त) वचन का पालन करना चाहिए' (ऐसा मन में विचार करते हुए कहने लगे), "अयोध्या में गुरुवरों के मध्य

अवस्थेयम् — अव + स्था + य (यत्) 'ईद्यति' से स्था के आ को ई हुआ (स्थी य)। तब गुण होकर रूप बना।

उद्यतः — उद् + यम् + क्त

अप्रमेयस्य — नञ् (अ) + प्र + मा + य (यत्)। पूर्ववत् रूपसिद्धि हुई। मा = to measure, परिच्छेद करना। नञ् पूर्व होने पर अ हुआ। अपरिच्छेद्य = indeterminable.

'अचो यत्' से यत् प्रत्यय हुआ।

बृहद्रथ = बृहत् + रथ (रथ्या)
नादयन् — नद ण्यन्त
का शत्रन्त रूप।

अरिन्दमः — अरि पूर्वक
दम् धातु से खश् प्रत्यय
हुआ। अरुर्द्विषदजन्तस्य
मुम् से अरि और दम
के बीच मुम् (म्) का आगम
हुआ और मो ऽनुस्वारः
के कारण अनुस्वार बन
कर अनुस्वारस्य ययि
परसवर्णः के द्वारा पर
सवर्ण और न् के रूप में
परिवर्तित हो गया।

पिता महात्मा दशरथ ने मुझे शिक्षा दी है कि आपके वचन की मुझे अवज्ञा नहीं करना चाहिए।" अतः (गौ तथा ब्राह्मणों के हितार्थ एवं देश के सुख के लिए) उपमारहित आपके वचन का पालन करने के लिये मैं तत्पर हूं।

**English Translation**—Listening the manly and inspiring words of the Sage Visvāmitra, Rāma, the son of Dasharatha, said—"This must be done without any hesitation, because it is the command of Visvāmitra. Thus have I been enjoined in Ayodhyā by my high-souled father Dasharatha in the midst of my elders. At the time of departure from Ayodhyā he bade me to carry out the instructions of Maharshi. His words cannnot be disregarded. So I am prepared to execute your commands, O Rishi ! because you are of immeasurable worth."

## संस्कृत-टिप्पणी

**अविशङ्कया**=विशिष्टा शङ्का, विशङ्का न, विशङ्का (नञ् तत्पुरुष समास), तया, अविशङ्कया=शङ्का-रहित मन से या निःशङ्क होकर।

**अप्रमेयस्य**=प्र√मा+यत्=प्रमेय, न प्रमेयः (नञ् तत्पुरुष) अप्रमेयः; तस्य= जिसका माप (निर्धारण) न किया जा सके= अतुलनीय।

**एवमुक्त्वा धनुर्मध्ये बद्ध्वा मुष्टिमरिन्दमः।**
**ज्याघोषमकरोत्तीव्रं दिशम् शब्देन नादयन् ॥१०९॥**

**अन्वयः—एवम् उक्त्वा अरिन्दमः धनुर्मध्ये मुष्टिं बद्ध्वा शब्देन दिशम् नादयन् तीव्र ज्या घोषम् अकरोत्।**

हिन्दी-भाषानुवाद—इस प्रकार कह कर शत्रुओं का दमन करने वाले श्रीरामचन्द्र जी ने धनुष के बीच मुट्ठी बाँध कर बड़ा भारी शब्द किया, जिसकी प्रतिध्वनि से समस्त दिशाएँ गुञ्जायमान हो उठीं ।

**English Translation**—Having spoken thus, Shri Rāma vanquisher of foes, grasped in the middle of his bow and twanging the string, filled all the cardinal points with the resound.

## संस्कृत-टिप्पणी

उक्त्वा=वच्+क्त्वा=कहकर ।

अरिन्दमः=अरि (√ऋ+इन्) √दम्+खच्, मुमागम = शत्रु को वश में करने वाला ।

ज्याघोषम्=ज्यायाः घोषम् (षष्ठी तत्पुरुष)=प्रत्यञ्चा का शब्द ।

तं शब्दमभिनिध्याय राक्षसी क्रोधमूर्छिता ।
उद्धुन्वाना रजो घोरं ताटका राघवावुभौ ॥
अभिदुद्राव काकुत्स्थं लक्ष्मणं च विनेदुषी ॥११०॥

अन्वयः—तं शब्दम् अभिनिध्याय क्रोधमूर्च्छिता राक्षसी ताटका उभौ राघवौ रज उद्धुन्वाना काकुत्स्थं लक्ष्मणं च विनेदुषी अभिदुद्राव ।

हिन्दी-भाषानुवाद—उस शब्द को सुनकर क्रोधातुर राक्षसी ताड़का ने राम और लक्ष्मण पर बहुत अधिक धूल उड़ाई; तदुपरान्त वह यक्षिणी दोनों राजकुमारों पर (विद्युत के सदृश) गरजती हुई झपटी ।

**English Translation**—Contemplating that sound angry Tārakā raised a thick cloud of dust and so, for a

काकुत्स्थ = ककुत्स्थवंशोत्पन्नः। अपत्य प्रत्यय होकर 'तद्धितेष्वचामादेः' के द्वारा आदिवृद्धि (काकुत्स्थ) होकर रूप बना।

अभिनिष्ट्याय — अभि + नि + ष्ट्यै (स्त्या) + य (ल्यप्)

उद् + धु (= हिलाना) शानजन्त रूप

अभिदुद्राव — अभिपूर्वक द्रु धातु का लिट् प्र० पु० एक० का रूप।

विनेदुषी — वि + नद् (णद = शब्दे) का क्वसु प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग रूप। क्वसु लिट् का आदेश होता है। 'लिटः क्वसुः'।

while Shri Rāma and Lakshmana could see nothing. Then, she marched against them, making a terrific yell.

## संस्कृत-टिप्पणी

क्रोधमूर्च्छिता=क्रोधेन-मूर्च्छिता (तृतीया तत्पुरुष)=क्रोध से आतुर। राघवौ=रघोरपत्यं राघवः (रघु+अण्) तौ =रघुवंशी राम और लक्ष्मण ।

**तामापतन्तीं वेगेन विक्रान्तामशनीमिव ।**
**शरेणोरसि विव्याध सा पपात ममार च ॥१११॥**

**अन्वयः—तां विक्रान्ताम् अशनीम् इव वेगेन आपतन्तीं, सा उरसि शरेण विव्याध पपात, ममार च ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—विकराल अशनी के सदृश उसको अपने ऊपर अत्यधिक वेग से झपटते (गिरते) हुए देखकर श्रीरामचन्द्र जी ने अपने बाण से उसके वक्षस्थल को बींध दिया, तब वह गिर गयी और मृत्यु को प्राप्त हुई ।

**English Translation**—With an arrow, Shri Rāmachandra pierced the heart of that wicked yakshini, who was advancing against him with a great speed like a well-thrown thunder, she fell to the ground and expired.

## संस्कृत-टिप्पणी

**शरेण**—शृ+अप्=शरः, तेन=बाण के द्वारा । **उरसि**=√ऋ+असुन्, उत्व, रपर=उरस्, तस्मिन्=वक्षस्थल पर ।

**पपात**=पत्, लिट्, प्रथम पुरुष, एक वचन=गिर पड़ी ।

while Shri Rāma and Lakshmana could see nothing. Then, she marched against them, making a terrific yell.

## संस्कृत-टिप्पणी

क्रोधमूर्च्छिता=क्रोधेन-मूर्च्छिता (तृतीया तत्पुरुष)=क्रोध से आतुर। राघवौ=रघोरपत्यं राघवः (रघु+अण्) तौ =रघुवंशी राम और लक्ष्मण ।

**तामापतन्तीं वेगेन विक्रान्तामशनीमिव ।**
**शरेणोरसि विव्याध सा पपात ममार च ॥१११॥**

**अन्वयः—तां विक्रान्ताम् अशनीम् इव वेगेन आपतन्तीं, सा उरसि शरेण विव्याध पपात, ममार च ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—विकराल अशनी के सदृश उसको अपने ऊपर अत्यधिक वेग से झपटते (गिरते) हुए देखकर श्रीरामचन्द्र जी ने अपने बाण से उसके वक्षस्थल को बींध दिया, तब वह गिर गयी और मृत्यु को प्राप्त हुई ।

**English Translation**—With an arrow, Shri Rāmachandra pierced the heart of that wicked yakshini, who was advancing against him with a great speed like a well-thrown thunder, she fell to the ground and expired.

## संस्कृत-टिप्पणी

**शरेण**—शृ+अप्=शरः, तेन=बाण के द्वारा । **उरसि**=√ऋ+असुन्, उत्व, रपर=उरस्, तस्मिन्=वक्षस्थल पर ।

**पपात**=पत्, लिट्, प्रथम पुरुष, एक वचन=गिर पड़ी ।

ततो मुनिवर, प्रीतस्ताटकावधतोषितः ।
प्रविशन्नाश्रमपदं व्यरोचत महामुनिः ॥११२॥

**अन्वयः**—ततो मुनिवरः महामुनिः प्रीतस् ताटकावधतोषितः आश्रम-पदं प्रविशन् व्यरोचत् ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तदनन्तर मुनिश्रेष्ठ महर्षि विश्वामित्र ने ताड़का के वध से परितुष्ट एवं प्रसन्न मन होकर अपने (उत्तम) सिद्धाश्रम में प्रवेश किया ।

**English Translation**—Then Shri Vishvāmitra, the foremost and best of ascetics, delighted and pleased with the killing of Tārakā, shone resplendently as he entered the hermitage grounds.

## संस्कृत-टिप्पणी

**मुनिवरः**=मुनिषु वरः (सप्तमीतत्पुरुष)=मुनियों में श्रेष्ठ ।

**प्रीतः**=प्री+क्त, वा नत्वाभावः=प्रसन्न होकर ।

**ताटकावधतोषितः**=ताटकायाः वधः (षष्ठी तत्पुरुष) तेन तोषितः=ताड़का राक्षसी के वध से संतुष्ट ।

प्रविवेश ततो दीक्षां नियतो नियतेन्द्रियः ॥ ११३ ॥

**अन्वयः**—ततः नियतो नियतेन्द्रियः दीक्षां प्रविवेश ।

**हिन्दी-भाषानुवादः**—तदुपरान्त अपनी इन्द्रियों (ज्ञानेन्द्रियों एवं कर्मेन्द्रियों) को वश में करके नियमपूर्वक उन्होंने (विश्वामित्र जी ने) दीक्षा में प्रवेश किया (अर्थात् नियमपूर्वक जितेन्द्रिय होकर यज्ञ प्रारम्भ कर दिया) ।

प्रीतः — प्री (प्रीङ् ) + क्त।

तुक् आगम का अनुपस्थित पाया रहा।

प्राविशन् — प्र + विश् + शतृ

प्राविशन्नाश्रमपदम्

प्राविशन् और आश्रमपदम् के बीच 'ङमो ह्रस्वादचि ङमुण्नित्यम्' के द्वारा नुट् (=न्) का आगम हुआ

(ङम् = ङ्, ण्, न्) (ङमुट् = ङम् + उट् = ङ्, ण्, न् + उट् = ङुट्, णुट्, नुट्)

व्यरोचत = वि + रुच् (= दीप्तौ) {भ्वादि० की धातु} का लङ् का प्र० पु० एक० का रूप।

महामुनेः — काश्यप मुनि-रूप।

प्रागत – प्र + गम् + क्त।

विब्रुवाणौ – वि + ब्रू + शानच्, पु० प्र० द्विव०।

प्रभवावताम् – प्रभि + भव का लोट् प्र० पु० द्विव० का रूप।

कालो गतो – समय का भावेन भावलक्षणम् से सप्तमी हुई।

**English Translation**—Then he entered to his Diksha with his senses (external and internal) under control.

## संस्कृत-टिप्पणी

दीक्षाम्=दीक्ष+अ+टाप्, ताम्=सोमयागादि के संकल्पपूर्वक अनुष्ठान में । **नियतः**=नि+यम्+क्त=नियम द्वारा स्थिर । **नियतेन्द्रियः**= नियतानि इन्द्रियाणि यस्य सः (बहुव्रीहि समास)=जिसने अपनी इन्द्रियों को नियन्त्रित कर लिया है ।

**अथ काले गते तस्मिन् षष्ठेऽहनि तथागते ।**
**तथा मायां विकुर्वाणौ राक्षसावभ्यधावताम् ।। ११४ ।।**

**अन्वयः**—अथ काले गते तथा तस्मिन् षष्ठेऽहनि आगते तथा मायां विकुर्वाणौ राक्षसौ अभ्यधावताम् ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—इस प्रकार कुछ समय (पाँच दिन) निर्विघ्न व्यतीत हो जाने पर छठवें दिन राक्षसी माया करते हुए दोनों राक्षस (मारीच और सुबाहु) उसी प्रकार (पूर्ववत् ही) आकाश में दौड़ने लगे ।

**English Translation**—Then, after passing five days without interruption and on the advent of the sixth day, two Rākshasas (Mārich and Subāhu), practising magical arts, hurried thither.

## संस्कृत-टिप्पणी

**तथा**=तद्+थाल् ('प्रकार वचने थाल्')=उसी प्रकार से ।
**मायाम्**=मीयते अनया, √मा+य+टाप्, ताम्=छल-छद्म को ।

**तावापतन्तौ सहसा दृष्ट्वा राजीवलोचनः ।**
**मानवं परमोदारमस्त्रं परमभास्वरम् ।**

चिक्षेप परमक्रुद्धो मारीचोरसि राघवः ॥ ११५ ॥

**अन्वयः**—सहसा तौ आपतन्तौ दृष्ट्वा परमक्रुद्धः राजीवलोचनः राघवः परमोदारम् परमभास्वरम् अस्त्रं मानवं मारीचोरसि चिक्षेप ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—अचानक ही उन दोनों (मारीच और सुबाहु) को अपनी ओर शीघ्रता से आते हुए देखकर अत्यधिक क्रोधित राजीव-लोचन श्री रामचन्द्रजी ने अत्यन्त उदार एवं कान्तियुक्त मानवास्त्र को (धनुष पर चढ़ाकर) मारीच के वक्षस्थल में मारा ।

**English Translation**—Beholding them appear suddenly and rushing them towards him, the lotus-eyed Shri Rāmachandra, with extreme anger, hurled at the breast of Māricha, the shining and powerful Mānavāstra of great effulgence.

## संस्कृत-टिप्पणी

**दृष्ट्वा**=दृश+क्त्वा=देखकर ।

**राजीवलोचनः**=राजीवे इव लोचने यस्य सः (बहुब्रीहि समास) =कमल के समान नेत्रों वाले (अर्थात् श्री रामचन्द्रजी) ।

**परमभास्वरम्**=परमं भास्वरम् (√भास्+वरच्)=अत्यन्त दीप्ति-मान । **राघवः**=रघोः अपत्यम्, रघु+अण्=रघु के वंशज श्री रामचन्द्र जी ।

स तेन परमास्त्रेण क्षिप्तः सागरसम्प्लवे ॥११६॥

**अन्वयः**—तेन परमास्त्रेण सः सागरसम्प्लवे क्षिप्तः ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—उस परमास्त्र (मानवास्त्र) के लगने से (घायल होकर) वह (मारीच) समुद्र की लहरों पर जा गिरा । (वह समुद्र वहाँ से सौ योजन की दूरी पर स्थित है) ।

**English Translation**—By that great weapon (Mānavāstra), he was thrown on the waves of the ocean.

## संस्कृत-टिप्पणी

क्षिप्त=क्षिप्+क्त=फेंक दिया ।

सागरसंपल्वे=सागरस्य (सगर+अण्, तस्य) संप्लवः (सम् √प्लु+अप् (षष्ठी तत्पुरुष), तस्मिन्=सागर की तरङ्गों पर ।

**संगृह्यास्त्रं ततो रामो दिव्यमाग्नेयमद्भुतम् ।[1]**
**सुबाहूरसि चिक्षेप स विद्धः प्रापतद्भुवि ॥११७॥**

**अन्वयः—ततो राम अद्भूतं दिव्यम् आग्नेयास्त्रं संगृह्य सुबाहूरसि चिक्षेप, विद्धः स भुवि प्रापतत् ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तदनन्तर श्री रामचन्द्र जी ने अद्भुत एवं दिव्य आग्नेयास्त्र को ग्रहण करके सुबाहु के हृदय (वक्षःस्थल) में मारा, उसमें बिंधा हुआ वह पृथ्वी पर (धड़ाम से) गिर पड़ा ।

**English Translation**—Then, seeing the divine and wonderful fire-weapon (Agneyāstra), he discharged it at the breast of Subāhu. Pierced by it, he straight way fell to the grounds.

## संस्कृत-टिप्पणी

संगृह्य=सम्√गृह्+क्त्वा-ल्यप्=ग्रहण करके ।

विद्धः=व्यध्+क्त=घायल किया हुआ ।

---

१. 'विगृह्य सुमहच्चास्त्रमाग्नेयं रघुनन्दनः' इति पाठान्तरम् ॥

**स हत्वा राक्षसान् सर्वान् यज्ञघ्नान् रघुनन्दनः ।**
**ऋषिभिः पूजितस्सम्यग्[१] यथेन्द्रो विजयी[२] पुरा ॥११८॥**

**अन्वयः**—यज्ञघ्नान सर्वान् राक्षसान् हत्वा स रघुनन्दन. (तत्र) ऋषिभिः सम्यग् पूजितः यथा पुरा विजयी इन्द्रः ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—उन यज्ञ-विघ्नकारी समस्त राक्षसों को मारने के उपरान्त उन श्री रामचन्द्रजी की ऋषियों ने उसी प्रकार पूजा की जिस प्रकार प्राचीन काल में विजयी इन्द्र की पूजा की गयी थी ।

**English Translation**—Thus by slaying the obstructors of the sacrifice did Shri Raghunandan (the delight of the Raghus) bring delight to the hearts of the sages and was worshipped by them as was formerly the victorious Indra.

## संस्कृत-टिप्पणी

हत्वा=हन्+क्त्वा=मारकर ।

**यज्ञघ्नान्**=इज्यते हविर्दीयतेऽत्र, इज्यन्ते देवता अत्र वा, √यज्+नङ्=यज्ञः, तम् हन्ति, यज्ञघ्नः, तान्=वे राक्षस जो यज्ञ कार्यों में बाधा पहुँचाते हैं । **रघुनन्दनः**=लङ्घति ज्ञानसीमां प्राप्नोति,√लङ्घ्+कु, न लोप, लस्य रः, रघोः अपत्यम्, रघु+अण्, तस्य लुक्=रघोः नन्दनः =रघुनाथ (श्रीरामचन्द्र जी) ।

**अथ यज्ञे समाप्ते तु विश्वामित्रो महामुनिः ।**
**निरीतिका दिशो दृष्ट्वा काकुत्स्थमिदमब्रवीत् ॥११९।**

**अन्वयः**—अथ यज्ञे समाप्ते तु महामुनिः विश्वामित्रः निरीतिका दिशो दृष्ट्वा काकुत्स्थम् इदम् अब्रवीत् ।

---

१. 'पूजितस्तत्र' इति पाठान्तरम् ।
२. 'विजये' इति पाठान्तरम् ॥

महाबाहो — सम्बोधन
में महाबाहु। महान्
बाहुरस्य इति महा
बाहुः। बहु०। आन्महतः
समानाधिकरणजातीययोः
से महान् का महा
बन गया।

हिन्दी-भाषानुवाद—तदनन्तर यज्ञ के समाप्त होने पर महामुनि विश्वामित्र जी ने उपद्रव-रहित (दसों) दिशाओं को देखकर श्री रामचन्द्र जी से यह कहा :

**English Translation**—Then, after the sacrifice had been successfully completed. Perceiving all the (ten) directions (the whole world) to be freed from the interference of the asuras, Maharshi Vishvāmitra said to Rāma :

**संस्कृत-टिप्पणी**

काकुत्स्थम्=ककुत्स्थ+अण्=ककुत्स्थ वंश में उत्पन्न श्री रामचन्द्र जी।

**"कृतार्थोऽस्मि महाबाहो कृतं गुरुवचस्त्वया" ॥१२०॥**

अन्वयः—"(हे) महाबाहो ! कृतार्थोऽस्मि, त्वया गुरुवचः कृतम्।"

हिन्दी-भाषानुवाद—"हे महाबाहु ! (आज) मैं कृतार्थ हुआ, तुमने गुरु के वचनों (आदेश) का पालन किया।"

**English Translation**—"O mighty-armed Prince ! (today) I have fulfilled my spiritual purpose, you have obeyed the commands of your Guru perfectly."

**संस्कृत-टिप्पणी**

कृतम्=कृ 'करणे'+क्त=(पालन) कर दिये।
गुरुवचः=गुरोः वचः (षष्ठी तत्पुरुष)=गुरु के वचन।

**''मैथिलस्य नरश्रेष्ठ जनकस्य भविष्यति।**
**यज्ञः परमधर्मिष्ठस्तस्य यास्यामहे वयम्॥**

त्वं चैव नरशार्दूल सहास्माभिर्गमिष्यसि ।
अद्भुतं च धनूरत्नं तत्र त्वं[1] द्रष्टुमर्हसि" ॥१२१॥

**अन्वयः**—"(हे) नरश्रेष्ठ ! मैथिलस्य जनकस्य परमधार्मिष्ठः यज्ञः भविष्यति, तस्य वयं यास्यामहे । (हे) नरशार्दूल ! त्वं च अस्माभिः सह एव गमिष्यसि । तत्र त्वं अद्भुतं धनूरत्नं द्रष्टुम् अर्हसि ।"

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"हे पुरुषोत्तम ! मिथिलाधिपति जनक जी के यहाँ एक बड़ा धर्मयुक्त यज्ञ होगा, हम लोग वहाँ जाएँगे । हे नरशार्दूल ! तुम भी हमारे साथ चलोगे । वहाँ तुम एक अद्भुत एवं श्रेष्ठ धनुष भी देख सकोगे ।"

**English Translation**—"O best of men ! there is to be a great and holy sacrifice by king Janaka of Mithilā. We are going thither. O illustrious One ! you should also go along with us, and there you shall see the best and wonderful of all the bows—a marvellous bow."

## संस्कृत-टिप्पणी

**मैथिलस्य**=मिथिला निवासोऽस्य, मिथिला+अण्=राजर्षिजनक । **नरश्रेष्ठः**=नरेषु श्रेष्ठः (सप्तमी तत्पुरुष)=मनुष्यों में श्रेष्ठ । **भविष्यति**= भू धातु, लृट् लकार, प्रथम पुरुष, एक वचन=होगा । **नरशार्दूल**=नरेषु शार्दूल इव=पुरुष-सिंह । **धनूरत्नं**=धनुःषु रत्नम्=धनुषों में सर्वश्रेष्ठ । **द्रष्टुम्**=दृश्+ तुमुन्=देखने के लिए ।

एवमुक्त्वा मुनिवरः प्रस्थानमकरोत्तदा ॥१२२॥

**अन्वयः**—तदा, एवम् उक्त्वा मुनिवरः प्रस्थानम् अकरोत् ।

---

१. 'तत्रैकं' इति पाठान्तरम् ।

धनूरत्नम् — धनुस् + रत्नम्

धनुर् + रत्न, धनु + रत्न,

धनूरत्न।

ससजुषो रुः से स को र होने से धनु के र का लोप ढ्लोपे पूर्वस्य दीर्घोऽणः से धनु के उ को दीर्घ हुआ।

हिन्दी-भाषानुवाद—तदनन्तर, यह कहकर मुनि-प्रवर श्री विश्वा-मित्र जी ने वहाँ से प्रस्थान किया ।

**English Translation**—Then Shri Vishvāmitra, the great ascetic, having related these facts started from there.

## संस्कृत-टिप्पणी

तदा=तस्मिन् काले, तद्+दा=उस समय ।

**ततः प्रागुत्तरां गत्वा रामः सौमित्रिणा सह ।**
**विश्वामित्रं पुरस्कृत्य यज्ञवाटमुपागमत् ॥१२३॥**

**अन्वयः—ततः विश्वामित्रं पुरस्कृत्य सौमित्रिणा सह रामः प्रागुत्तरां गत्वा यज्ञवाटम् उपागमत् ।**

हिन्दी-भाषानुवाद—तदुपरान्त विश्वामित्र जी को आगे करके, लक्ष्मण-सहित श्रीरामचन्द्र जी उत्तर और पूर्व के बीच की दिशा (ईशानकोण) की ओर चलकर राजा जनक के यज्ञ-क्षेत्र में पहुँचे ।

**English Translation**—Thence, preceded by Shri Vishvāmitra, Shri Rāma along with Shri Lakshmana, travelling north-eastwards, reached the sacrificial ground of King Janaka.

## संस्कृत-टिप्पणी

ततः=तद्+तसिल्=तदनन्तर । **गत्वा**=गम्+क्त्वा=जाकर । **सौमित्रिणा**=सुमित्रा+इञ्, तेन (सह)=लक्ष्मण के साथ । यहाँ पर 'सौमित्रि' शब्द के आगे 'सह' आ जाने के कारण उसमें तृतीया विभक्ति हो गयी 'सहयुक्तेऽप्रधाने' इत्यादि सूत्र से ।

विश्वामित्रमनुप्राप्तं श्रुत्वा स नृपतिस्तदा ।
[1]शतानन्दं पुरस्कृत्य पुरोहितमभिनन्दितम् ॥
प्रत्युज्जगाम सहसा कृताञ्जलिरभाषत ॥१२४॥

अन्वयः—तदा स नृपतिः सहसा विश्वामित्रम् अनुप्राप्तं श्रुत्वा पुरोहितं शतानन्दं पुरस्कृत्य अभिनन्दितं प्रत्युज्जगाम्, कृताञ्जलिः अभाषत् ।

हिन्दी-भाषानुवाद—तदनन्तर, श्री विश्वामित्र जी के सहसा आगमन का समाचार सुनकर राजा जनक जी अपने प्रसिद्ध पुरोहित श्री शतानन्द जी को आगे करके (अर्घ्यादि सामान साथ लिये हुए) अभिनन्दन-हेतु वहाँ पहुँचे । तब (अर्घ्यादिपूर्वक कुशलप्रश्नोपरान्त) महाराज जनक जी हाथ जोड़ कर बोले :

**English Translation**—Then, hearing of the arrival of Shri Vishvāmitra, King Janaka, accompanied by his illustrious and unblemished priest, Shri Satānanda, (and many others hastened to that place). After receiving them with a cheerful countenance and with joined palms, he said :

## संस्कृत-टिप्पणी

**श्रुत्वा**=श्रु+क्त्वा=सुनकर । **कृताञ्जलिः**=कृतः अञ्जलिः येन सः (बहुव्रीहि समास)=हाथ जोड़कर ।

"धन्योऽस्म्यनुगृहीतोऽस्मि यस्य मे मुनिपुङ्गवः ।
यज्ञोपसदनं ब्रह्मन् प्राप्तोऽसि मुनिभिस्सह ॥
इमौ कुमारौ भद्रं ते देवतुल्यपराक्रमौ ।
काकपक्षधरौ वीरौ श्रोतुमिच्छामि तत्त्वतः" ॥१२५॥

१. शतानन्द=ये गौतम के पुत्र तथा राजा जनक के पुरोहित थे ।

अन्वयः—"(हे) मुनिपुङ्गवः ! धन्योऽस्मि, अनुगृहीतोऽस्मि ! हे ब्रह्मन् ! यस्य मे यज्ञोपसदनं मुनिभिः सह प्राप्तोऽसि । ते देवतुल्यपराक्रमौ इमौ कुमारौ भद्रम्, काकपक्षधरौ वीरौ तत्त्वतः श्रोतुम् इच्छामि ।"

हिन्दी-भाषानुवाद—"हे मुनिप्रवर ! मैं धन्य और अनुगृहीत हुआ, क्योंकि हे ब्रह्मर्षि ! आज आपने समस्त मुनियों के सहित यज्ञशाला में पदार्पण किया है। आपके आशीर्वाद से इन देवतुल्य पराक्रमी राजकुमारों का कल्याण हो (अर्थात् किसी की नजर न लगे)। काकपक्ष[1] धारण किये हुए ये दोनों कौन (किसके पुत्र) हैं। मैं इनका सम्पूर्ण वृत्तान्त सुनना चाहता हूँ।"

**English Translation**—"O best of ascetics ! Blessed and fortunate am I that thou hast honoured the place of sacrifice with thy presence and the presence of other ascetics. O Divine Sage ! Good betide thee. Now I desire to hear truly about these two princes wearing sidelocks, heroic and equal to gods in prowess."

## संस्कृत-टिप्पणी

**धन्यः**=धन+यत्=भाग्यवान् । **मुनिपुङ्गवः**=मुनिषु पुङ्गवः (सप्तमी तत्पुरुष)=मुनियों में श्रेष्ठ । **श्रोतुम्**=श्रु+तुमुन्=सुनने के लिये । **तत्त्वतः**=तत्त्व+तसिः=सम्पूर्ण रूप से ।

**तस्य तद्वचनं श्रुत्वा जनकस्य महात्मनः ।**
**न्यवेदयन्महात्मानो पुत्रौ दशरथस्य तौ ॥**
**सिद्धाश्रमनिवासं च राक्षसानां वधं तथा ।**
**महाधनुषि जिज्ञासां कर्तुमागमनं तथा ॥१२६॥**

---

१. कनपटी के ऊपर के बड़े-बड़े घुँघराले बालों को काकपक्ष कहते हैं ।

**अन्वयः—'तस्य महात्मनः जनकस्य तद्वचनं श्रुत्वा न्यवेदयन्, तौ महात्मानौ पुत्रौ दशरथस्य, सिद्धाश्रमं निवासं तथा राक्षसानां वधं तथा महाधनुषि जिज्ञासां कर्तुम् आगमनम् ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—उन महात्मा जनक के इस वचन को सुनकर श्री विश्वामित्र जी ने कहा : "ये दोनों महात्मा पुत्र महाराज दशरथ के हैं, इन्होंने सिद्धाश्रम में निवास करके राक्षसों का संहार किया है तथा आपके विशाल धनुष को देखने की जिज्ञासा से यहाँ उपस्थित हुए हैं।"

**English Translation**—Hearing the words of high-souled King Janaka, Shri Vishvāmitra said: "These are the high-souled sons of King Dasharatha. Then he told him of their sojourn at Siddhāsrama, the slaying of all the Rākshasas and of their visit there to become acquainted with the great bow".

## संस्कृत-टिप्पणी

**वचनम्**=वच्+ल्युट्, तद्=वचन को । **सिद्धाश्रमनिवासम्**= सिद्धानां (सिध्+क्त, तेषाम्) आश्रमः (षष्ठी तत्पुरुष), तस्मिन् निवासम् इति सिद्धाश्रमनिवासम् =सिद्धाश्रम में निवास करना । **महा-धनुषि**=महच्च तद् धनुश्च महाधनुः, तस्मिन्=विशाल धनुष-विषयक । **जिज्ञासाम्**= ज्ञा+सन्+अ–टाप्, ताम् =जानने की इच्छा को ।

**एवमुक्तस्तु जनकः प्रत्युवाच महामुनिम् ।।१२७।।**

**अन्वयः—एवम् उक्तः जनकः महामुनिं प्रत्युवाच ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—ऐसा कहने पर, जनक जी ने महर्षि विश्वामित्र को उत्तर दिया ।

**English Translation**—And having said thus, Janaka replied to the great ascetic :

"तदेतन्मुनिशार्दूल धनुः परमभास्वरम् ।
यद्यस्य धनुषो रामः कुर्यादारोपणं मुने ॥
सुतामयोनिजां सीतां दद्यां दाशरथेरहम्" ॥१२८॥

अन्वयः—"(हे) मुनिशार्दूल ! एतद् तद् परमभास्वरं धनुः । (हे) मुने, यदि राम अस्य धनुषः आरोपणं कुर्यात्, अहं अयोनिजां सुतां सीतां दाशरथेः दद्याम् ।"

हिन्दी-भाषानुवाद—"हे मुनिश्रेष्ठ ! यह वही दिव्य आभा-सम्पन्न धनुष है । यदि श्री रामचन्द्र जी ने इस धनुष पर प्रत्यञ्चा चढ़ा दी, तो मैं अपनी अयोनिजा सीता का उनसे विवाह कर दूंगा ।"

**English Translation**—"O best of ascetics ! this is that bow which is highly effulgend and splendour. O Rishi ! Should Shri Rāmachandra be able to string the bow, I will give my daughter Sitā, who is not born of a womb, to him in marriage."

### संस्कृत-टिप्पणी

मुनिशार्दूल=मुनिषु शार्दूल (सप्तमी तत्पुरुष)=मुनियों में शार्दूल (श्रेष्ठ) । आरोपणम्=आसमन्तात् रोपणम् [रुह् + णिच् (रूहःपोऽन्यतरस्याम्' से ह् को प् हो गया) + ल्युट्]=प्रत्यञ्चा को ठीक प्रकार से चढ़ाना ।

विश्वामित्रस्स[1] धर्मात्मा[2] श्रुत्वा जनकभाषितम् ।
'वत्स राम धनुः पश्य' इति राघवमब्रवीत् ॥१२९॥

अन्वयः—स धर्मात्मा विश्वामित्रः जनकभाषितं श्रुत्वा राघवम् अब्रवीत्, 'वत्स राम ! धनुः पश्य' इति ।

---

१. 'विश्वामित्रस्तु' इति पाठान्तरम् ।
२. 'विश्वामित्रः सरामस्तु' इत्यपि पाठभेदः ॥

हिन्दी-भाषानुवाद—राजा जनक जी के वचन सुनकर उन धर्मात्मा विश्वामित्र जी ने श्री रामचन्द्र जी से कहा—'हे वत्स राम ! इस धनुष को देखो' ।

**English Translation**—Hearing the words of Janaka, righteous Sage Vishvāmitra said to Rāghava; 'O Child Rāma ! View this divine bow.'

लीलया स धनुर्मध्ये जग्राह वचनान्मुनेः ।
पश्यतां नृसहस्त्राणां बहूनां रघुनन्दनः ।
आरोपयित्वा धर्मात्मा पूरयामास तद्धनुः ।
तद्बभञ्ज धनुर्मध्ये नरश्रेष्ठो महायशाः ॥१३०॥

अन्वयः—मुनेः वचनात् सः लीलया धनुर्मध्ये जग्राह, बहूनां नृसहस्त्राणां पश्यतां धर्मात्मा रघुनन्दनः तत् धनुः आरोपयित्वा पूरयामास, महायशाः नरश्रेष्ठ तद् धनुः मध्ये बभञ्ज ।

हिन्दी-भाषानुवाद—मुनि ( महर्षि विश्वामित्र ) के वचन सुनकर उन्होंने (श्रीरामचन्द्र जी ने) बिना प्रयास के धनुष को बीच में पकड़ कर उसे उठा लिया तथा सहस्रों मनुष्यों के समक्ष धर्मात्मा श्री रामचन्द्र जी ने उस धनुष पर प्रत्यञ्चा चढ़ा दी । तत्पश्चात् नरश्रेष्ठ महायशस्वी श्री राम ने ज्यों ही प्रत्यञ्चा को खींचा त्यों ही वह धनुष बीच से टूट गया अर्थात् उस धनुष के दो खण्ड हो गए ।

**English Translation**—Hearing the words of the ascetic, Shri Rāmachandra, the delight of the Raghus, grasped the bow in the middle with a slight effort, lifted it up in the presence of thousands of people. Then the righteous-minded Rāma, fixed the string and bent the

bow. Shri Rāmachandra, the foremost of men and of great fame, broke the bow in the middle.

### संस्कृत-टिप्पणी

**वचनान्मुनेः**=वचनात्+मुनेः=मुनि की आज्ञा से (यहाँ पर 'यरोऽनुनासिकेऽनुनासिकोवा' नियम से 'त्' के स्थान पर पंचम अक्षर 'न्', हो गया है । **आरोपयित्वा**=आ+रुह्+णिच्+क्त्वा=चढ़ाकर । (यह आर्ष पाठ है लोक में 'आरोप्य' वनता है ।') **नरश्रेष्ठः**=नरेषु श्रेष्ठः (सप्तमी तत्पुरुष)=मानवों में श्रेष्ठ ।

**तस्य शब्दो महानासीद् राजा विगतसाध्वसः[1] ।**
**उवाच प्राञ्जलिर्वाक्यं वाक्यज्ञो मुनिपुङ्गवः ।।१३१।।**

**अन्वय :—तस्य शब्दो महान् आसीत्, विगतसाध्वसः राजा वाक्यज्ञो मुनिपुङ्गवः प्राञ्जलिः वाक्यं उवाच ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—उस (धनुष) के टूटने का शब्द (वज्र के समान) बहुत जोर से हुआ, भय एवं सन्देह से रहित राजा जनक ने हाथ जोड़कर वाक्यज्ञ मुनिश्रेष्ठ विश्वामित्रजी से करबद्ध होकर यह वाक्य कहा :

**English Translation**—Its sound was very great. With his fear and doubt removed, the King addressed with folded-hands, Maharshi Vishvāmitra, well-versed in speech, thus :

---

१. विगतसाध्वस इत्यनेन रामजामातृकताप्रापकं धनुरारोणमपि न भवेदिति पूर्वं भीतोऽभूदिति गम्यते । (गो०)

## संस्कृत-टिप्पणी

**विगतसाध्वसः**=विगतः साध्वसः यस्य सः (बहुव्रीहि समास) = जिसका भय दूर हो गया है ।

**वाक्यज्ञः**=वाक्यं जानातीति; वाक्य+ज्ञा+क= वाक्य-विशारद ।

"भगवन् दृष्टवीर्यो मे रामो दशरथात्मजः ।
अत्यद्भुतमचिन्त्यं च न तर्कितमिदं मया ॥
जनकानां कुले कीर्तिमाहरिष्यन्ति मे सुता ।
सीता भर्तारमासाद्य रामं दशरथात्मजम् ॥
भवतोऽनुमते ब्रह्मन् शीघ्रं गच्छतु मन्त्रिणः ।
मम कौशिक भद्रं ते [1]अयोध्यां त्वरिता रथैः ॥
राजानं प्रश्रितैर्वाक्यैरानयन्तु पुरं मम" ॥१३२॥

**अन्वयः**—"(हे) भगवन्! मे दशरथात्मजः रामः दृष्टवीर्यः, मया इदम् अत्यद्भुतम्, अचिन्त्यं, न च तर्कितम् । मे सुता सीता दशरथात्मजं रामं भर्तारम् आसाद्य जनकानां कुले कीर्तिम् अहरिष्यन्ति । (हे) ब्रह्मन्! भवतोऽनुमते मंत्रिणः त्वरिता रथैः शीघ्रम् अयोध्यां गच्छतु । ते प्रश्रितैः वाक्यैः राजानं मम पुरम् आनयन्तु । हे कौशिक! भद्रं ते ।"

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"हे भगवन्! मैंने दशरथ के पुत्र श्रीरामचन्द्र जी का पराक्रम देख लिया, राम का यह अत्यन्त अद्भुत कर्म, मुझसे अचिन्तनीय एवं अतर्कित है। मेरी पुत्री सीता दशरथ के पुत्र राम को पति-

---

१. **अयोध्या**=सरयू नदी के तट पर बसी हुई सूर्यवंशी राजाओं की राजधानी अयोध्या या साकेत कहलाती है, जिसमें राजा दशरथ राज्य करते थे । अतः जनक जी ने वृद्ध-मंत्रियों को राम के पाणिग्रहण संस्कार को सम्पन्न बनाने के लिये महाराज के निमंत्रण हेतु अयोध्या भेजा था ।

रूप में प्राप्त करके जनक के कुल में कीर्ति को प्राप्त करावेगी। हे ब्रह्मन्! आपकी आज्ञा से मेरे मन्त्री शीघ्र ही तीव्रवेग वाले रथों पर आरूढ़ होकर मिथिला से अयोध्या को जावें तथा वे राजा दशरथ को विनय-युक्त वाक्यों से मेरे नगर में ले आवें। हे कौशिक! आपका कल्याण हो।"

**English Translation**—"O Blessed Lord ! I have witnessed the unparalleled, wonderful and incontestable heroism of Shri Rāma Chandra, the son of king Dasharatha. This was not anticipated by me. My daughter, the Princess Sitā, shall obtain Prince Rāma, as her lord and add to the glory of dynasty of Janakas. With thy permission, O sage, my messengers in swift chariots shall drive in all haste to Ayodhyā and respectfully relating this event to king Dasharatha, invite him to my capital. O Kaushik, good betide thee."

## संस्कृत-टिप्पणी

**दृष्टवीर्यः**=दृष्टं वीर्यं येन यस्य वा सः (बहुव्रीहि समास)=जिसने वीरता देख ली है। **दशरथात्मजः**=दशरथस्य आत्मजः (आत्म√जन्+ड)=दशरथ का पुत्र। **अचिन्त्यम्**=न चिन्त्यम् (√चिन्त् + णिच् यत्) (नञ् तत्पुरुष) =असोचनीय। **रथैः**=रम्यते अनेन अत्र वा, रम्+क्थन्, तैः ==रथों से।

**जनकेन समादिष्टा दूतास्ते क्लान्तवाहनाः।**
**ददृशुर्देवसंकाशं वृद्धं [1]दशरथं नृपम् ॥१३३॥**

---

१. **दशरथ**—ये रघुवंशी महाराज अज के पुत्र तथा श्री रामचन्द्र जी के पिता थे। ऐसा कहा जाता है कि इनमें दस रथों वाली सेना को पराजित करने की शक्ति विद्यमान थी, इसीलिए इनका नाम दशरथ पड़ा था। वस्तुतः ये एक बहुत अधिक पराक्रमी राजा थे। दशों दिशाओं में जिनका रथ निर्बाध गति से चले, उसे दशरथ कहते हैं अर्थात् जिसका कोई भी विरोधी न हो।

**अन्वयः—जनकेन समादिष्टा क्लान्तवाहनाः ते दूताः देव-संकाशं वृद्धं नृपं दशरथं ददृशुः ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—राजा जनक से आज्ञापित परिश्रान्त-वाहनों (सवारियों) वाले उन दूतों ने (अयोध्या में पहुँचकर) देवोपम वृद्ध राजा दशरथ को देखा ।

**English Translation**—Thus commanded and directed by King Janaka, the heralds with their steeds thoroughly exhausted, saw the old king Dasharatha, shining like a god.

## संस्कृत-टिप्पणी

**क्लान्तवाहनाः**=क्लान्तानि वाहनानि येषां ते (बहुव्रीहि समास) परिश्रान्त सवारियों वाले (वे मन्त्री) । **समादिष्टाः**=सम्यग् रूपेण आदिष्टाः= सम्+आ+दिश्+क्त+जस्=आदेश प्राप्त किये हुए । **दूताः**= दूयते वार्ताविाहनादिना, √दु+क्त, दीर्घ, ते=सन्देश ले जाने वाले ।
**संकाशम्**=सम्√काश्+अच्=समान, **देवसंकाशम्**=देवसदृश । **नृपम्**=नॄन् पाति रक्षति, नृ√पा+क, तम्==राजा (दशरथ)को ।

**राजानं प्रणता[1] वाक्यम् अब्रुवन् मधुराक्षरम् ।।१३४।।**

**अन्वयः—(सर्वे दूताः) राजानं प्रणता मधुराक्षरं वाक्यम् अब्रुवन् :**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—समस्त दूतों ने हाथ जोड़कर अत्यधिक विनम्रता से यह मधुर वचन कहे :

---

१. 'प्रश्रितम्' इति पाठान्तरम् ।

**English Translation**—With humility, they addressed the king with these sweet words :

## संस्कृत-टिप्पणी

राजानम्=राजते शोभते, √राज्+कनिन्=राजन्, तम्=राजा को। प्रणताः=प्र √नम्+क्त+जस्=प्रणाम करते हुए। **मधुराक्षरम्**=मधुराणि अक्षराणि यस्य तत् (बहुव्रीहि समास)= मधुर अक्षरों से युक्त। वाक्यम्=√वच्+ण्यत्, तद्=वचन ।

पृष्ट्वा कुशलमव्यग्रं वैदेहो मिथिलाधिपः ।
कौशिकानुमते वाक्यं भवन्तमिदमब्रवीत् ॥१३५॥

**अन्वयः**—मिथिलाधिपः वैदेहः कुशलमव्यग्रं पृष्ट्वा कौशिकानुमते भवन्तम् इदं वाक्यम् अब्रवीत् :

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"मिथिलाधिपति जनक जी ने आपकी कुशल पूछकर विश्वामित्र जी की अनुमति से आपको यह कहा है :

**English Translation**—(O Illustrious Sovereign !) The Lord of the Kingdom of Mithilā, King Janaka, enquires with affection as to thy well-being, with the consent of the sage Vishvāmitra he sends you the following good tidings :

## संस्कृत-टिप्पणी

**पृष्ट्वा**=√प्रच्छ्+क्त्वा=पूछकर। **अव्यग्रम्**=न व्यग्रं यस्मिन् कर्मणि, तद् यथा तथा=जिसमें व्यग्रता का अभाव है। **वैदेहः**=विदेह+अण्=

विदेहराज जनक जी। मिथिलाधिपः=मिथिलायाः अधिपः=मिथिला के राजा जनक जी ।

"तच्च राजन्[1] धनुर्दिव्यं मध्ये भग्नं महात्मना ।
रामेण हि महावीर[2] यज्ञान्ते[3] जनसंसदि ।।
अस्मै देया मया सीता वीर्यशुल्का महात्मने ।
प्रतिज्ञां तर्तुमिच्छामि[4] तदनुज्ञातुमर्हसि" ।।१३६।।

अन्वयः—"(हे) राजन् ! (हे) महावीर ! महात्मना रामेण यज्ञान्ते जनसंसदि दिव्यं धनुः मध्ये भग्नम् । 'मया वीर्यशुल्का सीता अस्मै महात्मने देया' (अहं) प्रतिज्ञां तर्तुम् इच्छामि, तद् अनुज्ञातुम् अर्हसि ।"

हिन्दी-भाषानुवाद—हे महावीर ! हे राजन् ! महात्मा राम ने यज्ञ के अन्त में विशाल जनसमुदाय के मध्य उस विशालकाय दिव्य-धनुष को बीच से तोड़ डाला है। अतः महात्मा राम के लिए मुझे वीर्य-शुल्का सीता देनी है तथा इस प्रतिज्ञा को मैं पूरी करना चाहता हूँ, सो आप अनुमति दीजिए ।"

**English Translation**—"O king of great strength ! that divine bow has been broken in the middle by the high-souled Shri Rāma, in the presence of people at the close of the sacrifice. To him the high-souled Rāma, have I to give Sitā as the bride whose price is heroism. I desire to fulfil my promise. Pray, give your consent."

१. 'रत्नम्' इति पाठान्तरम् ।
२. 'महाराज' इति पाठान्तरम् । 'महाबाहो' इत्यपि पाठभेदः ।
३. 'महत्यां' इति पाठभेदः ।
४. 'कर्तुमिच्छामि' इति पाठान्तरम् ।

## संस्कृत-टिप्पणी

दिव्यम्=√दिव्+यत्=चमकीला, मनोहर। **भग्नम्**=√भञ्ज्+क्त=टूटा हुआ । **जन-संसदि**=सम्√सद्+क्विप्=संसद्, जनानां संसद्, जन-संसद्, तस्मिन्=जनसमुदाय के मध्य में । **वीर्यशुल्का**=वीरे साधु (वीर+यत्) वीर्यं शुल्कं यस्याः सा=वीर्यशुल्का सीता जी । **प्रतिज्ञाम्**=प्रति √ज्ञा+अङ्+टाप्, ताम्=स्वीकृति या वायदे से। **तर्तुम्**=√तॄ+तुमुन्=तरने के लिए । **अनुज्ञातुम्**=अनु+ज्ञा+तुमुन्=अनुमति की (इच्छा करता हूँ) ।

**दूतवाक्यं तु तच्छ्रुत्वा राजापरमहर्षितः ।**
**गत्वा चतुरहं मार्गं विदेहानभ्युपेयिवान् ॥१३७॥**

**अन्वयः**—तत् दूतवाक्यं श्रुत्वा तु परमहर्षितः राजा चतुरहं मार्गं गत्वा विदेहान् अभ्युपेयिवान् ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—उन दूतों की बातों को सुनकर अत्यधिक प्रसन्न महाराजा दशरथ मार्ग में चार दिन व्यतीत करके जनकपुर में जा पहुँचे ।

**English Translation**—Hearing those words of the heralds, the King, highly delighted, reached the Videha's country, after accomplishing four days' journey.

## संस्कृत-टिप्पणी

**दूतवाक्यम्**=दूतानां वाक्यम् (षष्ठी तत्पुरुषः) =दूतों के वाक्य (वचन) को ।

ततो राजानमासाद्य वृद्धं दशरथं नृपम् ।
उवाच च नरश्रेष्ठो नरश्रेष्ठं मुदान्वितः[१] ॥१३८॥

अन्वयः—ततो मुदान्वितो नरश्रेष्ठो राजानम् आसाद्य नरश्रेष्ठं वृद्धं नृपं दशरथम् उवाच :

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तदनन्तर राजा दशरथ को प्राप्त कर (अर्थात् उनसे मिलकर) परमानन्दित हुए नरश्रेष्ठ राजा जनक जी ने वृद्ध नरश्रेष्ठ महाराज दशरथ से कहा :

**English Translation**—Approaching the aged sovereign Dasharatha, King Janaka, the best of Men, was filled with joy, and addressed him with cheerful words, saying :

## संस्कृत-टिप्पणी

वृद्धम्=$\sqrt{}$वृध+क्त=सम्माननीय वृद्ध (महाराज दशरथ) से ।

"स्वागतं ते महाराज दिष्ट्या प्राप्तोऽसि राघवः ।
ददामि परमप्रीतो वध्वौ ते मुनिपुङ्गव ।
सीतां रामाय भद्रं ते उर्मिलां लक्ष्मणाय च ।
एवं भवतु भद्रं वः कुशध्वजसुते इमे ।
पत्न्यौ भजेतां सहितौ शत्रुघ्नभरतावुभौ" ॥१३९॥

अन्वयः—"(हे) महाराज ! ते स्वागतम् ! (हे) राघव ! दिष्टया प्राप्तोऽसि । (हे) मुनिपुङ्गव ! भद्रं ते । ते परमप्रीतो वध्वौ ददामि रामाय सीता, लक्ष्मणाय उर्मिलां च । एवं भवतु, वः भद्रं, इमे कुशध्वज-सुते शत्रुघ्नभरतौ उभौ सहितौ पत्न्यौ भजेताम् ।"

---

१. 'उवाच वचनं श्रेष्ठो नरश्रेष्ठं मुदान्वितम्' इति पाठान्तरम् ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"हे महाराज ! आपका स्वागत है। हे राघव ! आप मुझे प्रारब्ध (भाग्य) से ही प्राप्त हुए हैं। हे मुनिश्रेष्ठ ! मैं अत्यधिक प्रीतिपूर्वक आपको दो बहुएँ प्रदान करता हूँ। उनमें से सीता तो श्री रामचन्द्र जी के लिए तथा उर्मिला लक्ष्मण जी के लिए देता हूँ। (वसिष्ठ-सहित विश्वामित्र जी के द्वारा भरत और शत्रुघ्न के लिए अन्य दो राजकुमारियों के लिए याचना किये जाने पर राजा जनक ने कहा :) जैसा आप कहते हैं, वैसा ही होगा। आप सब का मङ्गल हो। शत्रुघ्न और भरत ये दोनों राजपुत्र कुशध्वज की पुत्रियों को पत्नीरूप से स्वीकार करें।"

**English Translation**—"O great King ! I bid thee welcome, fortunate indeed am I, O Rāghava ! that thou hast been gracious enough to honour me with thy presence. O best of ascetics ! good betide thee. With great pleasure I give thee two daughters-in-law. To Shri Rāmachandra I give may daughger Sitā and Prince Lakshmana will recieve the Princess Urmilā.

(Hering the magnanimous words of Shri Vishvāmitra echoed by Shri Vasishtha, King Janaka with joined palms humbly said) : Let it be so. Good betide you all. These two daughters of Kushadhvaja, let the inseperable Satrughna and Bharata take their brides."

### संस्कृत-टिप्पणी

शत्रुघ्नभरतौ=शत्रुघ्नश्च भरतश्च तौ (द्वन्द्व समास)=शत्रुघ्न और भरत।

ततः सीतां समानीय सर्वाभरणभूषिताम्।
समक्षमग्नेः संस्थाप्य राघवाभिमुखे तदा।
अब्रवीज्जनको राजा कौसल्यानन्दवर्द्धनम् ॥१४०॥

**अन्वयः**—ततः सर्वाभरणभूषितां सीतां समानीय, तदा राघवाभिमुखे अग्नेः समक्षं संस्थाप्य राजा जनकः कौसल्यानन्दवर्द्धनम् अब्रवीत्।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तदनन्तर समस्त आभूषणों से आभूषित सीता को अग्नि तथा श्री रामचन्द्रजी के समक्ष बैठाकर महाराज जनक ने कौसल्या के आनन्द को बढ़ाने वाले श्रीराम जी से कहा :

**English Translation**—Then, bringing Sitā, adorned with all the ornaments and jewels and placing her in front of the fire and so as to face Shri Rāma, the King Janaka said to Rāma, the promoter of the delight of Kausalyā, thus :

## संस्कृत-टिप्पणी

**सर्वाभरणभूषिताम्**=सर्वाणि आभरणानि, तैः भूषिता, सर्वभरणभूषिता, ताम्=समस्त आभूषणों से आभूषित । **संस्थाप्य**=सम् √स्था णिच्+पुक्+क्त्वा—ल्यप्=बैठाकर । **कौसल्यानन्दवर्धनम्**=आनन्दं वर्धयतीति, आनन्दवर्धनः, कौसल्यायाः आनन्दवर्धनः, तम्=कौसल्या के आनन्द को बढ़ाने वाले श्री रामचन्द्र जी से ।

**"इयं सीता मम सुता सहधर्मचरी तव ।**
**[1]प्रतीच्छ चैनां भद्रं ते पाणिं गृह्णीष्व पाणिना ।।**
**पतिव्रता महाभागा छायेवानुगता सदा ।"**
**इत्युक्त्वा प्राक्षिपद्राजा मन्त्रपूतं जलं तदा ।।१४१।।**

**अन्वयः—"इयं मम सुता सीता, तव सह धर्मचरी, एनां प्रतीच्छ । ते भद्रम्, पाणिना पाणिं गृह्णीष्व (इयं) पतिव्रता, महाभागा सदा छाया इव अनुगता" इति उक्त्वा तदा राजा मन्त्रपूतं जलं प्राक्षिपत् ।**

---

१. प्रतीच्छ—गृहाण (गो०) ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"हे राम ! यह मेरी पुत्री सीता, आज से आपकी सहधर्मचारिणी हुई । इसे ग्रहण कीजिए, अपने हाथ से इसका पाणिग्रहण कीजिए, तुम्हारा कल्याण हो । यह महाभागा पतिव्रता सदैव छाया के समान आपकी अनुगामिनी बनी रहेगी । आप दोनों का मङ्गल हो ।" यह कहकर महाराज जनक ने मन्त्रों द्वारा पवित्र किया हुआ जल दोनों पर छिड़का ।

**English Translation**—"O Rāma ! From today, my daughter Sitā will be thy companion in virtue. Accept her, O Prince, and take her hand in thine. This fortunate princess, faithful and tender, will constantly attend thee, following like a shadow in loving obedience. May you both be happy." Saying this King Janaka sprinkled on them water, purified by mantras.

## संस्कृत-टिप्पणी

**उक्त्वा**=√वच्+क्त्वा=कहकर। **प्राक्षिपत्**=प्र√क्षिप्+लङ् लकार, प्रथम पुरुष, एकवचन=छिड़का । **मन्त्रपूतम्**=मन्त्रैः पूतम् (तृतीया तत्पुरुष)=मन्त्रों के द्वारा पवित्र ।

**साधु साध्विति देवानामृषीणां वदतां तदा ।**
**देवदुन्दुभिनिर्घोषः पुष्पवर्षो महानभूत ॥१४२॥**

**अन्वयः—तदा देवानाम् ऋषीणां 'साधु साधु' इति वदतां देवदुन्दुभिः निर्घोषः महान् पुष्पवर्षो अभूत् ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—उस समय सब देवताओं और ऋषियों के "साधु-साधु" कहने पर देवदुन्दुभि का महान् शब्द और बड़ी भारी पुष्पों की वर्षा हुई ।

**English Translation**—Then, while the gods and the sages exclaimed "Excellent, Excellent" there came

the loud sounding of the celestial drums and great showers of the flowers fell from the sky.

### संस्कृत-टिप्पणी

**देवदुन्दुभिनिर्घोषः**=देवानां दुन्दुभिः (षष्ठी तत्पुरुषः) तस्य निर्घोषः (षष्ठी तत्पु०)=देवताओं की दुन्दुभियों का महान् शब्द। **पुष्पवर्षः**= पुष्पाणां वर्षः (षष्ठी तत्पु०)=पुष्पों की वर्षा।

**एवं दत्त्वा [1]सुतां सीतां मन्त्रोदकपुरस्कृताम्।**
**अब्रवीज्जनको राजा हर्षेणाभिपरिप्लुतः॥१४३॥**

**अन्वयः—एवं मन्त्रोदकपुरस्कृताम् सुतां सीतां दत्त्वा राजा जनकः हर्षेण अभिपरिप्लुतः अब्रवीत् :**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तदनन्तर, इस प्रकार मन्त्र तथा जल से संस्कृत सीता को देकर (अर्थात् उसका श्री राम जी से विवाह करके) राजा जनक ने अत्यधिक प्रसन्न होकर कहा :

**English Translation**—Thus, giving away Sitā with water sanctified by mantras, the King Janaka, overcome (flooded) with pleasure, spoke thus :

### संस्कृत-टिप्पणी

**दत्त्वा**=√दा(दद्)+क्त्वा=देकर।

**"लक्ष्मणमागच्छ भद्रं ते [2]ऊर्मिलामुद्यतां[3] मया।**
**प्रतीच्छ पाणिं गृह्णीष्व मा भूत्कालस्य पर्ययः"॥१४४॥**

---

१. 'तदा' इति पाठान्तरम्।

२. **उर्मिला**=उर्मिला जनक-पुत्री जानकी की सहोदरा थीं। यद्यपि यह चरित्र 'रामायण' में उपेक्षित सा रहा है, परन्तु, वस्तुतः उसका चरित्र सर्वाधिक उदात्त कहा जा सकता है। इसकी उपमा उस सागर से दी जा सकती है, जो अपनी अन्तर्व्यथा को अन्तर्निहित रखते हुए भी अपनी चञ्चल ऊर्मियों से मुस्करा उठा हो।

३. 'उर्मिलां च ममात्मजाम्' इति पाठभेदः।

अन्वयः—"(हे) लक्ष्मण ! ते भद्रम्, आगच्छ, मया उद्यताम् उर्मिलां प्रतीच्छ, पाणि गृह्णीष्व, कालस्य पर्ययः मा भूत् ।"

हिन्दी-भाषानुवाद—"हे लक्ष्मण ! तुम्हारा मङ्गल हो। तुम भी आओ, मेरे द्वारा दी गयी मेरी पुत्री उर्मिला को स्वीकार करो, अपने हाथ से उसका पाणिग्रहण करो। विलम्ब मत करो, जिससे समय का अतिक्रमण न होने पावे ।"

**English Translation**—"O Lakshmana ! Come hither, peace be with thee! Accept Urmilā given away by me. Take in thy hand the hand of my daughter Urmilā. Let there be no delay."

## संस्कृत-टिप्पणी

**पर्ययः**—परित्यज्य शास्त्रलौकिकमर्यादाम् अयः गमनम्, परि√इ+ अच्=ऐसा आचरण जिसमें शास्त्रीय एवं लौकिक मर्यादाओं का अतिक्रमण हो।

**तमेवमुक्त्वा जनको भरतं प्रत्यभाषत[1] ।**
**"पाणिं गृहाण माण्डव्याः पाणिना रघुनन्दन" ॥१४५॥**

अन्वयः—तम् एवम् उक्त्वा जनको भरतं प्रत्यभाषत, "(हे) रघुनन्दन ! पाणिना माण्डव्याः पाणिं गृहाण ।"

हिन्दी-भाषानुवाद—लक्ष्मण जी से ऐसा कहकर महाराज जनक

१. 'चाभ्यभाषत' इति पाठान्तरम ।

the loud sounding of the celestial drums and great showers of the flowers fell from the sky.

### संस्कृत-टिप्पणी

**देवदुन्दुभिनिर्घोषः**=देवानां दुन्दुभिः (षष्ठी तत्पुरुषः) तस्य निर्घोषः (षष्ठी तत्पु०)=देवताओं की दुन्दुभियों का महान् शब्द । **पुष्पवर्षः**= पुष्पाणां वर्षः (षष्ठी तत्पु०)=पुष्पों की वर्षा ।

**एवं दत्त्वा [1]सुतां सीतां मन्त्रोदकपुरस्कृताम् ।**
**अब्रवीज्जनको राजा हर्षेणाभिपरिप्लुतः ।।१४३।।**

**अन्वयः—एवं मन्त्रोदकपुरस्कृताम् सुतां सीतां दत्त्वा राजा जनकः हर्षेण अभिपरिप्लुतः अब्रवीत् :**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तदनन्तर, इस प्रकार मन्त्र तथा जल से संस्कृत सीता को देकर (अर्थात् उसका श्री राम जी से विवाह करके) राजा जनक ने अत्यधिक प्रसन्न होकर कहा :

**English Translation**—Thus, giving away Sitā with water sanctified by mantras, the King Janaka, overcome (flooded) with pleasure, spoke thus :

### संस्कृत-टिप्पणी

**दत्त्वा**=√दा (दद्)+क्त्वा=देकर ।

**"लक्ष्मणमागच्छ भद्रं ते [2]ऊर्मिलामुद्यतां[3] मया ।**
**प्रतीच्छ पाणिं गृह्णीष्व मा भूत्कालस्य पर्ययः" ।।१४४।।**

---

१. 'तदा' इति पाठान्तरम् ।

२. **उर्मिला**=उर्मिला जनक-पुत्री जानकी की सहोदरा थीं । यद्यपि यह चरित्र 'रामायण' में उपेक्षित सा रहा है, परन्तु, वस्तुतः उसका चरित्र सर्वाधिक उदात्त कहा जा सकता है । इसकी उपमा उस सागर से दी जा सकती है, जो अपनी अन्तर्व्यथा को अन्तर्निहित रखते हुए भी अपनी चञ्चल ऊर्मियों से मुस्करा उठा हो ।

३. 'उर्मिलां च ममात्मजाम्' इति पाठभेदः ।

ने भरत से कहा : "हे रघुनन्दन ! तुम भी अपने हाथ से माण्डवी का पाणिग्रहण करो ।"

**English Translation**—Having thus spoken, King Janaka likewise addressed Bharata, saying : "O Delighter of Raghus ! Accept the hand of the Princess Māndavī in your hand."

**शत्रुघ्नं चापि धर्मात्मा अब्रवीज्जनकेश्वरः[1] ।**
**श्रुतकीर्त्या [2]महाबाहो पाणिं गृह्णीष्व पाणिना ॥१४६॥**

**अन्वयः—धर्मात्मा जनकेश्वरः शत्रुघ्नं चापि अब्रवीत् : "(हे) महाबाहो ! पाणिना श्रुतिकीर्त्या पाणिं गृह्णीष्व ।"**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तदनन्तर धर्मात्मा राजा जनक ने शत्रुघ्न से कहा : "हे महाबाहु ! तुम भी श्रुतिकीर्ति का हाथ अपने हाथ में ग्रहण करो ।"

**English Translation**—And then, the righteous-minded Lord of Janakas said to Prince Shatrughna also : "O Great Prince of mighty arms, accept the hand of Shruti Kirti in your hand."

## संस्कृत-टिप्पणी

**शत्रुघ्नम्**—शत्रून् हन्ति, √शद्+क्रुन्=शत्रु√हन्+क=शत्रुओं का नाश करने वाला महाराज दशरथ का चतुर्थ पुत्र ।

---

१. 'अब्रवीन्मिथिलेश्वरः' इति पाठान्तरम् ।

२. 'श्रुतिकीर्तेर्महाबाहो' इति पाठभेदः ।

"सर्वे भवन्तस्सौम्याश्च सर्वे सुचरितव्रताः ।
पत्नीभिस्सन्तु काकुत्स्था मा भूतकालस्य पर्ययः" ॥१४७॥

अन्वयः—"हे काकुत्स्था ! भवतः सर्वे सौम्याः सुचरितव्रताः च पत्नीभिः सन्तु । कालस्य पर्ययः मा भूत् ।"

हिन्दी-भाषानुवाद—हे काकुत्स्थवंशियो ! तुम सब पत्नियों के साथ सौम्य स्वभाव एवं सुन्दर चरित्र वाले होओ । शीघ्र ही पाणि-ग्रहण करो, जिससे कालातिक्रमण न होने पावे ।

**English Translation**—"O Decendants of Kākut-tstha ! Be of amiable nature and well-performed aus-terities, in the company of your wives. (And now) let there be no delay."

[नोटः—इसको मि० ग्रिफिथ ने इस प्रकार अभिव्यक्त किया है—

"Now, Raghu's sons, may all of you,
Be gentle to your wives and true;
Keep well the vows make today,
Not let occassion slip away."

अर्थात् 'हे राजकुमारो ! तुम सब अपनी इन पत्नियों के साथ सदैव अच्छा एवं सत्य व्यवहार करना तथा आज तुम लोग जिस प्रतिज्ञा को करते हो, इसका आजन्म निर्वाह करना । अब विलम्ब मत करो ! ]

## संस्कृत-टिप्पणी

**पत्नीभिः**=पत्युः यज्ञे सम्बन्धो यया, पति+ङीप्, न्, ताभिः= परिणीता स्त्रियों से ।

जनकस्य वचश्श्रुत्वा पाणीन् पाणिभिरस्पृशन् ।
चत्वारस्ते चतसृणां वसिष्ठस्य मते स्थिताः ॥१४८॥

**अन्वयः**—जनकस्य वचश्श्रुत्वा वसिष्ठस्य मते स्थिताः ते चत्वारः पाणिभिः चतसृणां पाणीन् अस्पृशन् ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—महाराज जनक के इस प्रकार के वचन सुनकर वसिष्ठ जी की आज्ञा से उन चारों राजकुमारों ने चारों राजकुमारियों के हाथों को अपने हाथों से ग्रहण किया ।

**English Translation**—Thus, hearing the words of King Janaka, the four princes, under the Visishtha's direction, held the hands of the four princesses with their hands.

## संस्कृत-टिप्पणी

**पाणीन्**=पणायन्ते व्यवहरन्ति अनेन, √पण्+इण्, द्वितीया, बहुवचन=हाथों को । **अस्पृशन्**='स्पृश्' धातु का लङ् लकार प्रथम पुरुष, बहुवचन=स्पर्श (ग्रहण) किया ।

**अग्निं प्रदक्षिणीकृत्य वेदिं राजानमेव च ।**
**[1]ऋषींश्चैव महात्मानः [2]सभार्या [3]रघुसत्तमाः ॥**
**यथोक्तेन तदा[4] चक्रुः विवाहं विधिपूर्वकम् ॥१४९॥**

**अन्वयः—तदा महात्मानः रघुसत्तमाः सभार्या अग्निं, वेदिं, राजानं, ऋषीन् चैव प्रदक्षिणीकृत्य यथोक्तेन विधिपूर्वकं विवाहं चक्रुः ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तदनन्तर उन रघुवंशियों में श्रेष्ठ, महात्मा राजकुमारों ने अपनी भार्याओं के सहित अग्नि, वेदी, राजा तथा ऋषियों की प्रदक्षिणा करके शास्त्रोक्त विधिपूर्वक विवाह किया ।

---

१. 'ऋषींश्चापि' इति पाठान्तरम् ।
२. 'सहभार्या' इति पाठभेदः ।
३. 'रघूद्वहाः' इति पाठभेदः ।
४. 'ततश्चक्रुः' इति पाठान्तरम् ।

**English Translation**—Then, going round the fire, the alter and also the king and the sages, the four high-souled brothers, the best of the Raghus, performed their marriages accompanied by their brides, in accordance with the scriptural injunctions and as directed.

## संस्कृत-टिप्पणी

**अग्निम्**=√अङ्ग+नि, न लोपः=हवन की आग; यह तीन प्रकार की मानी गयी है—गार्हपत्य, आहवनीय तथा दक्षिण । **प्रदक्षिणीकृत्य**=अप्रदक्षिणं कृत्वा; प्रदक्षिणा+च्वि (कृभ्वस्ति योगे सम्पद्यकर्तरि च्विः), सर्वापहारी लोप, ('अस्य च्वौ' से अ को ई)—कृत्य=प्रदक्षिणा करके ।

**अथ रात्र्यां व्यतीतायां विश्वामित्रो महामुनिः ।**
**आपृष्ट्वा तौ च राजानौ जगामोत्तरपर्वतम् ॥१५०॥**

**अन्वयः**—अथ रात्र्यां व्यतीतायां महामुनिः विश्वामित्रो तौ राजानौ पृष्ट्वा उत्तरपर्वतं जगाम ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तदनन्तर रात्रि के व्यतीत हो जाने पर महामुनि विश्वामित्र जी ने, उन दोनों (जनक और दशरथ) राजाओं से पूछकर (तथा रघुवंशी राजकुमारों को आशीर्वाद देकर) हिमालय पर्वत की ओर प्रस्थान किया ।

**English Translation**—Then, the night being past, the great Sage Vishvāmitra took leave of two Kings (Janaka and Dasharatha) and blessing the princes and their sire, departed for the Himālayas, the northern mountain, to meditate there.

## संस्कृत-टिप्पणी

**आपृष्ट्वा**=आ+√प्रच्छ्+क्त्वा=पूछकर। यह आर्ष प्रयोग है, क्त्वा को ल्यप् न हुआ।) **राजानौ**=राजते शोभते; √राज्+कनिन्, तौ=दोनों (दशरथ और जनक) राजाओं से।

**राजाऽप्ययोध्याधिपतिः सहपुत्रैर्महात्मभिः।**
**ऋषीन् सर्वान् पुरस्कृत्य जगाम सबलानुगः[1] ॥१५१॥**

**अन्वयः**—**सर्वान् ऋषीन् पुरस्कृत्य अयोध्याधिपतिः राजाऽपि महात्मभिः पुत्रैः सह सबलानुगः जगाम।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—अयोध्याधिपति राजा दशरथ महात्मापुत्रों सहित समस्त ऋषियों को आगे करके सेनासहित चल दिया।

**English Translation**—The King Dasharatha, the lord of Ayodhyā, too, accompanied by his high-souled sons, went away, preceded by all the ascetics and followed by the army.

## संस्कृत-टिप्पणी

**अधिपतिः**=अधि√पा+डति=शासक; अयोध्यायाः अधिपतिः **अयोध्याधिपतिः**=अयोध्या के शासक; **पुरस्कृत्य**=√पुरस्+कृ+क्त्वा—ल्यप्=आगे करके।

**ददर्श भीमसंकाशं जटामण्डलधारिणम्।**
**भार्गवं जामदग्न्यं[2] तं[3] राजवंशविमर्दनम्[4] ॥१५२॥**

---

१. 'सबलान्वितः' इति पाठान्तरम्।
२. 'जामदग्न्येयं' इति पाठान्तरम्।
३. 'राजा' इति पाठभेदः।
४. 'राज-राजविमर्दनम्' इति पाठभेदः।

**अन्वयः**—**राजा जटामण्डलधारिणं राजवंशविमर्दनं भीमसङ्काशं भार्गवं जामदग्न्यं ददर्श ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तब राजा दशरथ ने जटामण्डल धारण किये हुए राजाओं के वंश का मर्दन करने वाले, भयंकर रूप धारण किये हुए भृगुवंशी जमदग्नि जी के पुत्र परशुराम जी को देखा ।

**English Translation**—King Dasharatha saw the son of Jamadagni and the descendant of Bhrigu, of a terrible aspect wearing matted locks, the destroyer of the kingly race.

## संस्कृत-टिप्पणी

**राजवंशविमर्दनम्**=राज्ञां वंशः (षष्ठी तत्पुरुष), तेषां विमर्दनम् (षष्ठी तत्पु०)=राजाओं के वंश का विमर्दन करने वाले ।

**तं दृष्ट्वा भीमसंकाशं ज्वलन्तमिव पावकम् ।**
**ऋषयो राम रामेति वचो[1] मधुरमब्रुवन् ॥१५३॥**

**अन्वयः**—**पावकम् इव ज्वलन्तं भीमसङ्काशं तं दृष्ट्वा ऋषयो 'राम राम' इति मधुरं वचः अब्रुवन् ।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—प्रज्वलित अग्नि के सदृश दीप्त एवं भयंकर आकृति वाले उन परशुराम जी को देखकर ऋषियों ने (अर्घ्य लेकर) 'राम राम' ऐसी मधुर वाणी को उच्चरित किया ।

**English Translation**—On seeing Shri Parashu Rāma, of terrible aspect, glowing like burning fire, the ascetics spoke the sweet words "Rāma, Rāma."

---

१. 'मधुरं वाक्यमब्रुवन्' इति पाठान्तरम् ।

## संस्कृत-टिप्पणी

दृष्ट्वा=√दृश् + क्त्वा=देखकर । पावकम्=√पू + ण्वुल्=अग्नि ।

रामं दाशरथिं रामो जामदग्न्योऽभ्यभाषत ॥१५४॥

अन्वयः—जामदग्न्यो रामः दाशरथिं रामम् अभ्यभाषत :

हिन्दी-भाषानुवाद—जमदग्नि पुत्र परशुराम जी ने दशरथनन्दन श्री रामचन्द्र जी से (इस प्रकार) कहा :

**English Translation**—Shri Parashu Rāma, the son of Jamadagni, addressed Shri Rāma Chandra, the son of king Dasharatha thus :

## संस्कृत-टिप्पणी

अभ्यभाषत=अभि + √भाष् + लङ् लकार, प्रथम पुरुष, एकवचन=बोले ।

"रामदाशरथे रामवीर्यं ते श्रूयतेऽद्भुतम् ।
धनुषो भेदनं चैव निखिलेन मया श्रुतम् ॥
तच्छ्रुत्वाऽहमनुप्राप्तो धनुर्गृह्यापरं शुभम् ।
तदिदं घोरसंकाशं जामदग्न्यं महद्धनुः ।
पूरयस्व शरेणैव स्वबलं दर्शयस्व च" ॥१५५॥

अन्वयः—"(हे) दाशरथे राम ! ते अद्भुतं वीर्यं श्रूयते । धनुषो भेदनं चैव मया निखिलेन श्रुतम् । तच्छ्रुत्वा अहम् अपरं शुभं धनुः गृह्य अनुप्राप्तः । इदं तद् घोरसङ्काशं जामदग्न्यं महद्धनुः शरेण एव पूरयस्व, स्वबलञ्च दर्शयस्व ।"

हिन्दी-भाषानुवाद—"हे दशरथनन्दन राम ! तेरा पराक्रम अद्भुत

सुना जाता है तथा धनुष तोड़ने का वृत्तान्त भी मैंने सम्पूर्णतया सुना है। उस (धनुष-भेदन) को सुनकर मैं अत्यन्त सुन्दर जमदग्नि जी का धनुष लेकर उपस्थित हुआ हूँ (अथवा जामदग्न्य नामक धनुष लेकर आया हूँ)। यह अत्यधिक भयंकर एवं विशाल जामदग्न्य धनुष है। इस पर तीर चढ़ाओ और अपना पराक्रम प्रदर्शित करो।"

**English Translation**—"O Rāma, O illustrious Hero, the Son of King Dasharatha, I have heard of thy great prowess. I have also been acquainted with thy heroic deed, the breaking of the bow at Janakapura. Having heard of thine achievement, I, taking this highly auspicious bow, have come hither, with this terrible-looking great bow, belonging to Jamadagni, show thy strength, O Rāma, and placing an arrow on it, discharge it."

## संस्कृत-टिप्पणी

**भेदनम्**=√भिद्+ल्युट्=√भञ्ज करना। **श्रुतम्**=√श्रु+क्त=सुन लिया है। **अनुप्राप्तः**=अनु+प्र+आप्+क्त=उपस्थित हुआ हूँ।

**श्रुत्वा तज्जामदग्न्यस्य वाक्यं दाशरथिस्तदा।**
**आरोप्य स धनू रामः शरं सज्यं चकार ह ॥१५६॥**

**अन्वयः**—तदा जामदग्न्यस्य तद्वाक्यं श्रुत्वा दाशरथिः स रामः धनू शरं आरोप्य सज्यं चकार।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—तदनन्तर परशुराम जी के उस कथन को सुनकर दशरथनन्दन उन श्री रामचन्द्र जी ने धनुष पर बाण चढ़ाया, तथा धनुष-सहित तीर को खींचा।

**English Translation**—Then, hearing those words

of Shri Parashurāma, the son of Jamadagni, Shri Rāmachandra, the son of King Dasharatha, strung the bow and drew the arrow.

संस्कृत-टिप्पणी

आरोप्य—आ + √रुह् + क्त्वा—ल्यप् = (प्रत्यञ्चा) चढ़ाकर ।

तेजोभिहतवीर्यत्वाज्जामदग्न्यो[1] जडीकृतः ।
रामं कमलपत्राक्षं मन्दं मन्दमुवाच ह ॥१५७॥

**अन्वयः**—तेजोभिहतवीर्यत्वात् जडीकृतः जामदग्न्यः कमलपत्राक्षं रामं मन्दं मन्दम् उवाच ।

**हिंदी-भाषानुवाद**—श्री रामचन्द्रजी के तेज से पराक्रमहीन होने के कारण जड़ीकृत जमदग्निपुत्र श्री परशुराम जी, कमलनेत्र दशरथ-नन्दन श्री रामचन्द्र जी से (इस प्रकार) मन्द-मन्द स्वर में बोले :

**English Translation**—Deprived of his glory and powerless, Shri Parashurāma the son of Jamadagni, with a humble entreaty, addressed the lotus-eyed Shri Rāma thus :

संस्कृत-टिप्पणी

**जडीकृतः**=अजडः जडः कृतः, जडीकृतः=जड + च्वि (अभूततद्भावे) + कृ + क्त=निश्चेतन से होकर । **कमलपत्राक्षम्**=कमलपत्रे इव अक्षिणी यस्य सः, तम्=कमलनयन राम से ।

"अक्षयं मधुहन्तारं जानामि त्वां सुरोत्तमम्[2] ।
धनुषोऽस्य परामर्शात्[3] स्वस्ति तेऽस्तु परन्तप" ॥१५८॥

---

१. 'तेजोभिर्गत' इति पाठान्तरम् ।
२. 'सुरेश्वरम्' इति पाठान्तरम् ।
३. परामर्शात्=ग्रहणात् (गो०) ॥

**अन्वयः**—"(हे) परन्तप ! अस्य धनुषः परामर्शात् त्वां मधुहन्तारम्, अक्षयं, सुरोत्तमं जानामि । ते स्वस्ति अस्तु !"

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"हे परन्तप ! इस धनुष के ग्रहण से (मैं) आपको मधु राक्षस को मारने वाला, अविनाशी (कभी न नष्ट होने वाला) सुरोत्तम (समस्त देवताओं में उत्तम अर्थात् भगवान् विष्णु) समझता हूँ। (हे परन्तप !) आपका मङ्गल हो ।"

**English Translation**—"From the way in which thou hast wielded this bow, I know thee to be the Foremost of Celsestials (or Vishnu Himself), the Imperishable and the slayer of the demon Madhu. Good betide thee, O vanquisher of foes !

## संस्कृत-टिप्पणी

**अक्षयम्**=√क्षि+अच्=क्षयः, न क्षयः यस्य सः, तम् अक्षयम् (नञ् बहुव्रीहि)=अविनाशी । **मधुहन्तारम्**=मन्यन्ते विशेषण जनाः, √मन्+उ+ध अन्तादेश, मधराक्षसः, तस्य (मधोः) हन्तारम् (षष्ठी तत्पुरुष)=मधु नामक राक्षस का वध करने वाले (भगवान विष्णु) । **सुरोत्तमम्**=सुरेषु उत्तमम्=देवताओं में श्रेष्ठ । **परन्तपः**=परान् शत्रून् तापयति, पर√तप्+णिच्+खच्, ह्रस्व, मुम्=शत्रुओं को ताप देने वाला ।

न चेयं मम[1] काकुत्स्थ व्रीडा भवितुमर्हति ।
त्वया त्रैलोक्यनाथेन यदहं विमुखीकृतः ॥१५९॥

---



१. तव इति पाठान्तरम् ।

**अन्वयः**—"(हे) काकुत्स्थ ! अस्य इयं व्रीडा भवितुं न अर्हति, यत् त्रैलोक्यनाथेन त्वया अहं विमुखीकृतः ।"

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"हे काकुत्स्थ (ककुत्स्थकुलोत्पन्न) ! मुझे यह (आपसे पराजित होने से उत्पन्न) लज्जा नहीं होगी; क्योंकि त्रैलोक्यनाथ (तीनों लोकों के पालन करने वाले अर्थात् विष्णु), आपके द्वारा मुझे हराया गया है ।"

**English Translation**—"O Kākutstha ! Nor is this a shame to me, that, by thee, Lord of the three worlds, I should be humbled. (Or to be defeated by thee is no ignominy)."

## संस्कृत-टिप्पणी

**त्रैलोक्यनाथेन**=त्रयाणां लोकानां समाहारः (द्विगु समास); त्रिलोकी+ ष्यञ्; त्रैलोक्यस्य नाथः (षष्ठी तत्पुरुष) तेन=तीनों लोकों के पालन करने वाले अर्थात् भगवान् विष्णु के द्वारा । **विमुखीकृतः**=अविमुखः विमुखः कृतः; विमुख+च्वि (अभूततद्भावे च्विः)+√कृ+क्त= विमुख (पराजित) किये गये ।

**"शरमप्रतिमं राम मोक्तुमर्हसि सुव्रत ।**
**शरमोक्षे गमिष्यामि महेन्द्रं पर्वतोत्तम्" ॥१६०॥**

**अन्वयः**—"(हे) सुव्रत राम ! अप्रतिमं शरं मोक्तुम् अर्हसि, शरमोक्षे पर्वतोत्तमं महेन्द्रं गमिष्यामि ।"

**हिन्दी-भाषानुवाद**—"हे सुव्रत राम ! अब आप इस अनुपम बाण को छोड़ दीजिए । बाण छोड़ते ही, मैं पर्वतश्रेष्ठ महेन्द्र को प्रस्थान करूँगा ।"

**English Translation**—"O Virtuous Prince Rāma !

of noble vows, discharge thy matchless arrow. On its release, I will return to the Mahendra Mountain, the best of all the mountains."

### संस्कृत-टिप्पणी

**अप्रतिमम्**=नास्ति प्रतिमा यस्य, तम्=जिसकी तुलना न हो सके। **मोक्तुम्**=मुच्+तुमुन्। ['कालसमयवेलासु तुमुन्' सूत्र से तुमुन् (तुम्) प्रत्यय हुआ, उ को ओ गुण हो गया]=छोड़ना। **शरमोक्षे**=√मोक्ष+घञ्, शरस्य मोक्षः, शरमोक्षः, तस्मिन्, शरमोक्षे=बाण के छोड़ने पर।

**तथा ब्रुवति रामे तु जामदग्न्ये प्रतापवान्।**
**रामो दाशरथिश्श्रीमांश्चिक्षेप शरमुत्तमम् ॥१६१॥**

**अन्वयः—जामदग्न्ये रामे तथा ब्रुवति श्रीमान् प्रतापवान् दाशरथिः रामः उत्तमं शरं चिक्षेप।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—जमदग्निपुत्र परशुराम जी के ऐसा कहने पर कान्ति-सम्पन्न प्रतापी दशरथनन्दन श्री रामचन्द्रजी ने उत्तम बाण छोड़ दिया।

**English Translation**—When Shri Parashurāma, the son of Jamadagni said thus, Shri Rāmachandra, the son of king Dasharatha, endowed with brilliance and prosperity, threw (let fly) that excellent arrow.

### संस्कृत-टिप्पणी

**ब्रुवति**=√ब्रू+शतृ, सप्तमी एकवचन=कहने पर। **प्रतापवान्**=प्रताप+मतुप्, वत्व=प्रतापवत्, प्रथमा, एकवचन=गौरवान्वित। **दाशरथिः**=दशरथ+इञ्=दशरथपुत्र श्री रामचन्द्रजी।

**स हतान् दृश्य रामेण स्वाँल्लोकांस्तपसाऽऽर्जितान् ।**
**जामदग्न्यो जगामाशु महेन्द्रं पर्वतोत्तमम् ॥१६२॥**

**अन्वयः**—स जामदग्न्यः तपसाऽऽर्जितान् स्वान् लोकान् रामेण हतान् दृश्य आशु पर्वतोत्तमं महेन्द्रं जगाम ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—वे जमदग्निनन्दन परशुराम तपस्या के द्वारा अर्जित अपने लोकों को श्री रामचन्द्र जी के द्वारा नष्ट हुए देखकर शीघ्र ही पर्वतोत्तम महेन्द्र को चले गए ।

**English Translation**—Beholding the destruction of all the regions earned by his austerities (penance) by Shri Rāmachandra, Shri Parashurāma, the son of Jamadagni, proceeded quickly to Mahendra, the best of all the mountains.

## संस्कृत-टिप्पणी

दृश्य=√दृश्+क्यप्=देखकर । **जामदग्न्यः** =जमदग्नि+यञ्=जमदग्निनन्दन परशुराम जी । आशु=अश्+उण्=शीघ्र ही ।

**'गतो राम' इति श्रुत्वा हृष्टः प्रमुदितो नृपः ।**
**पुनर्जातं तदा मेने पुत्रमात्मानमेव च ॥१६३॥**

**अन्वयः**—'रामः गतः' इति श्रुत्वा हृष्टः प्रमुदितः नृपः तदा आत्मानं पुत्रञ्च पुनर्जातम् एव मेने ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—'परशुराम चले गये' यह सुनकर हर्षित एवं प्रमुदित राजा दशरथ तब (उस समय) अपने को तथा अपने पुत्र को पुनर्जात (पुनः उत्पन्न हुए के सदृश) समझने लगा ।

**English Translation**—Having heard that Shri Parashurāma, the son of Jamadagni, had gone, King

Dasharatha then felt joy and great jubilation and regarded himself and his son as having been born once again.

## संस्कृत-टिप्पणी

**गतः**=√गम्+क्त=चला गया । **प्रमुदितः**=प्रकर्षेण मुदितः; प्र+√मुद्+क्त=अतिशय आह्लादित । **पुनर्जातम्**=पुनः+√जन्+क्त=पुनः उत्पन्न हुए । **आत्मानम्**=√अत्+मनिण्=आत्मन्, तम्=अपने को ।

**चोदयामास तां सेनां जगामाशु ततः पुरीम् ॥१६४॥**

**अन्वयः**—(सः) तां सेनां चोदयामास, ततः पुरीम् आशु जगाम ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—महाराज दशरथ ने अपनी सेना को आगे बढ़ने की आज्ञा दी, तदनन्तर (प्रेरित किये जाने पर) शीघ्र ही वे अयोध्यापुरी में पहुँच गये ।

**English Translation**—He directed his army to proceed and quickly reached his (Capital) city Ayodhyā.

**कुमाराश्च महात्मानो वीर्येणाप्रतिमा भुवि ।**
**कृतदाराः कृतास्त्राश्च सधनास्ससुहृज्जनाः ॥**
**शुश्रूषमाणाः पितरं वर्तयन्ति नरर्षभाः ॥१६५॥**

**अन्वयः**—नरर्षभाः महात्मानः, भुवि वीर्येण अप्रतिमा, कृतदाराः, कृतास्त्राः, सधनाः, ससुहृज्जनाः, पितरं शुश्रूषमाणाः वर्तयन्ति ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—नरश्रेष्ठ चारों महात्मा राजकुमार (राम, लक्ष्मण, भरत और शत्रुघ्न) पृथ्वी में अप्रतिम वीर, विवाहित, अस्त्र-शस्त्र धारण किये हुए, धन-धान्य-सम्पन्न एवं मित्रों सहित अपने

पिता राजा दशरथ की पूजा करते हुए (सुखपूर्वक) निवास करने लगे।

**English Translation**—The four high-souled sons (Rāma, Lakshamana, Bharata and Shatrughna), the foremost of men, matchless in strength throughout the world, possessed of brides, weapons, wealth and friendly relations, passed their time in attendance on their aged sire.

## संस्कृत-टिप्पणी

**पितरम्**='पितृ' शब्द की द्वितीया विभक्ति का एक वचन=पिता को। **वर्तयन्ति**='वृत्' धातु का णिच्—लट् लकार, प्रथम पुरुष, बहुवचन=निवास करते हैं (करने लगे)।

**रामस्तु[1] सीतया सार्धं विजहार बहूनृतून् ॥१६६॥**

**अन्वयः—रामस्तु सीतया सार्धं बहून् ऋतून् विजहार।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—श्री रामचन्द्र जी ने सीता के साथ बहुत-सी ऋतुओं (वर्षों) तक विहार किया।

**English Translation**—And Shri Rāmachandra enjoyed many seasons (years) in the company of Sitā.

## संस्कृत-टिप्पणी

**सीतया**=यहाँ 'सीता' शब्द के साथ तृतीया विभक्ति का प्रयोग हुआ है, क्योंकि 'सहयुक्तेऽप्रधाने' सूत्र से 'सार्धम्' के योग में तृतीया विभक्ति होती है।

---

१. 'रामश्च' इति पाठान्तरम्।

पिता राजा दशरथ की पूजा करते हुए (सुखपूर्वक) निवास करने लगे।

**English Translation**—The four high-souled sons (Rāma, Lakshamana, Bharata and Shatrughna), the foremost of men, matchless in strength throughout the world, possessed of brides, weapons, wealth and friendly relations, passed their time in attendance on their aged sire.

## संस्कृत-टिप्पणी

**पितरम्**='पितृ' शब्द की द्वितीया विभक्ति का एक वचन=पिता को। **वर्तयन्ति**='वृत्' धातु का णिच्—लट् लकार, प्रथम पुरुष, बहु-वचन=निवास करते हैं (करने लगे)।

**रामस्तु[1] सीतया सार्धं विजहार बहूनृतून् ॥१६६॥**

**अन्वयः—रामस्तु सीतया सार्धं बहून् ऋतून् विजहार।**

**हिन्दी-भाषानुवाद**—श्री रामचन्द्र जी ने सीता के साथ बहुत-सी ऋतुओं (वर्षों) तक विहार किया।

**English Translation**—And Shri Rāmachandra enjoyed many seasons (years) in the company of Sitā.

## संस्कृत-टिप्पणी

**सीतया**=यहाँ 'सीता' शब्द के साथ तृतीया विभक्ति का प्रयोग हुआ है, क्योंकि 'सहयुक्तेऽप्रधाने' सूत्र से 'सार्धम्' के योग में तृतीया विभक्ति होती है।

---

१. 'रामश्च' इति पाठान्तरम्।

**प्रिया तु सीता रामस्य दाराः पितृकृता इति ।**
**गुणाद्रूपगुणाच्चापि प्रीतिर्भूयोऽभ्यवर्धत[1] ॥१६७॥**

अन्वयः—पितृकृता दाराः सीता तु रामस्य प्रिया इति । गुणाद् रूप गुणात् प्रीतिः चापि अभ्यवर्धत ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**—पितृकृत दारा अर्थात् पिता के द्वारा स्त्री-रूप में प्रदान की हुई होने से सीता श्री रामचन्द्र जी को प्यारी हुई तथा पति-शुश्रूषा आदि गुण एवं रूप से सीता में फिर राम की प्रीति बढ़ने लगी ।

**English Translation**—Sitā was dear to Rāma beyond all things, as should be the wife chosen by his father. And his love enhanced by beauty, virtue, gentleness and character that Sitā possessed.

## संस्कृत-टिप्पणी

**पितृकृता**=पित्रा कृता इति=पिता के द्वारा दी (चुनी) हुई ।
**अभ्यवर्धत्**=अभि+√वृध्+लङ् लकार, प्रथम पुरुष, एक वचन=बढ़ने लगी ।

**तस्याश्च भर्ता द्विगुणं हृदये परिवर्तते ।**
**अन्तर्जातमपि व्यक्तमाख्याति हृदयं हृदा ॥**
**तस्य भूयो विशेषेण मैथिली जनकात्मजा ।**
**देवताभिस्समा रूपे सीता श्रीरिव रूपिणी ॥१६८॥**

अन्वयः—तस्याः भर्ता च हृदये द्विगुणं परिवर्तते, हृदा हृदयम् अन्तर्जातम् अपि व्यक्तम् आख्याति, देवताभिः समा, रूपे श्रीरिव रूपिणी मैथिली जनकात्मजा सीता तस्य विशेषेण भूयः ।



१. 'प्रीतिर्भूयोऽभिवर्धते' इति पाठभेदः ।

**हिन्दी-भाषानुवाद**––उसका भर्ता राम सीता के हृदय में द्विगुणित सम्मान से निवास करने लगा, अर्थात् सीता जी उनसे दूनी प्रीति करने लगीं; क्योंकि हृदय हृद्गत प्रीति को अभिव्यक्त कर देता है। पुनश्च, देवताओं के समान, सौन्दर्य में लक्ष्मी के समान जनकात्मजा सीता भी राम के हृदयस्थ भाव को विशेष-रूप से जानती थीं।

**English Translation**—In her (Sitā's) heart, her lord was doubly dear to her. His (Rāma's) heart read openly whatever was hidden (in her) through intimacy. But Sitā, the daughter of Janaka, the Lord of Mithilā, equal in form to the gods and lovely as goddess of wealth (Lakshmi) herself, was able to discern the thoughts of her lord before he expressed them.

## संस्कृत-टिप्पणी

**भर्ता**=विभर्तीति भर्तृ, √भृ+तृच्; भर्तृ का प्रथमा, एकवचन=पति। **अन्तर्जातम्**=√अन्+अरन्, तुडागम=अन्तर्, तस्मिन् जातम्=हृदय में उत्पन्न। **हृदयम्**=√हृ+कयन्, दुक् आगम=अन्तःकरण। **जनकात्मजा**=जनकस्य आत्मजा (षष्ठी तत्पुरुष)=जनक जी की पुत्री सीता जी।

इति उत्तरप्रदेशस्थ 'फर्रुखाबाद' मण्डलान्तर्गत माधवनगर-निवासिश्रीप्रभूदयालचतुर्वेद्यात्मजसुधांशुचतुर्वेदिना व्याख्याता इयं स्वर्गतस्वसुर्दमयन्त्याः पुण्यस्मृतौ समर्पिता सरल-विवृति-'दमयन्ती' समाप्ता।

---

॥ समाप्तिमगादयं ग्रन्थः ॥

# परिशिष्ट

## संक्षिप्त बालकाण्ड का सारांश

तपस्या और स्वाध्याय में निरत मुनिश्रेष्ठ नारद से तपस्वी वाल्मीकि जी ने पूछा, "इस समय संसार में गुणवान, धर्मज्ञ, कृतज्ञ, सत्यवादी, दृढ़-प्रतिज्ञ, विद्वान् और सामर्थ्यवान आदि गुणों से युक्त कौन है ?"

देवर्षि नारद ने प्रसन्न होकर महर्षि वाल्मीकि से कहा—"इक्ष्वाकुवंश में उत्पन्न श्री रामचन्द्र जी इन सब गुणों से युक्त हैं। वे अतुलित बलशाली, जितेन्द्रिय, धर्म के व्यवस्थापक एवं सत्यभाषण में मानों दूसरे धर्म हैं।"

देवर्षि नारद से यह वृत्तान्त सुनने के उपरान्त महर्षि वाल्मीकि स्नानार्थ तमसा नदी के तट पर पहुँचे और वहाँ एक क्रौञ्च-युग्म को विहार-रत देखा, जिसमें से नर-क्रौञ्च को एक निषाद ने मार दिया। नर-क्रौञ्च को खून में लथपथ एवं छटपटाते देखकर क्रौञ्ची विलाप करने लगी। तब वाल्मीकि जी द्रवित होकर यह श्लोक बोले—

**'मा निषाद प्रतिष्ठां............।' श्लोक २०।**

और इस प्रकार कह चुकने पर तथा मन में इसका अर्थ विचारने पर उन्हें बहुत चिन्ता हुई—

**'शोकार्तेनास्य शकुनेः किमिदं व्याहृतं मया ॥'**

चिन्तन-रत वाल्मीकि ने निश्चय कर अपने शिष्य भरद्वाज से शोकार्द्र वचन कहे। इस प्रकार श्लोक-रूप वाक्य पर विचार करते हुए वे अपने आश्रम में लौट आये। वहाँ ब्रह्मा जी ने आकर महर्षिवर्य की शंका-समाधान करते हुए कहा—**'श्लोक एव त्वया बद्धो नात्र कार्या विचारणा ॥'** और उन्हें श्री नारद द्वारा बताये गये श्रीराम के चरित्र का वर्णन करने का परामर्श देकर तथा उन्हें आशीर्वाद देकर ब्रह्माजी ने वहाँ से प्रस्थान किया।

ब्रह्मा जी के प्रस्थानोपरान्त श्री वाल्मीकि जी ने राम के चरित्र का वर्णन इस प्रकार आरम्भ किया।

अयोध्या नामक नगरी में महाराज दशरथ राज्य करते थे, वे सन्तानाभाव से दुःखी थे। अतः पुत्रेच्छा से उन्होंने वसिष्ठादि के परामर्श से पुत्रेष्टि-यज्ञ किया। यज्ञकुण्ड से एक महातेजस्वी पुरुष अपने हाथ में पायस-युक्त स्वर्ण-पात्र लेकर प्रकट हुआ और राजा से बोला—"आप इस पायस को अनुरूप पत्नियों को प्रदान करें, जिससे आपको निश्चय ही पुत्र-प्राप्ति होगी।" राजा दशरथ ने सिर झुकाकर वह पात्र ग्रहण कर लिया और उसे अन्तःपुर में जाकर अपनी पटरानियों में वितरित कर दिया। तदुपरान्त बारहवें महीने, चैत्र की नवमी तिथि को भगवान विष्णु के अर्धभाग श्री रामचन्द्र कौसल्या के गर्भ से उत्पन्न हुए। तदनन्तर विष्णु के शेषांश रूप में कैकेयी के गर्भ से भरत तथा सुमित्रा के गर्भ से लक्ष्मण और शत्रुघ्न उत्पन्न हुए। बारहवें दिन उनका नामकरण संस्कार सम्पन्न हुआ। बाल्यकाल से रामचन्द्र और लक्ष्मण का तथा भरत एवं शत्रुघ्न का परस्पर अधिक प्रेम रहा। चारों भाइयों के युवक होने पर महाराज दशरथ उनके विवाह के विषय में विचार कर रहे थे, तभी विश्वामित्र के आगमन का समाचार मिला। राजा दशरथ ने अर्घ्य आदि देने के उपरान्त अत्यन्त विनम्र शब्दों में विश्वामित्र के आगमन का कारण पूछा। राक्षसों के वधार्थ श्री राम को ले जाने का प्रस्ताव सुनकर राजा दशरथ मूर्छित हो गये और पुनः संज्ञा प्राप्त होने पर उन्होंने राम को सामर्थ्यहीन बताते हुए राक्षसों के वधार्थ अपनी अक्षौहिणी सेना भेजने का प्रस्ताव प्रस्तुत किया। परन्तु वसिष्ठ आदि के द्वारा समझाने पर महाराजा दशरथ ने राम एवं लक्ष्मण को विश्वामित्र के साथ भेज दिया।

श्री विश्वामित्र ने मार्ग में उन दोनों राजकुमारों को बला एवं अतिबला नामक विद्याओं को सिखाया। इन विद्याओं से युक्त होकर परम वीर राम ने मार्ग में अत्यन्त दारुण यक्षी ताड़का का वध किया और आश्रम में जाकर विश्वामित्र को निर्विघ्न सिद्धि प्राप्त करने में सहायता की और यज्ञध्वंस करने वाले मारीच को परमास्त्र से घायल करके समुद्र की लहरों पर फेंक दिया तथा सुबाहु आदि राक्षसों का वध किया।

यज्ञ-विध्वंसकारी समस्त राक्षसों को मारने के उपरान्त श्री रामचन्द्र जी की ऋषियों ने पूजा की। तदनन्तर दसों दिशाओं को उपद्रव-रहित देखकर श्री विश्वामित्र जी राम एवं लक्ष्मण सहित जनकपुरी में धर्म-यज्ञ देखने के लिये गये।

राजर्षि जनक ने वहाँ उनका स्वागत किया और विश्वामित्र जी से राम एवं लक्ष्मण का परिचय भी प्राप्त किया। महाराजा जनक ने यज्ञ-क्षेत्र में स्थित उस बड़े धनुष को दिखाया तथा महामुनि विश्वामित्र के आदेश से राम ने धनुष को देखा और फिर सहज में ही उसे उठाकर, उस पर प्रत्यञ्चा चढ़ाकर बाण-सन्धान किया तथा धनुष बिना प्रयास के ही बीच में से टूट गया। महाराज जनक ने दाशरथि राम के पराक्रम का लोहा मान लिया और महामुनि विश्वामित्र की आज्ञा से महाराज दशरथ के पास संदेश-प्रेषणार्थ दूतों को भेजा।

दूतों ने अयोध्या में महाराज दशरथ के समक्ष पहुँचकर प्रणाम किया और विनम्र शब्दों में राजर्षि जनक का सन्देश दे दिया। उनके कथन को सुनकर अत्यधिक प्रसन्न महाराज दशरथ मार्ग में चार दिन व्यतीत करके जनकपुरी में जा पहुँचे।

राजर्षि जनक ने महाराज दशरथ का स्वागत किया और कहा, "मैं प्रीतिपूर्वक आपको दो बहुएँ प्रदान करता हूँ। उनमें से सीता तो नरपुङ्गव श्रीरामचन्द्र जी के लिये तथा उर्मिला को महाबाहु लक्ष्मण के लियें देता हूँ।" वसिष्ठ एवं विश्वामित्र के कहने पर राजर्षि ने भरत एवं शत्रुघ्न के लिये कुशध्वज की पुत्रियों, माण्डवी एवं श्रुतकीर्ति, को दे दिया। इस प्रकार उनका शास्त्रोक्त रीत्यनुसार विधिपूर्वक विवाह हो गया।

तदनन्तर रात्रि के व्यतीत हो जाने पर मुनि 'विश्वामित्र ने दोनों राजाओं से अनुमति लेकर हिमालय पर्वत की ओर प्रस्थान किया। नृप-श्रेष्ठ दशरथ ने भी समस्त ब्राह्मणों को आगे कर ससैन्य प्रस्थान किया। तब राजा दशरथ ने राजवंशविमर्दन करने वाले परशुराम जी को देखा, उनकी भयंकर आकृति को देखकर सभी त्रस्त हो उठे—

'ऋषयो राम रामेति मधुरं वाक्यमब्रुवन् ।।'

समीप पहुँच कर परशुराम जी ने नर-श्रेष्ठ श्री राम से कहा––

'रामदाशरथे रामवीर्यं ते श्रूयतेऽद्भुतम् ।
धनुषो भेदनं चैव निखिलेन मया श्रुतम् ।।'

और उन्होंने जमदग्नि जी का भयंकर एवं विशाल धनुष देते हुए कहा––

'पूरयस्व शरणैव स्वबलं दर्शयस्व च ।'

परशुराम के उस कथन को सुनकर दशरथनन्दन श्री राम ने धनुष पर बाण चढ़ाया तथा धनुष-सहित तीर को खींचा । श्री राम के तेज से जड़ीकृत परशुराम ने मन्द स्वर में कहा––

अक्षयं मधुहन्तारं जानामि त्वां सुरोत्तमम् ।'

तदनन्तर उन्होंने राम से अनुपम बाण छोड़ने के लिये कहा । श्री रामचन्द्र द्वारा बाण छोड़े जाने पर, तपस्या द्वारा अर्जित अपने लोकों को नष्ट हुआ जानकर, श्री परशुराम शीघ्र ही महेन्द्राचल को चले गये ।

'परशुराम चले गये' यह सुनकर हर्षित एवं प्रमुदित राजा दशरथ तब अपने को तथा अपने पुत्र को पुनर्जात समझने लगे । तदुपरान्त उन्होंने अपनी सेना-सहित अयोध्या की ओर प्रस्थान किया ।

चारों नरश्रेष्ठ, अप्रतिम वीर मित्रों सहित अपने पिता राजा दशरथ की सेवा करते हुए सुखपूर्वक रहने लगे । श्रीरामचन्द्र जी ने बहुत-सी ऋतुओं तक सीता के साथ विहार किया । पतिशुश्रूषा आदि गुण एवं रूप से सीता में राम की प्रीति बढ़ने लगी । सौन्दर्य में लक्ष्मी के समान जनकात्मजा सीता के हृदय में उसके पति राम द्विगुणित सम्मान से निवास करने लगे अर्थात् सीता जी भी उनसे दूनी प्रीति करने लगीं ।

शुद्धि पत्र

| पृष्ठ | पङ्क्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३७ | १० | बाल्मीकि | वाल्मीकि |
| „ | १५ | रचियता | रचयिता |
| ३८ | ९ | प्रयोगविद: | प्रयोगविदोवाग्विद: |
| „ | १३ | दृढ़व्रत: | दृढव्रत: |
| „ | २३ | इगुपधज्ञाप्रीकर: | इगुपधज्ञाप्रीकिर: क: |
| „ | २५ | दृढ़ो | दृढो |
| ३९ | २ | दर्शिन: | दर्शन: |
| „ | ४ | दर्शिन: | दर्शन: |
| „ | १४ | दर्शिन: | दर्शन: |
| „ | १७ | विभ्यति | बिभ्यति |
| „ | १९ | विभ्यति | बिभ्यति |
| „ | २२ | लड़ते | डरते |
| ४० | १८ | कौतूहल+अण् | कुतूहल+अण् |
| ४१ | २५ | राजा—महाराज | राजा |
| ४२ | १४ | टाप् | Delete |
| „ | १६ | महांश्चासौ वीर्यश्च (द्वन्द्व समास) | महद् वीर्यं यस्य स: (बहुव्रीहि:) |
| ४२ | २५ | प्रजानां हितेरतपूच | प्रजानां च हिते रत: |
| ४३ | १२ | क्रुन् | त्रुन् |
| „ | २० | रक्षिताजीवलोकस्य | रक्षिता जीवलोकस्य |
| ४४ | १५ | सिन्वुभि:···समुद्रइव | सिन्धुभि: समुद्र इव सद्भि: सर्वदाभिगत: |

| पृष्ठ | पङ्क्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ४५ | २४ | +मतुप्, वत्त्व | +वति |
| ४६ | १६ | जाह्न | जह्नु |
| ४७ | ११ | अनपा | अनपाय |
| ४८ | १ | निश्चय | निश्चय: |
| „ | ९ | ङ्ग | ङ्गं |
| ४९ | १८–१९ | इस···हिंसाकर्म को एवं | Delete |
| ५० | ३ | दो बार संस्कृत हुआ | दो संस्कारों से उत्पन्न होता है |
| „ | ४ | क्रौंच | (क्रौञ्च) |
| „ | २१ | कामेन् | कामेन |
| „ | २१ | णिङ् | Delete |
| „ | २३ | √क्रुञ्च | √क्रुञ्च् |
| ५१ | ३,४ | अस्य-मया | अस्य शकुने:श्मे कार्तेन मया |
| ५१ | ६ | को बड़ी चिन्ता हुई | विचार करने लगा |
| „ | २० | प्रकार | प्रकार सोचते हुए |
| ५३ | १३ | लोकस्य | लोकानां |
| „ | १५ | वृंहति | बृंहति |
| „ | १६ | √वृंह् | √बृंह् |
| „ | २१ | बद्धा: | बद्ध: |
| „ | २१ | ( [illegible] | Delete |
| ५७ | १७ | राममयनि | राममयति |
| ५८ | १ | कराऊंगा | करूंगा |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५८ | १३ | तसिः | तसि | ७४ | २ | √भृज् | √भृ |
| ६० | २ | सार्विण | सार्वणि | ७५ | १० | वा | विकल्पेन |
| ,, | १७ | विवधनः | विवर्धनः | ७६ | ९ | कारणात् | कारणात् कैकेय्यै |
| ६१ | २५ | इसका…श्रेष्ठः | Delete | ७७ | ६ | केकेय | केकय |
| ६२ | १ | वशवत्…साधुः | ,, | ७७ | २१ | √भृज् | √भृ |
| ,, | १७ | पुत्रायेति | पुत्राय | ,, | २४ | स्वयं भूर्भ | स्वयंभूर्भ |
| ,, | २० | वशिष्ठ | वसिष्ठ | ८१ | ५ | न दिति…समास) | न दीयते खण्डयते |
| ६४ | ९ | यज्ञकर्मारम्भस्तदा | यज्ञकर्मारभंस्तदा | | | | बृहत्त्वात्; दो+क्तिन् |
| ६६ | ७ | प्रकाम्यं | प्राकाम्यं | ८१ | ६,७ | तथा पुराणों…गयी है | Delete |
| ,, | १८ | प्रसादेन् | प्रसादेन | ,, | २२ | विभर्ति | बिभर्ति |
| ६७ | १६ | सहितान् | संहितान् | ८२ | २१,९ | सदा प्रसन्न रहने वाले | निर्मल बुद्धि वाले |
| ६८ | ४ | महान् | महती | ८३ | १४ | तस्य इव पदा | तस्येव पादा |
| ,, | ८ | देवर्षीणं | देवर्षीणाम् | ,, | १४ | येषाम् | यासां ताः |
| ६९ | ३ | हितायेति | हिताय | ,, | | ते इव | ता इव |
| ,, | ६ | ऋषिः | ऋषिश्च | ८४,८६ | २१,१५ | वा | अथवा |
| ,, | ७ | (षष्ठी तत्पुरुषः) | (कर्मधारयः) | ८८ | ६ | प्रतियोगे द्वितीया | प्रतियोगेऽपि |
| ७० | २ | वतुप् | मतुप् | ,, | ११ | अभ्यागच्छन् | अभ्यागच्छत् |
| ७१ | १६ | (विशेषणो भयपद-कर्मधारयः) | (बहुव्रीहिः) | ,, | १९ | मन्त्रीणां | मन्त्रिणां |
| | | | | ,, | २० | तान् | तस्य |
| ७२ | १२ | सम+वि | सम्+अव | ८९ | ८ | अभ्यागच्छन् | अभ्यागच्छत् |
| ,, | १२ | ईक्ष | ईक्ष् | ,, | १३ | उवाचः | उवाच |
| ,, | १५ | धनधान्यम् | धन्यम् | ,, | २१ | हृष्टमना | हृष्टमनाः |
| ,, | १८ | धनधा[illegible] | [illegible] | | २४ | न [illegible]) | अविद्यमाना प्रजा यस्य सः (बहुव्रीहिः) |
| ७३ | ६ | नृन् | नृन | | | | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ९१ | १ | उसको | उसका |
| ९२ | १९ | पुरुरवस | पुरुरवस् |
| ,, | २० | अर्थ | अर्थ् |
| ,, | २४ | विश्वामित्र | विश्वामित्रः |
| ९३ | १२ | हृष्टाः रोमाः | हृष्टानि रोमानि |
| ९५ | ७ | राक्षस | राक्षसा |
| १०० | ४ | सः कृतविद्यः | सः कृतविद्यः बहुव्रीहिः |
| ,, | २२ | विकारजनित | विकारजनक |
| १०१ | ३ | जाता | जातः |
| ,, | २२ | अमृतंम् | अमृतम् |
| १०२ | २० | वीयवतां | वीर्यवतां |
| १०३ | ११ | √वीर | √वीर् |
| १०४ | २० | बैर | वैर |
| १०७ | २ | वा | अथवा |
| ,, | १० | तं | तं च |
| ,, | १० | च | Delete |
| ,, | १९ | धनु+इनि | धन्व+इनि |
| १०९ | ३ | समहः | समूहः |
| ,, | ३,४ | बला०···अतिबला | Delete |
| ११० | १३ | भगवान्शरदीव | भगवान् शरदीव |
| १११ | ५ | शरद | शरद् |
| ,, | १३ | अभ्यभाषतः | अभ्यभाषत |
| ११२ | १५ | शार्दुल | शार्दूलः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ११२ | २२ | गमनायोपतस्थतु | गमनायोपतस्थतुः |
| ११३ | १४ | पप्रच्छः | पप्रच्छ |
| ,, | १५,१७ | दुर्ग | दुर्गं |
| ११५ | १४ | तस्य सदृशः | तेन सदृशः |
| ११५ | २१ | आधे कोस पर | डेढ़ योजन (छः कोस) पर |
| ११६ | १,२ | वह राक्षसो···रहती है | वह राक्षसी मार्ग को रोक कर डेढ़ योजन (छः कोस) पर रहती हैं |
| ११७ | ६ | घृणा | दया |
| ११८ | १२ | वचनवलीबं | वचनमक्लीबं |
| ,, | १७ | मुने | मुनेः |
| ११९ | ३ | उपमारहित | अप्रमेय |
| ,, | २४ | तीव्र | तीव्रं |
| १२१ | २० | शृ | शॄ |
| १२२ | १ | मुनिवर, | मुनिवरः |
| १२३ | ५ | दीक्ष | दीक्ष् |
| १२४ | ३ | अस्त्रं मानवं | मानवम् अस्त्रम् |
| ,, | १४ | दृश | दृश् |
| १२५ | ५ | सागरसंपल्वे | सागरसंप्लवे |
| १२६ | १४ | [illegible] अज् | Delete |
| १२७ | २० | गुरु के वचन | गुरु का वचन |
| १२९ | २२ | इत्यादि | Delete |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १३० | ५ | अभाषत् | अभाषत | १४१ | ७,८ | अनुमति···करता हूं | अनुमति के लिए |
| १३१ | २० | तसि: | तसि | १४२ | ३ | राजानम् | Delete |
| ,, | २२ | महात्मानो | महात्मानौ | ,, | ४ | नृपं | नृपं राजानं |
| १३३ | १८ | प्रत्यञ्चा को | (प्रत्यञ्चा को) | १४४ | १२ | सर्वभरणभूषिता | सर्वाभरणभूषिता |
| १३५ | १० | मुनिपुङ्गवः | मुनिपुङ्गवम् | १४५ | २० | देवदुन्दुभि: | देवदुन्दुभि- |
| ,, | १४ | रहित | रहित वाक्यज्ञ | १४६ | १० | अब्रवीत्: | अब्रवीत् |
| ,, | १५ | वाक्यज्ञ | Delete | ,, | १९ | लक्ष्मणमागच्छ | लक्ष्मणागच्छ |
| ,, | २१ | धनुरारोणमपि | धनुरारोपणमपि | १४९ | २ | भूतकालस्य | भूत् कालस्य |
| १३६ | ७ | कीर्तिमाहरिष्यन्ति | कीर्तिमाहरिष्यति | १५० | १५ | चक्रु: विवाहं | चक्रुर्विवाहं। |
| ,, | ९ | गच्छतु | गच्छन्तु | १५१ | ९ | अप्रदक्षिणं | अप्रदक्षिणं प्रदक्षिणं |
| ,, | १४ | अहरिष्यति | आहरिष्यति | १५४ | २ | अग्नि | अग्नि को |
| ,, | १५ | मन्त्रिण: त्वरिता | त्वरिता मन्त्रिण: | ,, | १२ | रामदाशरथे | राम दाशरथे |
| १३७ | २ | मेरे मन्त्री | मेरे तीव्र गति से जाने वाले मन्त्री | ,, | ,, | रामवीर्यं | राम वीर्यं |
| | | | | १५५ | २१ | धनू शरं | धनु: शरं |
| ,, | २ | तीव्र वेग वाले | Delete | १५७ | १५ | मधराक्षस: | मधुराक्षस: |
| ,, | ११ | My messengers in swift | my swift going ministers | १५९ | ७ | मोक्ष | मोक्ष् |
| | | | | १६० | १४ | √दृश्+क्यप् | दृश्+क्त्वा (ल्यप्) |
| १३८ | १८ | अब्रुवन्: | अब्रुवन् | १६२ | १ | निवास करने लगे | समय व्यतीत करने लगे |
| १४१ | ६ | वायदे से | वायदे को | १६४ | १४ | विभर्तीति | बिभर्तीति |

